अपने भीतर लय किया, वह सुषुप्ति अवस्था होती है। जो अवस्था सूक्ष्म भावों का ही अनुसरण करती है, अर्थात् जिस अवस्था में सारा व्यवहार सूक्ष्म वस्तुओं के साथ सूक्ष्म शरीरों ही के द्वारा किया जाता हैं, वह स्वप्न की अवस्था होती है। (स्वप्न संसार तो विचारात्मक ही होता है, स्थूल पांच भौतिक नहीं होता। अतः वह सूक्ष्म कहलाता है)।

(११२) **सूक्ष्म स्थूलय सत्य यलि मिलनोवुन।**
**स्थूल जाग्रत तत्हीन नाव थोवुन॥**

जब सूक्ष्म शरीर का स्थूल शरीर के साथ एकभाव में मिला लिया जाता है, अर्थात् जब प्राणी अपने आप के विषय में चित्त के साथ ही साथ स्थूल भौतिक शरीर पर भी अपने अहम्भाव रूपी अभिमान को एक साथ ठहराता है, तो उसी मिले जुले सूक्ष्म-स्थल प्रपंच को वह जाग्रत् नाम दे देता है। तात्पर्य यह है कि जाग्रत् उस अवस्था को कहा जाता है जिस में सूक्ष्म और स्थूल दोनों ही शरीर मिल-जुल कर एक साथ एक भाव में ठहर कर काम करते हैं।

(११३) **मध्यभूत युस त्रशवज सूत्रवत् छय।**

**त्रशवय जड़ सय संवित् चिन्मय ॥**

इन तीनों अवस्थाओं के भीतर माला के धागे की तरह जो अवस्था ओत-प्रोत भाव से ठहरी रहती है, वही चिन्मयी संवित् है। उसी को तुरीया संवित् कहते हैं।

(११४) **क्रीड़ास्थान तसन्दिय छिय त्रशवय।**
**सय क्रीडा वर्तावित अक्रिय ॥**

उसी तुरीया संवित् के क्रीड़ा स्थल मात्र ही ये तीनों जाग्रत् स्वरूप और सुषुप्ति के प्रपच हैं। वह तुरीया संवित् इस समस्त क्रीड़ा का व्यवहार करती हुई भी सदैव अक्रिय ही ठहरती है। तात्पर्य यह है कि वह समस्त व्यवहारों को चलाती हुई भी कर्मबन्धन में नहीं पड़ती है।

(११५) **अक्रिय आत्मा त्रशवय वर्तावित ।**
**त्यलि मा केंह यलि युसहन त्राबित ॥**

तीनों दशाओं में व्यवहार करता हुआ भी आत्मदेव अक्रिय ही बना रहता है। यदि इन तीनों का क्रीड़ा का वह परित्याग करे तो वह शून्य रूप ही हो जाए। (वैसा

हो जाता हुआ अपने चैतन्य का तथा अपनी सत्ता का भी परित्याग करे। अतः ये तीनों प्रपंच मिथ्या न होकर आत्मदेव की लीला ही हैं)।

(११६) **त्रशवनि वेशि गछि क्रीडा सम्मुख।**
**साक्षी चित् रूप भूगित सोर सुख॥**

साक्षी बनी हुई चिद्रूपा तुरीया संवित् तीनों जाग्रत् आदि के प्रति क्रीड़ा करने में लगी रहती है। (इन तीनों की लीला का सुख वही तुरीया सवित् ही) भोगती हुई क्रीड़ा में लगी रहती है। तात्पर्य यह है कि जाग्रत् आदि तीनों अवस्थाएं तुरीया संवित् की लीला-मात्र ही हैं।

(११७) **त्रशवञ मा बल, तस करि थफ कांह।**
**चैतन्य मा करि तिहुन्दुय ज़प कांह॥**

जाग्रत् आदि तीनों में अपना सामर्थ्य तो कोई है ही नहीं। अतः इन तीनों में से उस तुरीया सवित्-स्वरूप चैतन्य को कोई जान नहीं सकती। तुरीय चैतन्य उनको आराधना क्यों करे। वह तो उनके साथ खेल ही खेलता है। उनको उपासना नहीं करता। वह तीन ही तुरीय

चैतन्य की उपासना करती हैं ।

(११८) यलि यत कुन गछि़ त्यलि तिय उदयस ।

गछिनय कुन, गव सोरुय प्रलयस ।।

जब जिस दशा के प्रति वह तुरीया संवित् उन्मुख हो जाती है, तब वही दशा उदय को प्राप्त होती है अर्थात् प्रकट हो जाती है। यदि वह किसी के भी प्रति उन्मुख न होवे, तो सर्वप्रलय हो जाए ।

(११६) त्रन त्रावित ़चूरिम थाव अनुभव ।

तिय भाव यिय आज्ञा कर गुरव ।।

तीन जाग्रत् आदि दशाओं को छोड़कर चौथी दशा का ही अनुसन्धान करता रह । उस वस्तु को भावना कर जिस की भावना करने का आदेश गुरुओं ने दिया है ।

(१२०) वेदक मात्रय बूध व्यद वेदान्त ।

"चैतन्यम् आत्मा" सिद्ध सिद्धान्त ।।

वैदिकमन्त्रों से, वेदान्त की विधि से और विवेक बुद्धि से

यही सिद्धान्त सिद्ध होता है कि चैतन्य ही आत्मा है। चैतन्य तुरीय चेतना को कहते हैं। शिवसूत्र का भी यही कहना है कि "चैतन्यम् आत्मा" यही सिद्धजनों का सिद्धान्त है।

(१२१) **ललीश्वर शिव पूज़ व्यस्तोरय।**
**ललवाक्यस सत्य छुय सद् बूध लोरुय॥**

लल्लेश्वरी में शिवस्वरूप आत्मा के स्वरूप की सच्ची व्याख्या की है। लल्लवक्यों मेंआत्म-स्वरूप का ज्ञान निहित है।

(१२२) **चंद्रिय राह ग्रोसुन मावसि।**
**शिव पू.जुन गाह चिदात्मसि॥**

चन्द्रमा ने चिदात्मा शिव की पूजा कर के अमावस्या के दिन राहु का ग्रास किया। तात्पर्य यह है जिस जीव ने स्वात्म शिव की अभेद पूजा यथार्थ विधि से की, उसने असम्भव बात को भी सम्भव बना डाला. अर्थात् अन्तःकरणों और बाह्य करणों की सहायता के विना ही और अशरीर बन कर ही अज्ञान रूपी राहु को निगल डाला, अर्थात् उसे नष्ट कर डाला।

(१२३) **सोम तय सूर्य स्वर करखय ऊर्ध्वमुख।**

**यलि दुशवय लय त्यलि प्रावख सुख ॥**

यदि तू अपान और प्राण रूपी चन्द्रमा और सूर्य को ऊपर की ओर अर्थात् कुण्डलिनि के अपरी चक्रों की ओर अग्रसर कर देगा, तो जब वे दोनों ही वहां लीन हो जएग तो तभी तू परम आनन्द को प्राप्त कर लेगा।

(१२४) **भजनय पजि-पोज दर्शन हाविय ।**

**चित् चन्द्रमण्डल वर्षन त्राविय ॥**

इस कुण्डलिनी योग का यदि अभ्यास करोगे तो उससे वह योग वास्तविक सत्य तत्त्व का दर्शन तुम्हें करा देगा। उस योग के सिद्ध हो जाने पर चिदात्मक चन्द्र मण्डल अर्थात् सहस्रार चक्र में ठहरा हुआ चन्द्रमा अमृत की वर्षा करा देगा।

(१२५) **ज्योतिष्मान शीतल शीतांश ।**

**ऊर्ध्वभूमि प्रजले ऊर्ध्वाम्न माय ॥**

शीतल किरणों वाला, तथा चमकता हुआ चन्द्रमा अर्ध्व

कुण्डलिनी में अर्थात् कुण्डलिनी के ऊपर वाले चक्र में उस दशा में तुम्हें प्रज्वलित हो जाएगा। उस अवस्था में कुण्डलिनी के अर्ध्वभाग में तुम्हें सौर, भर्गशिक्षा आदि अर्ध्वाम्नाय नामक उत्कृष्ट त्रिक शास्त्रों के रहस्य खुल जाएगे।

(१२६) **सोमनाथ शिव पर दर्शन हाविय।**
**बाह्यान्तर सोमरस तर्पाविय॥**

स्वयं सोमनाथ शिव तुम्हें उस अवस्था में अपने परस्वरूप का दर्शन दिखा देंगे। वह तुम्हें बाहर से और भीतर से दोनों ओर से सोमरस से तृप्त कर देवेंगे।

(१२७) **ऊध्वाम्नाय मन्त्र ज्ञान सिद्ध सपदिय।**
**ऊध्वाम्नाय विज्ञास विध सपदिय॥**

उस अवस्था में तुम्हें अर्ध्व-आम्नाय शास्त्रों के मन्त्रों का तथा उन के ज्ञान का प्रकाश प्राप्त होगा। साथ ही तू उस ऊध्वाम्नाय शास्त्र के विज्ञान से भी परिचित हो जाएगा। किसी सिद्धान्त को बुद्धि के द्वारा समझ लेना उसका ज्ञान कहलाता है। फिर उसे क्रिया द्वारा अनुभव में लाना उसका विज्ञान होता है।

(१२८) **ज़ानि थोद कांह सिद्ध भाग्यवान आसिय**

भैरवानुग्रह पात्रस अवभासिव ॥

यदि कोई भाग्यवान् सिद्ध पुरुष कहीं होगा तो वह इस वस्तु को जान सकता है । इस तत्त्व-ज्ञान का स्पष्ट अवभास उसी को होगा जो भैरवात्मक शिव के अनुग्रह का पात्र बना है । भैरव अभेदमय शिवभाव पर ठहरे हुए प्राणों को कहते हैं।

(१२९) ब्यथि बोज़ यदि कांछक हृतविकास ।
शथि रोज़ तिय ब़ वनय बोज़वुन आस ॥

और भी सुनो – यदि तू अपने हृदय के विकास को चाहता है तो होश में रहो, अर्थात् सावधान रहो और जो कुछ मैं कहूंगा उसे सुनते रहो ।

(१३०) ज़िन मरनुक योद छ़ोटरावख न्याय ।
निर्वासिन पद छुय मोक्षोपाय ॥

यदि तू जीने और मरने की इस समस्या को क्षीण करना अर्थात् सुलझाना चाहता है, तो तुम्हारे लिए उस समस्या से मुक्त होने का उपाय वासना-शून्य बनना ही है ।

(१३१) मरि युस अमर-पान मर माने ।
थ्यरि युस अमर-पान पर्जाने ॥

वही मरेगा जो अपनी अमर आत्मा को मरणशील माने। वही सर्वथा नित्य बन कर रहेगा जो अपनी अमर आत्मा को परमात्मा ही जान लेवे।

( ३ )

अथ तृतीयः समुल्लासः

(१३२) निश्चिन्त ब्यह चित्त चिन्तन मो कर
सुर मात्र्य अक्षय-आत्मा ध्यान धर

हे मेरे चित्त तू निश्चित होकर बैठ, अर्थात् अपने भीतर किसी भी सकल्प विकल्प का उदय होने मत दे। निश्चिन्त बना रह। कुछ भी मत कर अर्थात् सारी शारीरिक और मानसिक क्रियाओं को छोड़ दे उस अक्षय आत्मा का ध्यान रख जिसका स्वरूप केवल आदि स्वर है। अर्थात् हे चित तू आत्मा के ही अभिमुख हो कर निश्चेष्ट अवस्था में ठहर

(१३३) निश्चिन्त ब्यह युथ निष्कल आकाश।
निश्चिन्त चिन्मय मूर्ति स्वप्रकाश ॥

तू उस तरह से निश्चिन्त भाव में बैठ जिस तरह शुद्ध आकाश क्रियाशून्य और अंशशून्य होता है। तू सकल्प विकल्प रहित स्वप्रकाश चैतन्य स्वरूप ही है, तो उसी स्वरूप में बैठने का अभ्यास कर। निष्कल शब्द से अश-अशी-भाव से रहित एक असीम और परिपूर्ण रूप तात्पर्य है।

(१३४) **निश्चिन्त ब्यह कैंह म़ रठ कैंह त्राव।**
**रट़खय रठ चित् चिन्मय स्वभाव ॥**

तू निश्चिन्त हो कर बैठ। शरीर से, मन से या वाणी से न ही किसी विषय का ग्रहण कर ले और न हीं किसी विषय का परित्याग कर ले। यदि ग्रहण करना ही है, तो अपने चिन्मय संवित् स्वभाव का ही ग्रहण कर ले।

(१३५) **निश्चिन्त ब्यह कैंह म़ कर सुय छुय क्रय**
**शुद्ध चिन्मय च़ेतन परमात्मय ॥**

तू निश्चिन्त बैठ और शरीर से या वानी से या अन्तःकरण से कुछ भी मत कर। यही क्रिया सर्वोत्तम क्रिया अर्थात् सर्वोत्तम साधना है। तू शुद्ध चिन्मय संविद्रूप परमात्मा ही है, तो उसी रूप में ठहरने का अभ्यास कर।

(१३६) निश्चिन्त ब्यह पूरित पाञ-पानय ।
निष्क्रिय आनन्दमय विज्ञानय ॥

अपने आप में ही अपने आप को ही अपने आप से ही परिपूर्ण बना कर तू निष्क्रिय बन कर आनन्दमय और विज्ञानमय स्वरूप में ठहर ।

(१३७) निश्चिन्त ब्यह तियकर यिन करनु य ।
वेद्य वेदन शून्य वेदक सुरनु य ॥

तू निश्चिन्त भाव में बैठकर वही क्रिया साधना कर जिसमें कुछ करना ही नहीं होता है। वेद्य विषय और वदन रूपी जानने की क्रिया से रहित जो वेदक अर्थात् अनापेक्षिक प्रमाता है, उसी के संवित् स्वरूप का अनुसन्धान करना ही साधना है।

(१३८) स्वरमात्रय, युथन, रोज़क ब्यथि कँह ।
यिय छुय सत, युथन बोज़क ब्यथि कँह ॥

तू एकमात्र आकार के रूप में ही ठहर । और किसी भी अन्य रूप में मत ठहर यही बात सत्य है और किसी भी बात

को कभी मत सुन। यही उपदेश वास्तविक सत्य सदुपदेश है। इसको छोड़कर और किसी भी उपदेश को मत सुनना।

(१३६) **स्वरमात्र्य शिव तुत् क्षितिपर्यन्त।**
**कैंह मौ रोज़ चित् रोज़खय निश्चिन्त॥**

हे चित्त तू केवल आदिस्वर के रूप में ठहर। शिव तत्त्व से पृथ्वी तत्त्व तक वही एकमात्र आकार रूप पर शिव ही है। तू किसी भी अन्य वस्तु के स्वरूप में मत ठहर। तब तू निश्चिन्त भाव में ठहर सकेगा।

(१४०) **निश्चिन्तार्थ बोज़ चिन्तारोस्तुय।**
**स्वस्थो सन्यासकि बोध् सोस्तुय।**

'निश्चित' शब्द का अर्थ तू सुन ले। चिन्ता रहित अर्थात् संकल्प-विकल्प रहित निश्चिन्त कहलाता है। उस अवस्था में साधक स्वस्थ अर्थात् अपने स्वरूप में ही स्थित हो जाता है। वह अन्य सब वस्तुओं के सन्यास के, अर्थात् उनसे सर्वथा मुक्ति के बोध से युक्त होकर रहता है।

(१४१) **निश्चिन्त गव अव्यय शिव केवल।**

## स्वप्रभा भास्वर रूप रव केवल ।।

निश्चिन्त अर्थात् अकिञ्चित्-चिन्तक एक मात्र विकार रहित शिव ही होता है वह अपने ही प्रकाश से चमकता हुआ केवल परनाद ही होता है । परनाद से (रव से) यहां परिपूर्ण अहविमर्शमय नाद ही अभिप्रत है । उसी में ठहरे रहना निश्चिन्तता की साधना होती है । इसे शाम्भवी साधना कहते हैं ।

## (१४७) चित् स्वर थाव ब़ वनय सत् स्वरयोग ।
## तव़ सेवन प्रावक आनन्दभोग ।।

हे मेरे चित्त तू सावधान बन कर सुन ले । मैं तुम्हें उत्तम और सच्चा स्वरयोग सुनाता हूं उसके अभ्यास से तू आनन्द का उपभोग प्राप्त करेगा । स्वर योग श्वास प्रश्वास की ध्वनि पर धारणा के अभ्यास को कहते हैं ।

## (१४३) मो चल़ चित स्वरभूमि स्थिर थाव ।
## स्वर कर थ्यर छल़ छांगर मशराव ।।

हे चित्त तू इधर उधर मत भागता रह तू स्व भूमि

को स्थिर रख । फिर तू अपने स्वर को भी स्थिर कर और इधर-उधर भटकना भूल डाल ।

(१४४) दर कर पछ् कैंह म् कर सत्स्वर बोज़ ।
चित्! स्वरमात्र्य मुच स्वरमय रोज़ ॥

हे चित्त, तू पक्का विश्वास कर ले · और कोई भी कार्य मत कर । केवल वास्तविक स्वर को अर्थात् श्वास प्रश्वास की ध्वनि को सुनता रह तू (धीरे-धीरे) केवल स्वर मात्र ही शेष रह जा और स्वर के ही आकार में ठहर ।

(१४५) शब्दकि अर्थुक छुय स्वर जीवन ।
स्वर छु अक्षरात्मा संजीवन ।

शब्द में जो अर्थ होता है । स्वर अविनश्वर आत्मा है । यह जड़ शरीरादि में प्राण फूंकने वाला है ।

(१४६) स्वर विन कैंह मो स्वर, स्वर स्थिर थाव
चित् केवल स्वरमात्र्य अनुभाव ॥

हे चित्त तू स्वर को छोड़ कर और किसी भी विषय

का चिन्तन मत कर । तू स्वर को स्थित बनाए रख और केवल स्वर की ही अनुभूति करता रह ।

(१४७) स्वस्वभावय स्वर छुय सर्वव्यापी ।
छोप स्वर छुय स्वजपाजप जांपी ॥

तुम्हारा अपना स्वभाव भूत स्वर सर्व व्यापक है मौनभाव में रहने स्वर ही अजपा का जाप करता रहता है ।

(१४८) चित ! स्वर, स्वर सोरुय छुय स्वरमय ।
पूरित छुय स्वर त्रिभुवन परमय ॥

हे चित्त, तू स्वर का ही चिन्तन कर । सब कुछ स्वर मय ही है । समस्त त्रिभुवन में यह उत्तम स्वर ही भरा हुआ है अथवा स्वर में ही तीनों भुवन भरे हुए हैं अर्थात् उसी के भीतर विद्यमान हैं ।

(१४९) सर्वात्मा स्वर छुय साक्षात्कार ।
स्वर छुय सर्वात्मा सर्वाधार ॥

स्वर ही साक्षात्कार स्वरूप सर्वव्यापक परमेश्वर है। स्वर ही सबकी आत्मा है और यही सबका आधार है। स्वरयोग की साधना में भावना के द्वारा स्वर को इन इन स्वरूपों से युक्त देखा जाता है।

(१५०) **जीवन छुय स्वर जीवन त दीवन।**
**जीवन न दीवन स्वर संजीवन॥**

समस्त जीवों और देवताओं का जीवन अर्थात् उनका प्राण स्वर ही है। सभी जीवों और देवताओं को जीवन प्रदान करने वाला स्वर ही है।

(१५१) **सर्वाक्षर बीज़ स्वर स्थिर जानुन।**
**शून्याति शून्य परमाक्षर मानुन॥**

तू स्वर को ही समस्त अक्षरों के रूप में सुन ले और उसे क्षणिक न मान कर सदा स्थिर रहने वाला जान ले। तू स्वर को ही शून्य से भी अतिशून्य, अर्थात् महाशून्य परम-अक्षर (रूपी पर ब्रह्म) ही मान ले।

(१५२) **स्वर मातय सत् परमार्थ मानुन।**

स्वर मात्रय सर्वशब्दार्थ ज़ान्ुन ।।

तू एकमात्र स्वर को ही सच्चा परमार्थ मान ले। समस्त शब्दों को और समस्त अर्थों को तू स्वरमात्र ही जान ले। अर्थात् तू ऐसा मान ले कि समस्त शब्द और उनके अर्थ सभी केवल स्वर स्वरूप ही हैं।

(१५३) बोज़रवय चित्त ! मो रोज स्वर भिन कैंह
रोज़ख्य चित्त ! मो रोज़ स्वर भिन कैंह

हे चित्त यदि तुझे कुछ सुनना ही है, तो स्वर को छोड़ कर और कुछ भी मत सुन हे चित्त यदि तू इस संसार में ठहरेगा तो स्वर को छोड़कर उससे भिन्न और किसी भी रूप में मत ठहर।

(१५४) सत आनन्द पूरिय बाह्यान्तर ।
चित् आनन्द पूरिथ युथ ईश्वर ।।

जिस तरह से ईश्वर चिदानन्द से भरा पड़ा है, उसी तरह से (यह स्वर योग) तुम्हें बाहर से और भीतर से भी सत्य आनन्द से भर देगा।

(१५५) सीवन तिम यिम अनूग्रह पात्र ।

जीवन शिव चैतन्य स्वर मात्र ॥

जो परमेश्वर के अनुग्रह के पात्र बन चुके होते हैं. वे ही स्वरयोग का सेवन कर पाते हैं। जोवों के शरीर में केवल शिवस्वरूप स्तर ही उनका चतन्य होता है।

(४)

(१५६) ब वनय चित्त ! बियि बोज़ सत् वार्ता ।

सत् बिन बियि कुनि मो ज़ान सारता ॥

हे मेरे चित्त, मैं तुम्हें फिर एक सच्ची वार्ता बताऊंगा। तू उसे सुन ले। तू सत्य पदार्थ के बिना और किसी भी पदार्थ को सारयुक्त मत जान ले। तात्पर्य यह है कि स्वात्म शिव ही सत्य पदार्थ है। शेष सभी पदार्थ तुच्छ हैं। इसी सत्य वार्ता को ही तू हितकारी जान। शेष वार्ताओं को निःसार और तुच्छ समझ ले।

(१५७) निष्कलता छय योगच भूमिका ।

**शुद्ध भूमियि प्यठ पूज़ शिव-प्रतिमा ॥**

निष्कलता योग की शुद्ध भूमिका होती है। तू उस शुद्ध भूमिका के भीतर शिव की प्रतिमा का पूजन कर। सामान्य व्यवहार में प्रमाता, प्रमाण और प्रमेय तीन कलाएं काम करती हैं, परन्तु शाम्भव योग की भूमिका में एकमात्र प्रमाता ही शेष रह जाता है। अतः वह शाम्भवी भूमिका ही निष्कल भूमिका होती है।

(१५८) **ज़ान न कैंछा ब दिमय हाविथ।**
**तत्त्व वाक्यार्थ कैंह ब थवय भाविथ ॥**

मैं स्पष्टतय कुछ जानता ही नहीं जिसे मैं तुम्हें दिखा देता, अर्थात् बता देता। तात्पर्य यह है कि उस के विषय में कुछ स्पष्टता से जाना और कहा हो नही जा सकता। अब मैं "तच्वमसि" इस वाक्य का अर्थ कुछ बता कर रखूंगा।

(१५६) **अनुग्रह वुदि युस भाग्यवान आसि।**
**सिद्ध कर सत वाक्य तत्त्वमसि ॥**

जो भाग्यवान होगा उसे ईश्वर के अनुग्रह से ही यह बातें यमझ में आएंगी। तू "तत्वमसि" इस महावाक्य के तात्पर्य को सोच समझ कर सिद्ध कर ले।

(१६०) तत शिव त्वं चेतन युस ज़ानवुन ।
सत् चित आनन्द रूप आसि पर्जनुन ॥

तत् पद का तात्पर्य शुद्ध चैतन्य स्वरूप परमेश्वर है जिसे शिव कहते हैं। त्व पद का तात्पर्य वह जीवरूप चैतन्य है जो विषयों का जानने वाला है। वही इस वाक्य के विमर्श से अपने सच्चिदानन्द स्वरूप को पहचानने वाला है।

(१६१) असि पुन्दि ज़ामि ज़ुवसि ।
ललि वोन युस वुथि बिह खसि वसि ॥

लल्लेश्वरी ने उसी शिव के विषथ में यह कहा हैं कि उस शद्ध चैतन्य स्वरूप स्वात्म शिव को सावधान साधक हसी के छींक के, जम्भाई के, खांसने के, उठने के और बैठने के क्षण में तथा इन भावों के चढ़ने और उतरने के क्षण में अपने शिवभाव को साक्षात् पहचान सकता है।

तात्पर्य यह है कि इन भावों के उदय से पहले और समाप्ति के पश्चात् क्षण भर के लिए शिवमयी अवस्था प्रकट हो जाती है। उसका साक्षात्कार सावधान साधकों को हुआ करता है।

(१६२) **सुय ज़ान् न निश छुय व्यवहारान ।**
**सकलोनिष्कल रूप छुय धारान ॥**

उसी को तुम पहचान लो। वह तुम्हारे सामने समस्त व्यवहारों को चलाता रहता है। वही सकल और निष्कल रूपों को धारण करता है, व्यवहारों के प्रारम्भ से पहले और अन्त के अनन्तर वह क्षण भर के लिए निष्कल रूप को धारण करता हैं और उनके आरम्भ से लेकर उनके अन्त तक वही सकल रूप को धारण करता है।

(१६३) **सकलावस्थासु सुय ज़ीवन ।**
**बाह्यान्तर विषयन सुय सोवन ॥**

सकल अवस्थाओं में भी जीवन भूत वही है। अर्थात् उसी के चैतन्य पर सभी सकल अवस्थाएं जीवित रहती हैं। इस सकल अवस्था में वस्तुतः वही बाह्य विषयों और

आन्तर विषयों का सेवन करना है; क्योंकि वास्तविक भोक्ता तो वही है।

(१६४) **स्थूल सूक्ष्मस मज़ यलि अनुभाविय।**
**जाग्रत् जीव पानस नाव थाविय॥**

जब वह सूक्ष्म शरीर से युक्त स्थूल शरीर के द्वारा विषयों का अनुभव करता है, तब वह अपना नाम 'जाग्रत जीव' ऐसा रख लेता है।

(१६५) **यव क्षण थवि पानस नाव स्वाप्निक।**
**स्वप्नारूपानुसारो चित ऐनक॥**

जब अपना नाम स्वाप्निक जीव रखेगा, तो चित्त के ही द्वारा समस्त स्वप्न प्रपञ्च का अनुभव उसी के अनुसार करता रहेगा।

(१६६) **सूक्ष्म जाग्रत् निश यलि भिनिराविय।**
**अतिमूड सुषुप्ति सुख बुलसाविय॥**

जब सूक्ष्म और जाग्रत दोनों से ही भिन्न अवस्था को

प्रकट करेगा, तो अतिमूढ जैसा प्रकट होकर सुषुप्ति के सुख उल्लसित करेगा।

(१६७) सत् सत्ता तसन्जय छुय त्रिशवज मंज़।

उदयस तयि, यलि करि तमिकुय संज़

इन तीनों अवस्थाओं के भीतर उसी की सच्ची सत्ता है। अर्थात् उसी के चैतन्य की वास्तविक सत्ता के आधार पर इन तीन अवस्थाओं की अभिव्यक्ति हुआ करती है। जब वह उसी शुद्ध चैतन्य का ही अनुसन्धान करेगा तो वही चैतन्य अपने शुद्ध रूप में उदित होगा।

(१६८) तसुन्दुय नाव सत् छुय सर्वकर्ता।

सुय सृष्टा, भर्ता, संहर्ता ॥

उसी का सच्चा नाम सर्वकर्ता है। वही सृष्टि करने वाला, धारण करने वाला, अर्थात् स्थिति करने वाला संहर करने वाला है।

(१६९) स्वातन्त्र्य शक्तिमत् सुय छुय शिवरुप।

जीवाख्यः त्रिन वुलसिथ रव रूप ॥

वही स्वतन्त्र्य शक्ति से युक्त शिवरूप परमेश्वर ही ।
जोव मुक्त नाम से तीनों जाग्रत् आदि अवस्थाओं का उल्लास करता हुआ परनाद रूप है ।

(१७०) **त्रिशवज मंज़ मद छिव्योमुत ज़न ।**
**शिव सोमरस तस निश प्योमुत ज़न ।।**

इन तीनों अवस्थाओं में मानों वह अपनी मस्ती से मस्त रहता है । मानों उसी में से कल्याण कारी सोमरस इन तीनों के भीतर टपक पड़ा है ।

(१७१) **त्रिन मंज़ छुय ज़ीवसुन्द युन त गछुन ।।**
**पुरुषार्थ गव चूरिमिस मंज़ अचुन ।।**

जीव का आना जाना इन तीन ही अवस्थाओं के भीतर हुआ करता है वास्तविक पुरुषार्थ, अर्थात् मोक्ष तो चौथी तुर्या नामक दशा के भीतर प्रवेश करना होता है ।

(१७२) **यिथ तिथ छुय ज़ीव बसवुन त्रिन मंज़ ।**
**चूरिमि हंदि ज़ानन् क कर केंह संज़ ।।**

जीव जिस किसी भी तरह तीन जाग्रत् आदि दशाओं में ही रहा करता है। तात्पर्य यह है कि इन तीन दशाओं के ही भीतर विचरण करना जीवभाव होता है। अतः उससे छूटने और शिवभाव में प्रवेश करने के लिए चौथी तुराया दशा के साक्षात्कार को प्राप्त करने का कुछ प्रबन्ध तू कर

(१७३) **ब वनय छुय ज़ीव नाव तोत्तामत् ।**
**चूरिमि निशि विमुख छु योत्तामत् ॥**

मैं यह कहूंगा कि किसी प्राणी का नाम तभी तक जीव है, जब तक वह चौथी तुर्यादशा से विमुख है, अर्थात् उससे मुख मोड़ कर जाग्रत् आदि तीन दशाओं में ही विचरण करता रहता है।

(१७४) **मुक्ति पद गव त्रिन ज़ड-भाव गालुन ।**
**त्रिन मज़ ज़ड भावुक ज़्यून ज़ालुन ॥**

मुक्ति की दशा वह दशा होती है जिस में जाग्रत् आदि तीन दशाओं की जडता नष्ट की जाए और उन तीनों के भीतर जो जडता की लकड़ी विद्यमान है। उसे जला डाला

जाए। उस जड़ता को नष्ट करना और जड़ता की लकड़ी को जला डालना ही मुक्ति-पद होता है।

(१७५) **पुरुषुय छुय चूरिमि कुन सन्मुख ।**
**पुरुषुय भूगि चूरिमि पादुक सुख ॥**

वीर पुरुष ही चौथी तुरीया दशा की ओर उन्मुख होता है और वीर पुरुष ही उसी तुरीया दशा का सुख भोग सकता है।

(१७६) **अनुभव सिद्ध यस चूर्युम प्रकाश।**
**त्रिशवय वर्तावित छु गायिश गाश॥**

जिस को तुरीया का प्रकाश अपने अनुभव से ही सिद्ध हो जाता है वह तीनों जाग्रत आदि अवस्थाओं में व्यवहार करता हुआ भी केवल प्रकाश रूप शिव ही होता है।

(१७७) **तमि तमि रूप त्रिशवय वर्ताविथ ।**
**त्रिशवज मंज़ चूर्यम अनुभाविथ ॥**

वह तीनों का व्यवहार उस उस रूप में करेगा परन्तु फिर भी वह तीनों के ही भीतर तुरीया का ही अनुभव करता रहेगा

(१७८) स्थितिमान चूर्थम पाद आश्रित वयत ।
स्वानुभव रूप ज्योतिष्मान छुय न्यत ॥

चतुर्थ दशा का आश्रय लेकर उसी के भीतर ठहरा हुआ साधक नित्य स्वानुभवरूप प्रकाशात्मक शिव ही है।

(१७९) त्रिशवज हुंद जड़भाव छुन कैंह तस ।
त्रिशवज वेशि तस कैंह छन खसवस ॥

उसे तीनों जाग्रत आदि दशाओं का जड़भाव ज़रा भर भी स्पर्श नहीं करता है। उसे उन तीनों के विषय में कोई भी उतार चढ़ाव नहीं होता है।

(१८०) वुनरन हंज जाड छन यथ सूर्यस ।
त्रिन हुन्द जड़भाव छुन तथ वीयर्स ॥

जिस तरह से धुध के कारण सूर्य वस्तुतः धुन्धला नहीं हो जाता है, उसी तरह से वीर साधक को जाग्रत आदि तीन दशाओं का जड़भाव नहीं होता है।

(१८१) **अनुग्रह किज चूर्यम यस छि प्रापत।**
**जडभावच छिन तस कुनि आपत ॥**

जिसे शिव के अनुग्रह द्वारा चौथी तुर्या दशा की प्राप्ति हुई हो, उसे कहीं पर भी जड़भाव की आपदा नहीं घरता है। अर्थात् वह सांसारिक व्यवहारों के भीतर रहता हुआ भी प्रकाशात्मक शिव ही होता है।

(१८२) **वीर्यात्मा अनुभव रूप त्रिन मंज।**
**अजड आत्मा त्रिन हुन्द करि सोरसंज़ ॥**

जड़ ससार के भीतर प्राण प्रतिष्ठा करने वाला ससार का वीर्य रूप शिव तीनों जाग्रत आदि दशाओं में अनुभव रूप से रहता है। वही चैतन्य स्वरूप आत्मा इन तीनों का सारा प्रबन्ध चलाता है। अर्थात् तीनों दशाएं उसी के आश्रित होकर प्रकट होती है।

(१८३) भैरव शक्तिपात यस वांतिथ प्यव ।
चूयु म स्वप्रकाश तस निश खुल गव ॥

जिस प्राणी पर शिव का अनुग्रह-शक्तिपात हुआ हो, उसी की दृष्टि के सामने तुरीया दशा का स्वाभाविक प्रकाश खुल जाता है अर्थात् तुर्या का साक्षात्कार शिव के अनुग्रह से ही होता है ।

(१८४) तव पतकुन जड़भाव प्राविन जाह ।
जिन मरनुक पाथि न तस कैंह दाह ॥

उस साक्षात्कार के अनन्तर वह कभी भी जड़ भाव को प्राप्त नहीं करेगा । उसे जीने मरने का कोई भी कष्ट फिर भोगना नहीं पड़ेगा ।

(१८५) अमरात्मा अमृत पूरित पान् ।
कुनि जड़रूप कुनि सिद्ध कुनि विद्वान ॥

अमर आत्मा शिव अपने आप अमृत से परिपूर्ण है । वह स्वयं ही कहीं जड़ भाव के रूप में, कहीं

विद्वान के रूप में और कहीं सिद्ध योगी के रूप में प्रकट होता है।

(१८६) **मुक्तिरूप पूंचिमि पादुक सीवक।**
**ज्ञानानन्द रूप अमृत पीवक॥**

पांचवा पाद अर्थात् पांचवी दशा तुर्यातीत-अवस्था होती है। उसका सेवन करने वाला मुक्तशिव होता है वह ज्ञानानन्द रूप होता हुआ अमृत का ही पान करने वाला होता है। अथवा—पांचवीं तुर्यातीत अवस्था मुक्तिरूप ही होती है। उसका सेवन करने वाला ज्ञानानन्द रूपी, अर्थात् आनन्दमय ज्ञान रूपा, अमृत का पान करता रहता है।

(१८७) **यछ्खय चित्त! सुय महिमा ज़ानक।**
**सत्गुरमुख सत् वार्त मानक॥**

हे मेरे चित्त, यदि तू चाहेगा तो उसी महिमा को साक्षात् जान लेगा। परन्तु उसे तू तब जान सकेगा जब सदगुरू के मुख से कहे हुए सदुपदेश को ठीक तरह से मान लेगा।

(५)

(१८८) **स्वामिन ! वखनावताम प्रावनच विध**

**कमि वुपथि प्राव जन यि .चूर्यम सिद्ध ।**

**प्रश्न** हे स्वामी आप मुझे तुरीया अवस्था को प्राप्त करने की विधि बता दीजिए। किस उपाय में मैं उस तुरीया अवस्था को सिद्ध कर सकूं ।

(१८९) **स्वामिन् ! चूर्युम पाद किथ? क्युथ सन?**

**तति बसवुन वखनावे आनन्दघन ।।**

हे स्वामी, ॐकार का वह चौथा पाद अर्थात तुरीय पद किस प्रकार का होता है और कैसे होता है । वहां स्थित रहने वाले आनन्दघन स्वात्मा के विषय में मुझे व्याख्यान सुनाइए

(१९०) **स्वामिन् ! .चूर्यम शय कति आसन ।**

**ऊधर्वाह् यः छा किन मध्य भासन ।**

हे स्वामी ! वह चौथा अवस्था कहां होती है। क्या

वह ऊपर उर्ध्व कुण्डलिनी में होती है, या नीचे अध कुण्डलिनी में होती है, अथवा दोनों के मध्य में होती है

(१६१) **स्वामिन् ! वन्त अन्तः छा किन बाह्य अति चंचल छा किन निष्चल थाय।**

स्वामी, आप बताइए कि वह पद भीतर होता है, या बाहिर क्या वह दशा अति चञ्चल होती है, या निश्चल होत है।

(१६२) **आनन्दढा छा किन दुःखदायी ? मायारूप छा किन निर्मायी ?**

क्या वह स्थिति आनन्द देने वाली होती है था दुःख देने वाली होती है । क्या बह मायारूप है या माया से अतीत है।

(१६३) **स्वातन्त्रय रूप छा किन अनुमानय ? परप्रकाश छा किन पाजपानय ?**

क्या वह स्वातन्त्र्यरूप स्वयमेव सिद्ध है या उसकी

सिद्धि अनुमान से होती है । क्या वह दूसरे से, अर्थात प्राणियों की बुद्धि से, प्रकाशित होती है (अभिव्यक्त होती है) अथवा स्वय अपने ही प्रकाश से प्रकट होती है ।

(१६४) **धारना छा ध्यान छा किन छु ज्ञान ?**
**योग छा सन्यास छा किन विज्ञान ?**

क्या वह अवस्था धारण की अवस्था है या ध्यान की अथवा ज्ञान की अवस्था है । क्या वह योग है या सन्नयास है या विज्ञानरूप है

(१६५) **पत्य चा़न्‍ु न छा कें्ह मन प्राणुक ?**
**अभ्यास किञ प्रावुन कुनि थान्‍ुक ?**

क्या मन या प्राण को विपरीत गति से अन्तमुख करना तुरीय पद होता है अथवा योग के अभ्यास के द्वारा किसी विशेष पद को प्राप्त करना वह पद होता है ।

(१६६) **किन कुनि वेशि वासना थामि करनिय ?**
**किन कुनि वेशि निष्चल बुद्ध धरनिय ।**

क्या किसी आलम्बन पर वासना को ठहरा कर रखना वह पद होता है अथवा क्या किसी आलम्बन पर बुद्धि को निश्चल ठहराना वह पद होता है

(१६७) **केंह वुपायी छा किन अनुपायी ?**
**शाम्भव छा शाक्त छा आणवोपायी?**

क्या वह पद किसी उपाय की सहायता से प्राप्य है या अनुपाय ही है। क्या वह पद शाम्भव, शाक्त या आणव उपाय से प्राप्य है

(१६८) **प्रकाशिय ज़ानान छा सूर्यस ?**
**सूर्यय मानान छा सतवीर्यस ?**

क्या प्रकाश ही सूर्य को जान लेता है या सूर्य ही उस सच्चे वीर्य को अर्थात् स्वप्रकाश शक्ति घन को जानता है। सिद्धों की वाणी में सूर्य प्रमाण को कहा जाता है

(१६९) **अनुमानो किज छा प्राप्त बननुय ?**
**किन अनुभव मात्रय निश तननय ?**

क्या अनुभवों के द्वारा वह पद प्राप्त होता, कि स्वयं स्वानुभाव मात्र से ही वैसा बन जाना होता है ।

(२००) **किन जप तप मन्त्रकि अनुसारय ?**

**किन कर्मानुष्ठानकि द्वारय ?**

अथवा क्या जप, तप, या मन्त्र के अभ्यास से ही कर्मों के अनुष्ठान ही के द्वारा वह तुरीय पद प्राप्त होता है ।

(२०१) **संक्षेप वखनावतोम प्राप्तोपाय ।**

**भ्रम रोस छोटरावतोम न्यायान्याय ॥**

आप मुझे उस पद को प्राप्ति का उपाय सक्षेप से स्पष्ट बताइए इस विषय में आप न्यास और अन्यास को उस तरह से संक्षेप से बता दीजिए जिस तरह से मेरी बुद्धि में कोई भ्रम उत्पन्न न होने पाए

(६)

(२०२) **ववनय योद हृदयिक कन धारक ।**

**तात ! सतबोज़ किज योद अनुसारक ॥**

यदि तू हृदय के कानों को मेरी ओर लगा देगा, और यदि तू सद्बुद्धि के द्वारा समझ लेगा, तो हे प्यारे, मैं तुम्हें कह देता हूं ।

(२०३) बाप न दे सो जो भाव देवे ।
नाशी ना जो स्वभाव देवे ॥

भक्तिभाव जिस वस्तु को देता है, उसे अपना पिता भी नहीं देता । जो वस्तु प्राणी को अपने स्वभाव से ही प्राप्त होती है, वह वस्तु कभी नष्ट नहीं होती ।

(२०४) गुरुवर छुय यिछि कथि आज्ञाकार ।
गुरुवर पाद सीवुक बारंबार ॥

इस ऐसी बात का आदेश देने वाला गुरुवर होता है । अत तू बार बार गुरुवर के ही पादों की सेवा कर ।

(२०५) सन्तुष्ट यस गुर तस शिव सन्तुष्ट ।
सत् मार्गस पकवुन सुय नित पुष्ट ॥

जिस पर गुरु सन्तुष्ट हो जाए, उस पर शिव भी

सन्तुष्ट हो जाता है । वही सदा सन्मार्ग पर चलता हुआ लगातार पुष्ट होता जाता है । अर्थात् उस के ज्ञान को की पुष्टि नित्य ही बढ़ती रहती है ।

(२०६) **नित स्थितिमान आसि सत् सुज्ञानय ।**
**पूरि तस शिव हृदयस पाजपानय ।।**

सच्चे और यथार्थ ज्ञान वाला वह साधक नित्य ही उस तुरीया पद पर स्थित रहा करता है । उस के हृदय को भगवान शिव स्वयमेव परिपूर्ण करता रहता है

(२०७) **लय विक्षेप रोस्त बन थ्यत सीवान ।**
**सो यथा प्रारब्ध आसि नित जीवान ।।**

उस स्थिति का सेवन करता हुआ तू चित्त को निद्रा में लय होने नही देना और उसे विषयों की ओर विक्षिप्त भी होने नहीं देना । जैसा प्रारब्ध हो, वैसा ही नित्य जीवन यात्र चलाता रहा ।

(२०८) **सन्तुष्टय सन्तुष्ट पाज पानय ।**
**हृदयानन्द पूरित सुज्ञानय ।।**

सन्तोष रखने वाला महापुरुष स्वयं अपने आप से ही सन्तुष्ट रहता है। उसका हृदय आनन्द से और यथार्थ ज्ञान से परिपूर्ण ही रहा करता है।

(२०९) **वैधक वन वैद्य रोग निवरि।**
**धर्मशास्त्र अज्ञान दोषन हारि॥**

वह वैद्य औषध के विना ही तेरे रोग को दूर हटा देगा। धर्म शास्त्रों से तुम्हारे अज्ञान के दोषों को दूर करेगा।

(२१०) **श्रवणय बनि निराश आशावान।**
**श्रवणय अज्ञानी बनि निर्वाण॥**

शास्त्र श्रवण से निराश साधक भी आशावान बनेगा। श्रवण से अज्ञानी मानव भी निर्वाण को प्राप्त करेग

(२११) **श्रवनय व्यय सुन्द वस बनि पनन ुय।**
**श्रवणय खटि-मटि वस्तुक ननन ुय॥**

श्रवण से दूसरे की वस्तु अपनी बन जाती है अर्थात गुरु के पास जो ज्ञान होता है, वह ज्ञान शिष्य को भी

प्राप्त हो जाता है। श्रवण से गुप्त व तु भी प्रकट हो जाती है। अर्थात् सुगुप्त आत्मा का स्फुट ज्ञान हो जाता है।

(२१२) **श्रवणय छुय सर्व ज्ञानन हुन्द मूल।**
**श्रवणय करि शून्याति शून्यस स्थूल॥**

श्रवण ही समस्त ज्ञानों का मुल होता है श्रवण ही शून्य से भी शून्य वस्तु को स्थूल बना देता है अर्थात् अत्यन्त अस्पष्ट वस्तु को भी स्पष्ट कर देता है।

(२१३) **श्रवण्य सर्वपदार्थन हंज़ सिद्ध।**
**श्रवण्य सर्वधर्मार्थन हंज़ विध॥**

समस्त पदार्थों की सिद्धि श्रवण ही होता है। श्रवण ही समस्त धर्मों और अर्थों को प्राप्त करने की विधि अर्थात् उपाय है।

(२१४) **श्रवण्य शिव गुर श्रवण्य सत् शिष्य।**
**श्रवण्य विश्वेश्वर, श्रवण्य विश्व॥**

श्रवण ही शिवरूप गुरु है। श्रवण ही सच्चा शिष्य है। श्रवण ही विश्व का ईश्वर है। श्रवण ही सारा विश्व है।

(२१५) **श्रवण्य फलदाता सत् मननय ।**
**माननय कस क्या सिद्ध वननय ॥**

श्रवण का सच्चा फल देने वाला मनन ही होता है। विना मनन के केवल कहने से किस को किस फल की सिद्धि हो सकती है।

(२१६) **मननय औषध रोग निवारिय ।**
**मननय पुण्य पापुक दोष हारिय ॥**

मान लेने से ही औषध तेरे रोग को हटाएगी। अथवा मनन रूपी औषध ही तुम्हारे अज्ञान रूपी रोग को दूर करेगी। मनन का अभ्यास ही तुम्हारे दुखों और पापों के दोष को दूर करेगा।

(२१७) **मानन विन खोट --मुत साक्षात्कार**
**मानन विन ओंकार छुन वुपकार ॥**

मनन के विना आत्मसाक्षात्कार आवृत रहा करता है अर्थात् छिपा रहता है । मनन के विना ओंकार भी कोई उपकार नहीं कर सकता ।

(२१८) मानन विन छुन मन्त्र सिद्धिदा ।
मानन विन छुन सिद्धिदा सेवा ॥

मनन के बिना मन्त्र भी सिद्धि नहीं दे सकता । सेवा भी मनन के बिना सिद्धिप्रद नहीं बनती ।

(२१९) सुय मानि विध युस आसि मननात्मा ।
सुय ज़ानि ज्ञान युस चित् घन आत्मा

वही विधि को मान लेगा जो मनन शील होगा । वही ज्ञान को जानेगा जो स्वय चिद्धन स्वरूप हो ।

(७)

(२२०) आदौ छय निवृत्ति सर्वकारण ।
भाग्यवान तिम यिम निवृत्ति धारण ॥

पहले तो निवृत्ति ही सब सिद्धियों का कारण है । वे

लोग भाग्यवन होते हैं जो निवृत्ति को चित्त में धारण करते हैं ।

(२२१) **भाग्यवान छिय नित् मोक्षोपायी ।**
**सु परिज्ञान छुय आनन्ददायी ॥**

भाग्यवान जन नित्य मोक्ष के उपायों का अभ्यास करते रहते हैं । उन उपायों का ठीक ठीक ज्ञान आनन्द देने वाला होता है ।

(२२२) **बाह्यान्तर संकल्प सन्यासी ।**
**नित बेहवुन आसि सत अभ्यासी ॥**

समस्त बाह्य विषयों और आन्तर विषयों के संकल्पों का परित्याग करके जो नित्य बैठा रहता है, वह सच्चा अभ्यासी होता है ।

(२२३) **सद्गुर आज्ञायि वेशि बनि सन्मुख ।**
**अति निष्कल व्ययि त्यागित सर्वदुःख ।**

वह सद्गुरु की आज्ञा के प्रति नित्य उन्मुख बना रहता

है, अर्थात् सदा उसी के अनुसार चलने के लिए उद्यत रहता है। वह समस्त दुःखों से छुटकारा पाकर अतीव निष्कल बना रहता है, अर्थात् काम्यकर्मों के प्रपच में नहीं फसता है

(२२४) केवल सन्मात्रच प्रतिष्ठा ।
देर करि भूधर जन सत् निष्ठा ।।

वह एकमात्र सच्चे आत्म तत्त्व पर ही प्रतिष्ठित होकर उस सन्निष्ठा को उतना दृढ़ बना देता है जितनी दृढ़ता से पहाड़ पृथ्वी पर ठहरे रहते हैं ।

(२२५) सन्मात्रय आतन अनुभावि ।
बुद्धिकौशल अन्य चिन्तन त्रावि ।।

यह एकमात्र सत्य आत्म-तत्त्व का ही अनुभव करता रहता है। वह मन के चिन्तन को और बुद्धि की कल्पनाओं को छोड़ देता है ।

(२२६) सन्मात्रय छु सर्वसत्ता धारिथ ।
सन्मात्रय छु शून्यस थरे खारिथ ।।

एक सन्मात्र आत्मदेव ही समस्त विश्व की सत्ता को धारण किए हुए है। सन्मात्र ही शून्य के ऊपर सब कुछ आरोपित करके ठहरा है।

(२२७) सन्मात्रय द्रामुत छु प्रथ द्वारय ।
सन्मात्र्य छु क्रीडान स्व स्फारय ॥

प्रत्येक इन्द्रियद्वार से सन्मात्र आत्मा ही बाहर निकला है। सन्मात्र ही अपनी ही शक्ति के स्फार के द्वारा नित्य क्रीड़ा करता रहता है।

(२२८) बाह्यान्तर सन्मात्र्च सत्ता ।
वुलसाविथ जडद्वार्च सत्ता ॥

बाहर और भीतर केवल सन्मात्र आत्मदेव की ही सत्ता है। उसी की सत्ता इस जड़-जगत् की सत्ता को उल्लासित करके ठहरी हुई है।

(२२९) सन्मात्र्य यति तति रूप धारान ।
सीवित सन्मात्र्य तिय छु सारान ॥

जहां तहां सन्मात्र ही अनन्त रूपों को धारण करता रहता है । इस समस्त प्रपंच का सेवन करके सन्मात्र ही सार रूप में शेष रह जाता है ।

(२३०) प्राणेन्द्रिय शान्त सीव तस वेशे ।
भ्रान्त शान्त एकान्त सीव तस वेशे ॥

उसी के निमित्त से तू प्राणों का, इन्द्रियों का और शान्तभाव का सेवन कर । भ्रमात्मक व्यवहार का, शान्त व्यवहार का और एकान्त का सेवन उसी के निमित्त से करता रह ।

(२३१) धारणा दित् गारुन एकान्ती ।
सन्मात्रस वेशि सेव चित् शांती ॥

तू धारणा लगाकर उसे एकान्त में ढूंड ले। सन्मात्र के लिए ही तू चित्त शान्ति का भी अभ्यास कर ।

(२३२) याज चि़त शांत, ताज् गज सारि़य भ्रांत।
प्रलयावस्था स्वस्थो शान्त वेदान्त ॥

ज्यों ही चित्त शान्त हो जाता है त्यों ही सारी भ्रान्ति गल जाती है। वह अवस्था प्रलय की जैसी होती है। उस अवस्था में प्राणी अपने स्वरूप में ठहरने लगता है। वह वेदान्त की शान्त अवस्था होती है

(२३३) **सन्मात्रय चिन्मात्रय मुचि यत ।**
**परमात्मा शांत वेदान्त शिवन्यत् ।**

उस अवस्था में सन्मात्र, चिन्मात्र और शान्त परमात्मा-रूपी वेदान्त का नित्य शिव तत्त्व ही अवशिष्ट रहता है।

(२३४) **परमानन्दघन शिव शांतातीत ।**
**चैतन्य तेजोमय स्थान तुलंगित ।।**

परमानन्दघन परशिव तो शान्तातीत कहलाता है। वह शुद्ध चैतन्य तो तेजोमय परमात्म तत्त्व रूपी दशा से भी उत्तीर्ण होकर ठहरा रहता है।

(२३५) **स्थानातीत ध्यान शिवधाम गव सत् ।**
**सीवखय युथ ध्यान सीवख सीव नित ।।**

अवस्थाओं से उत्तीर्ण परमेश्वर पद का ध्यान ही सच्चा ध्यान होता है यदि उस ध्यान का तू सेवन करेगा, तो नित्य ही उसका सेवन करना ।

(२३६) **ध्यानोय ओंत मुच् व्यथि मो रोज़् कैंह ।**
**ध्यानय ओत बोज़् व्यथि मो बोज़् कैंह ।**

तू ध्यान मात्र ही शेष रह जा, और कुछ भी शेष मत रह : तू केवल उस ध्यान मात्र को ही सुनता रह, और कुछ भी मत सुन ।

(२३७) **ध्यानस मंज़् बुड, इथ् सागरस मंज़् ॥**
**ज़ल बिन्दस पाथिन् कुनि केह संज़् ॥**

तू उस ध्यान में उस तरह से डब जा जिस तरह समुद्र के भीतर जल की बून्द जब विलीन हो जाती है तो उसे अपना कुछ भी शेष नहीं रह जाता है ।

(२३८) **सत् समाधिमान बिह इथ् भूधर ।**
**सत् चिदानन्दघन बाह्यान्तर ॥**

तू सत्य समाधि के भीतर उस तरह से स्थिर होकर बैठ जा जिस तरह पर्वत स्थिर बैठता है । तू बाहर और भीतर दोनों ओर से सच्चिदानन्दघन हो कर बैठ ।

(२३६) **अनुग्रह यलि यिछ समाध प्रावि ।**
**बाह्यान्तर बुद्धिभ्रम् निशि त्रावि ॥**

ईश्वर के या सद्गुरु के अनुग्रह से जब साधक इस प्रकार की समाधि को प्राप्त करेगा, तो तब वह समस्त बाह्य जगत और आन्तर जगत के विषय में बुद्धिभ्रम का परित्याग करेगा । तात्पर्य यह है कि उसे आभ्यन्तर और बाह्य जगत शिवात्मक ही दीखेगा, जगदात्मक नहीं दीखेगा ।

(२४०) **यस यिछ थ्यत् अनुग्रह किञ सिद्ध छय ।**
**तुर्यरूप त्रिशवञ वेशि तस बुद्ध छय ॥**

जिसे अनुग्रह के प्रभाव से ऐसी स्थिति सिद्ध हो गई हो, उस की बुद्धि जाग्रत, स्वप्न और सुषुप्ति इन तीनों ही के विषय में तुर्या अवस्था में ही ठहरा करती है ।

(२४१) **सुय बुद्ध गयि साक्षात चुर्यम विद्य ।**

**चूर्यमि रूप त्रिशवय तस छि सिद्ध ॥**

वहो बुद्धि साक्षात तुर्या विद्या होती है । उस साधक को तीनों हो जाग्रत् आदि अवस्थाएं तुर्यात्मक ही बन जाती हैं ।

(२४२) **क्या करि निर्णय किछ गयि चूर्यम ।**
**वनि त्रिशवय चूर्यमि सृत्य पूरिन ॥**

वह इस बात का निर्णय क्या करेगा कि वह तुर्या दशा किस प्रकार की दशा होती है बस इतना ही कहेगा कि तुर्या वह चेतना है जिस से तीनों ही जाग्रत् आदि दशाएं भरी रहती हैं अर्थात् तीनों का भरण पोषण वही करतो है और उसी के आधार पर इन की सत्ता ठहरी है ।

(२४३) **सर्वज्ञानी छुय रटि रोस्तुय ।**
**सीवुन संकल्प रोस्त ध्यान सोस्तुय ॥**

सम्पूर्ण ज्ञानी किसी वस्तु का ग्रहण आलम्बन के रूप में नहीं करता है । वह निरालम्बन ही होता है । वह किसी की अर्चा, सकल्प या ध्यान नहीं करता है ।

(२४४) ध्यानात्मा नित, सत् स्वभावी ।
शब्दातीत, छ़ोप सोऽहंगावी ॥

वह नित्य ध्यानात्मा होता है। नित्य सत्य स्वभाव वाला होता है। वह शब्दों से परे ठहर कर सोऽह रूपी मौन मन्त्र को गाया करता है।

(२४५) स्वस्वभावय अज़पात्मा ज़पनिष्ठ ।
अत्यानन्दघन छुय सर्वरोम हृष्ट ॥

वह स्वस्वभाव रूप, अर्थात् शुद्ध सविद्रूप होता हुआ अजपा-जाप में लगा रहता है वह अत्यन्त आनन्दघन बना रहता है और सदा पूरी तरह से रोमहर्ष की अवस्था में रहता है।

(२४६) कुनि खोच़िन् कांसि न खोच़नाविय ।
सर्वरूप किज़ पात्रपान अनु भाविय ॥

वह किसी से डरेगा भी नहीं और किसी को डराएगा भी नहीं। वह अपने आप का अनुभव विश्वरूपता से करता

रहता है । अर्थात् यह अनुभव करता रहता है कि मैं ही सब कुछ हूं । ऐसा करके ही न किसी से डरता है और न उससे कोई डरता है ।

(२४७) मुक्तेसुन्द महिमा बनि क्या उक्तय ।
ईश्वरवत छु जीवन्तो मुक्तय ॥

उस मुक्त प्राणी की महिमा किस तरह से वर्णन की जा सके । वह शरीर में जीवित रहता हुआ भी मुक्त ही बना रहता है और ईश्वरतुल्य बना रहता है ।

( ८ )

(२४८) वखनय वनहा तिथि स्वभावय ।
विष्णार्पण कैंछा वखनावय ॥

मैं भगवान् के सन्तोष के लिए कुछ ऐसा व्याख्यान करूंगा जिस से उस शुद्ध स्वभाव का वर्णन हो जाएगा ।

(२४९) आदौ गछि जाग्रत शुज़रावुन ।
स्वानुभव बोध स्वात्मुक ध्यान थावुन

पहले तो जाग्रत् व्यवहार को शुद्ध करना चाहिए। स्वानुभव के प्रकाश से अपने आप का विचार करना चाहिए और उस पर ध्यान रखना चाहिए।

(२५०) **माया मोह् निशि गछि नावुन मन।**
**स्वात्मामर्शन सीवुन अछ़िन ॥**

मन से माया मोह को धो डालना चाहिए। अपनी आत्मा के विमर्श का सेवन लगातार करते रहना चाहिए।

(२५१) **नित्योदित तत् सत् अभ्यासी।**
**ज़ाग्रत नगरियि हुद बनि वासी ॥**

उस सत्य तत्त्व का सतत अभ्यास करने वाला जाग्रत् की दशारूपी नगरी का निवासी बन जाएगा। तात्पर्य यह हो सकता है उस अभ्यास पर डटा रहने वाला जाग्रत में रहता हुआ भी तुरीया में ठहर सकता है।

(२५२) **स्वस्वभाव् बनि यस अभ्यास अछिन।**
**यत्न रोस्त करि अभ्यास रात्र दिन॥**

जिसका आत्म-अनुसन्धान का अभ्यास स्वाभाविक और सततोदित बन जाएगा, वह दिन रात उस अभ्यास को विना यत्न के करने लगेगा ।

(२५३) **वुदयस ईन चित् ज्योत सन्धानय ।**
**भुवनात्मा वुछि पान, पाञ पानय ।।**

वह आत्मा के अनुसन्धान के द्वारा चित् की ज्योति का उदय करा देगा और अपने आप ही किसी भी साधन की सहायता के विना ही अपने आप को विश्वात्मकता के रूप में देख लेगा ।

(२५४) **विष्वरूप वुछि पनन्य पान आसित ।**
**तत् मंज् आसि पान रोजवुन भासित ।।**

वह अपने ही आप को विश्वरूपता में देख लेगा और समस्त विश्व के भीतर अपने आप ही चमकता हुआ ठहरा रहेगा । तात्पर्य यह है कि वह समस्त विश्व को अपने आप के भीतर और अपने आप को समस्त विश्व के भीतर देख लेगा ।

(२५५) भुवनात्मा वनि अनि पान पनन् य ।
अथ अवस्थायि जाग्रत्‌छिय वनन य ॥

वह अपने ही स्वरूप को विश्वात्मता के रूप में पहचान लेगा · इसी अवस्था को उस योगी का जाग्रत् अवस्था कहत हैं । तात्पय यह है यह दशा जाग्रत अवस्था के भीतर टहरने वाली तुर्या अवस्था होती है ।

(२५६) तसन्दि आनन्दुक वनि कुस क्या ।
ब्रह्मा जन विश्वरुपच्च प्रतिमा ॥

उसके आनन्द का वर्णन कौन करे और क्या करे । वह ब्रह्मा जी जैसा विश्वरूप शरीर वाला होता है ।

(२५७) प्रकाशानन्दकि अनुसारय ।
आनन्दी ज़ीवन व्यवहारय ॥

प्रकाशात्मक आनन्द के अनुसार उसका सारे का सारा जीवन व्यवहार आनन्दमय ही होता है ।

(२५८) चुय-शीतन मज़ वुछि जीवन पान ।

किरणन मज़ भान ज़न आसि शोभान ॥

वह चौरासी लाख योनियों के जीवों में अपनी ही चेतना स्वरूप आत्मा को देख लेगा । जिस तरह प्रत्येक किरण के भीतर सूर्य ही प्रकाशित होता रहता है उसी तरह उसे प्रत्येक प्राणी के रूप में अपनी ही आत्मा चमकती हुई प्रतीत होगी ।

(२५६) तिथ चराचरमध्ये जीवन ।

वुछि योगी पाजपान संजीवन ॥

उस तत्व से वह योगी चर और अचर (वृक्ष आदि) जीवों के भीतर जीवन को प्रतिष्ठा करने वाली अपनी ही चेतना का दर्शन करेगा ।

(२६०) तसन्दिस परमानन्दस वन्दो ।

वैकुण्ठीश्वर ज़न आनन्दी ॥

उसके उस अपरिमित आनन्द को नमस्कार हो । वह

मानो साक्षात् आनन्द स्वरूप वैकुण्ठनाथ ही होता है।

(२६१) **प्रकाशानन्द रूप हनि हनि तीलिथ।**
**विष्णय विष्णस सत्य ज़न मीलिथ॥**

प्रकाशानन्द स्वरूप वह योगी कण कण में ओत प्रोत भाव से ठहरा हुआ है। मानो भगवान् ही भगवान के साथ एकरूप हो गया है। तात्पर्य यह है कि उसे अपना आप भी परमेश्वर स्वरूप ही भासता है और सारा जगत भी उसी स्वरूप से भासता है। अतः वह विश्वरूप परमेश्वर को और आत्मरूप परमेश्वर को एकरूपता में देखता है।

(२६२) **यि अवस्था तुर्या स्वप्नच थ्यत।**
**स्थूल सूक्ष्मानुसारी छय संवित्॥**

यह तुर्या अवस्था है। स्वपन की अवस्था इसी के आसरे पर ठहरी है। यह (स्वपन) उस दशा की संवित् होती है जिसमें वह स्थूल और सूक्ष्म दोनों रूपों का अनुसरण एकसाथ करती रहती है।

(२६३) श्थूल सूक्ष्मातति यलि करि मोनं म ।
स्वप्रकाश आनन्दघन स्वात्मस्थम् ।।

जल संवित् स्थूल और सूक्ष्म दोनों का अतिक्रमण करती है. तो सब कुछ मौन हो जाता है। अर्थात् चित्त ही विलीन हो जाता है । उस अवस्था में स्वप्रकाश आनन्दघन आत्म देव अपने शुद्ध स्वरूप में ही ठहरा रहता है।

(२६४) स्वप्रकाशैश्वर्य मद छिव्योमुत ।
स्थूल सूक्ष्मचि गिन्तिथि निशि प्योमुत

वह स्वप्रकाश रूप परमेश्वरता के मद में मस्त रहा करता है और स्थूलता और सूक्ष्मता की गिनती से अतिक्रान्त होकर रहता है।

(२६५) बोडमुत अहं सागरस मध्ये ।
लय उदयुक भान अत्यानन्दो ।।

वह परिपूर्ण शुद्ध संविद्रप अह के समुद्र के बीच में निमग्न

होकर रहता है । वह लय और उदय का भानु (सूर्य) अत्यानन्द स्वरूप है ।

(२६६) सदाशिव आनन्दी आनन्द ।
शून्यातिशून्य त्रिजगत परमास्पन्द ॥

वह आनन्द का आस्वाद लेते रहने वाला आनन्दस्वरूप सदाशिव ही हो जाता है और शून्य से भी उत्तीर्ण तथा समस्त परिमित शून्यों का आधाररूप परमानन्दधन त्रिलोकी स्वरूप महाशून्य (शिवशून्य) स्वरूप में ठहरता है ।

(२६७) त्रिन भवनन गछि योद ह्योर बुन केंह
तसन्दिस आनन्दस छुन् ब्यन केंह ॥

यदि तीनों भुवनों को भी कुछ उथल पुथल हो जाए, फिर भी उसके आनन्द में किसी प्रकार का भी कोई विच्छेद नहीं आता है ।

(२६८) कुस तस इछि़ न्यन्दरि बुज़नावे ।
सर्वस्वातन्त्र्य महिमा बोज़नावे ॥

उस योगी को ऐसी ज्ञान योग मयो निद्रा से कौन जगा सके। उसे इस परिपूर्ण स्वातन्त्र्य की महिमा कौन सुना सके।

(२६६) **स्वस्वभावय उदयस यियि स्वस्वभाव ।**

**सर्वस्वातन्त्र्य शक्तिमत यत् शिव नाव**

अपना वास्तविक शुद्ध संविद्रूप स्वभाव अपने स्वाभाव से हो स्वयमेव उसे उदय को प्राप्त हो जाएगा उस स्वभाव को सम्पूर्ण स्वातन्त्र्य शक्तिमत्ता और शिवता कहा जाता है।

(२७०) **परमात्मा परमानुग्रह मूर्ति ।**

**सर्वशक्तिमत सत् चैतन्य स्फूर्ति ।।**

वह परमात्मा है, परम अनुग्रह की मूर्ति है। वह समस्त शक्तियों का एकमात्र आधार है वह सत् है चैतन्य है और स्पन्दस्वरूप है। अथवा वह सच्ची चेतना का शुद्ध स्पन्द है।

(२७१) **अनुग्रह करि पानय पानस प्यठ ।**

स्वविमर्शय त्रावि आनन्द्च स्यठ ॥

वह स्वयमेव अपने आप ही, अपने आप पर अनुग्रह करेगा। वह अपने स्वरूप विमर्श के ही द्वारा आनन्द के प्रति अरुचि को छोड़ देगा।

(२७२) किमानन्दी मध्ये मूनज़न भोव ।

जड़वत् चैतन्युक च्यूनज़न भोव ॥

वह अलौकियक आनन्द है और एक मून की तरह रहता है जड़ की तरह है लेकिन चैतन्य है।

(२७३) पाञ पानय ब्याक कुसछुम दाता ।

चैतन्यस कुस छु पिता माता ॥

मैं सब कुछ अपने आप ही हूं। कोई दूसरा मेरे लिए आनन्द दाता नहीं। चैतन्य के माता पिता कौन हैं। अर्थात् कोई नहीं है चैतन्य स्वयमेव अपनी ही महिमा से सिद्ध है।

(२७४) पाञ पान पानय उलसोवुम ।
पाञपानय जगत्च स्थित थावुम

मैंने अपने आप हो के द्वारा अपने स्वरूप को उल्लास में लाया है। मैंने स्वयं अपने आप ही इस जगत को ठहराया है।

(२७५) विमर्शोवुम आदौ आनन्द
विमर्शय थोवुम प्रतिभाश्पन्द ।

मैंने पहले पहल अपने हो आनन्द का विमर्श किया। उस विमर्श को हो मैंने स्वाभाविक प्रतिभा के स्पन्द के रूप में ठहराया

(२७६) एकोऽहं स्वातन्त्र्य अनुभोवम ।
बहुरुपो त्रिजगत उल्सोवुम ॥

"मैं हो अकेला हूं" इस प्रकार के अपने स्वातन्त्र्य का अनुभव मैंने स्वयमेव अपने आप को करा दिया। तब मैंने अनन्त आकारों से युक्त इन तीनों लोकों को विकास में लाया।

(२७७) **ब्यथि कांह छुन् म्योन उत्पत्तिकर्ता।**
**सृष्टाऽहं भर्ता संहर्ता ।।**

मुझसे भिन्न और कोई भी मेरा उत्पादक नहीं है। मैं स्वयमेव सृष्टिकर्ता भी हू, भरण पोषण करने वाला स्थिति कर्ता भी हूं और सहारकर्ता भी स्वयमेव हू ।

(२७८) **पाअ पान् यलि सर्वात्मा ज़ोन ोन।**
**सर्व रूप शिव पनन्‍ यपान मोन ोन ।।**

मैंने जब अपने आप को स्वयमेव सर्वात्म भाव से जान लिया, तब अपने आप को ही सर्वरूप शिव के रूप में मान लिया।

(२७९) **सर्वरूप सर्वस मंज़ ह्यथि ननन्‍य ।**
**सर्वात्मा उलसित पान पनन्‍य ।।**

सर्वरूप परमात्मा प्रत्येक वस्तु में प्रकट होने लग जाता है। अपना आप ही सर्वात्मा है। वही इस प्रपंच के रूप उल्लसित हुआ है।

(२८०) स्वस्थो स्वस्थात्मा संकल्प शून्य ।
आनन्दी प्रकाश विमर्श किञ ॥

आनन्दात्मक प्रकाश और विमर्श के द्वारा मैं सकल्पशून्य ह कर अपने ही स्वरूप में स्वस्थ बन कर ठहरा हूं ।

(२८१) त्रिन .चुन मंज़ एकात्मा शिवरूप ।
गूपियि शखचन मंज़ माधव रूप ॥

तीन चार आदि में एकात्मा शिव स्वरूप सदा ठहरा रहता है, जिस तरह से भगवान् माधव अपनी शक्ति स्वरूपा असख्य गोपियों के सहवास में एक साथ रहा करता है।

(२८२) सर्वातीत सर्वमय सर्वात्मा ।
सर्वशक्तिमत् जयवुन शिवस्वात्मा ॥

अपनी आत्मा शिव ही है । वह सबसे अतीत है । वह विश्वमय भी है और विश्वात्मा भी है । वही सर्वशक्तिमान् जयशील स्वात्मशिव है ।

(२८३) साक्षात्कार सुय छुय चयत भैरव।
स्वस्वरूपस निश युस वातिथ प्यव॥

अपने वास्तविक स्वरूप के सन्मुख जो आ जाए उसका ऐसा होना ही उसका चिदात्मक भैरवनाथ शिव का साक्षात्कार होना होता है। तात्पर्य यह है कि अपने स्वरूप का अपने सन्मुखभाव में ठहरना ही शिवदर्शन होता है।

(२८४) चूँयूम थान तसन्दुय छुय आसन।
चूर्यमिस आकाशस प्यठ भानज़न॥

तुरीया नामक चतुर्थ पद उसी शिव का होता है। मानो कि वह तुरीया के आकाश में चमकता हुआ सूर्य होता है।

(२८५) चूँयूम प्रकाश आकाशुक रब।
पूच्युम चित् शक्तिमत् पंच मुख शिव॥

तुरीया का प्रकाश चिदाकाश का सूर्य है। पांचवाँ अर्थात् तुरीया तीत पद तो चित् आनन्द, इच्छा ज्ञान और

क्रिया रूपी पांच शक्तियों वाला पचमुख सवित् स्वरूप परम शिव ही होता है।

(२८६) तसन्द्यन पादन छुय नमस्कार।
जय जय कार तस छुय बारंबार॥

उसी के पैरों को नमस्कार हो। उसी को बार बार जय जयकार हो।

(९)

(२८७) चित छुपि कव जानक शिव महिमा।
कुस वनि शिव महिमा युथ त्युथ क्या॥

हे चित्त तू चुपचाप शिव महिमा को किस तरह से जान सकेगा। शिव-महिमा कौन कह सकता है। कौन कह सकता है कि शिव ऐसा है या वैसा है या कैसा है!

(२८८) शिव महिमा निशि छुख अनजानय।
पननुय पान जान शिव पाज पानय॥

शिव की महिमा के विषय में तू अनजान है। तू अपने आप को ही स्वयमेव शिव जान ले।

(२८९) अग्नु क महिमा ज्युन क्या करि निर्णय।
मरनु क महिमा वनि क्या मरनय ॥

लकड़ी आग की महिमा का निर्णय क्य कर सके। मरने से पहले ही कोई मरने की महिमा का वर्णन क्या करे।

(२९०) जीवन्तो युस मूदमुत आसि।
शिवमात्रय युस रूदमुत आसि ॥

जो जीवित होता हुआ हो मरा हुआ हो जो केवल शिवमात्र ही शेष रह चुका हो—

(२९१) तस त्रिजगत सोरुय छुय शिवमय।
तम्य त्रिजगत पूरमुत छुय परमय ॥

उसके लिए सारी त्रिलोकी हो शिवमयी है। उसने त्रिलोकी को ही परमशिव से ही भर कर रखा है।

(२६२) चित! शिवस्मरण मुकलख मरनय।
मरनव निशि मुकलन छुय शरणय॥

हे चित्त, तू शिव स्मरण के अभ्यास से मरने से अर्थात् ससृति से छुटकारा पाएगा। बार बार मरने से मुक्त होने का उपाय शरणागति है।

(१०)

(२६३) स्वामिन अनुग्रह किज वखनाव्यतोम।
त्चूर्यम शिवरूप शक्त अनुभाव्यतोम॥

प्रश्न] हे स्वामी आप मुझ पर अनुग्रह करके उसी के द्वारा मुझे तत्त्व का स्पष्टीकरण कीजिए। शिवरूपिणो तुर्या नामक शक्ति का अनुभव मुझे कराइए।

(२६४) तात! त्चूर्यमपाद गयि शिवभूमि।
वाति तोत वज दूसरा है को मे॥

उत्तर] हे प्यारे, चौथा पाद तो शिवभूमिका होती है।

उस भूमिका पर वही पहुंचता है जो स्वानुभव के आधार पर इस बात का विमर्श करे कि मेरे लिए दूसरा कोई है ही नहीं, अर्थात् एक मैं ही हूं, मुझ से भिन्न और कोई है ही नहीं

(२६५) **एकोऽहं बाह्यान्तरयामी ।**
**सर्वरूप सर्वस्थो सर्वगामी ॥**

एक-मात्र मैं ही बाह्य और अन्तर में व्याप्त होकर विचरण करता हूं । मैं सर्व स्वरूप हूं । सब में मेरी सत्ता विद्यमान है । मैं सभी में व्यापक भाव से प्राप्त होकर रहता हूं

(२६६) **प्रकाशिय प्रकाश आनन्दमय ।**
**अविनाशी अविनाश पाजपानय ॥**

मैं आनन्द मय प्रकाश ही प्रकाश हूं, और कुछ नहीं हूं । मैं ही स्वयमेव हूं, दूसरा कोई भी नहीं है मैं सर्वथा अविनाशी हूं ।

(२६७) **चूर्यम गयि ऋक्षीकेश प्रत्यक्ष ।**

प्रकाशरूप सूर्यसोईशन प्रत्यक्ष ॥

चौथो अर्थात् तुरोया अवस्था ऊपरोक्ष साक्षात्कार से जानी जाती है। वह स्वय प्रकाशरूप होती हुई सूर्य की तरह अपने ही प्रकाश से प्रकाशमान है।

(२९८) चूरिम वञ शास्त्रन अद्वैत शिव ।
प्रकाशय प्रकाश राह रोस्त रव ॥

शास्त्रों ने उस तुर्या अवस्था को अद्वैत शिव रूप दशा कहा है। वह प्रकाश ही प्रकाश है। वह रात से रहित सूर्य है

(२९९) छुय पानय पाञ भवनात्मा ।
आनन्दगंग धारित स्रवनात्मा ॥

वह स्वय अपने आप से ही समस्त सत्ता का प्रयोजक है। अर्थात् जो कुछ है उसकी सत्ता को स्थापित करने वाला वह स्वयमेव है। वह आनन्द की गङ्गा है और उसी ने प्रवाहों का रूप धारण किया है।

(३००) गछ़नय छुय प्रत् हनि हनि वातिथ ।

**अचनय छुय नित हनि हनि व्यापिथ ॥**

वह कहीं आने जाने के बिना ही घर घर में ठहरा है किसी के भीतर प्रवेश किए बिना ही ज़रे ज़रे में व्याप्त होकर विद्यमान है।

(३०१) **अनुभव छुय तसुन्दुय रूप प्रछ़खय।**
**अनुभव मात्रय मुच योद यछ़खय ॥**

यदि तू पूछेगा तो उत्तर यह है कि उसका स्वरूप एकमात्र अनुभव ही है। यदि तू मुक्त हो जाना चाहता है तो एकमात्र अनुभवरूप ही शेष रह जा; स्वानुभाव से अतिरिक्त सब कुछ को विलीन कर दे।

(३०२) **कांह जीवान चूयु म यस न आत्मा।**
**जड़ चेतन व्युपरिथ छुय खात्ना ॥**

कोई भी जीव ऐसा नहीं जिसकी अपनी आत्मा ही तुरीय शिव नहीं है। समस्त जड़ और चेतन प्रपञ्च उसी में समाया हुआ है। इसे अपने में समाकर भी वह आकाशवत् इससे शून्य ही है।

(३०३) सर्वरूप छुय सर्वकर्ता चूर्यम ।
स्वस्थय स्वस्थात्मा छुय चूर्युम ॥

तुरीय शिव सर्वस्वरूप और सर्वकर्ता है । वह तुरीय शिव अपने ही आधार पर ठहरा हुआ है वह अपने ही स्वरूप में ठहरा हुआ स्वरूपस्थ आत्मदेव है ।

(३०४) देवन मंज़ देवक्रय धारिथ छुय ।
जीवन मज़ जीवुत् धारिथ सुय ॥

देवी देवताओं में देवतोचित क्रियाशक्ति का रूप धारण करके और सामान्य जीवों में जीवभाव का रूप धारण करके वही ठहरा हुआ है ।

(३०५) शिव स्वप्रकाश मूर्ति आनन्दघन ।
विष्णुरूप सुय सर्वरक्षा कारण ॥

वही स्वप्रकाश रूप आनन्दघन शिव है और वही समस्त विश्व की रक्षा केरने वाला विष्णु स्वरूप भी है ।

(३०६) **ब्रह्मरूप सर्वोत्पतिकर्त्ता ।**
**सुय सृष्टा, भर्ता, संहर्ता ॥**

वही ब्रह्मा जी के रूप में ठहरता हुआ सब की उत्पत्ति करने वाला स्रष्टा है। वही धारण और पोषन करने वाला है और वही सहार करने वाला भी है।

(३०७) **सर्वावस्थासु क्रीडाशील ।**
**हनि हनि वातिथ तेलसज़नतील**

वही सभी अवस्थाओं में क्रीडाशील है जिस तरह तिल के अश अंश में तेल व्यापक होकर रहता है। उसी तरह से वह कण कण में व्यापक है

(३०८) **सर्वेन्द्रियद्वार द्रायि चित प्रतिभा ।**
**स्वातन्त्र्य शक्तिमत् सुय शिव प्रतिमा ॥**

सभी इन्द्रियों के द्वारों से जो प्रकाशात्मिका चित्तत्त्व की प्रतिभा बाहर निकलती है, वही प्रतिभा स्वातन्त्र्य शक्ति से स.पन्न शिव है।

(३०९) **सर्वरूप सर्वक्रीडा करि रटि रोस्त ।**

**सर्वांगन करि चेष्टा इत्थ होस्त ॥**

वह सर्व वरूप है। वह बन्धन शून्य होता हुआ हो समस्त क्रीडा करता रहता है। वह हाथो की तरह सभी अङ्गों का चेष्टा को कर सकता है।

(३१०) **दोथमा तस पाथिन रटि वोलुय ।**

**देवरूप वाद्यत मुख विकरोलुय ॥**

उसके सामने दूसरा कोई ठहर नहीं सकता। वह बन्धन हीन है। वह विकराल मुख वाला होता हुआ भो देवरूप है।

(३११) **मूल शिव तत्वादि क्षितिपर्यन्त ।**

**जीव जीवन रूप अनादि अनन्त ॥**

मूल शिव तत्त्व से लेकर पृथ्वी तत्त्व तक के समस्त जीवों का जीवन स्वरूप वही अनादि और अनन्त शिव ही है।

(३१२) तलपदि प्यठ शेरकिस अन्तस ताज।
जोवय छुय हनि हनि वातिथ ताज॥

पैरों के तलवों से लेकर सिर के ऊपरी किनारे तक जीव हो शरीर के रोम रोम में व्यापक होकर ठहरा है।

(३१३) तिथ देवय छुय हनि हनि वातिथ।
शिवरूप आनन्दी सर्वव्यापिथ॥

उसी तरह से परमेश्वर ही कण कण में ठहरा हुआ है। वह आनन्दघन शिवरूप है और सर्वव्यापक है

(३१४) निच कथ छन चुथुम पाद प्रावुन।
वनना छन चूयुम अनुभावुन॥

चतुर्थ पाद को अर्थात् तुर्या दशा को प्राप्त करना कोई छोटी बात नहीं है। चौथी अर्थात् तुर्या दशा का अनुभव करना कोई कहने की बात नहीं

(३१५) योग किज यस चित निश्चल स्थित गव

**ज्ञान किञ यस चित निस्सन्देह प्यव ।**

योग के अभ्यास से जिस का चित्त निश्चल ठहरने लग जाए और ज्ञान के अभ्यास से जिस का चित्त सदेह हीन हो जाए—

(३१६) **भैरवानुग्रह यस अनुग्रहकारी ।**
**अर्जुनस श्रीकृष्ण इत्थ रथधारी ॥**

भैरवात्मक शिव का अनुग्रह शक्तिपात जिस पर हुआ हो, जिस तरह से महावीर अर्जुन का सारथी भगवान कृष्ण बना—

(३१७) **तिथ यस करि साक्षात शिव शक्तिपात**
**चुयुम पाद अनुभवरि सुय शिवरात ॥**

उसी तरह से जिस पर स्वयं साक्षात् शिव ही अनुग्रह शक्तिपात करें, वही साधक शिवरात्रि के शुभ अवसर पर तुर्या दशा का अनुभव कर सकता है। शिवरात्रि से यहां अभेद की अनुभूति की अवस्था अभिप्रेत है।

(३१८) चूर्यमय यलि त्रिशवञ मंज़ ज़ानक ।
सत् योगुक परमार्थ तिलि मानक ॥

जब तू जाग्रत्, स्वप्न, सुषुप्ति रूप तीनों दशाओं में ओत प्रोत भाव से ठहरी हुई तुर्या को जान लेगा, तभी तू सच्चे योग के परमार्थिक स्वरूप का अनुभव करेगा

(३१९) त्रिशवञ वेशि भासित छु शिव रवज़न ।
त्रिशवय शोज़राव चूर्यम सीवन ॥

तीनों अवस्थाओं के भीतर तुरीय शिव सूर्य की तरह प्रकाशमान है। तू तीनों का शोधन कर और तुरीया का ही सेवन कर ले।

(३२०) शिवप्रतिभा उध्वांधः भेद विन ।
शिवभूमि बाह्यान्तर अछिन ॥

शिव के स्वरूप में ऊर्ध्व और अधः आदि का कोई भेद नहीं होता है। शिव भूमिका बाह्य और आभ्यन्तर सर्वत्र विच्छेद के बिना व्याप्त होकर ठहरती है।

(३२१) **शिवपूजुन चिन्मय गव रोजुन ।**

**शिवमोत्वय ब न केंह गव पूजुन ॥**

चिन्मय अवस्था में ठहरना शिव पूजन होता है। यह समझना कि "केवल शिव ही है, मैं कोई नहीं हूं" शिव पूजन होता है।

(३२२) **ब न केंह देहाभिमान पत्य चानिथ।**

**शुद्ध चैतन्य शिव स्वात्मा मानिथ॥**

देह आदि के प्रति आत्मता के अभिमान का निवारण करके शुद्ध चैनन्यात्मक शिव को हो अपना आप मानकर ही ऐसा कहा जा सकता है कि "मैं कोई भी नहीं हूं"।

(३२३) **ब स्वभावय प्रलयुन पनन्य पान।**

**केंहनस मंज् केंह मो धार यभिमान॥**

अहम्भाव रूपी अर्थात् अभिमान रूपो अपने आप को तू विलीन कर दे। "कुछ भी नहीं है" ऐसी स्थिति में ठहर कर तू किसो भी प्रकार का अभिमान मत धारण कर।

(३२४) केह्नस मज़ केंह् न अन ु भव ज्येठीय ।
चोक छु म्योठ त्युठ सोख्य म्यूठ्य ।।

"कुछ भी नहीं है" इस स्थिति में किसी भी विषय का अनुभव नहीं होता है। खट्टा, कड़वा मीठा आदि वहां सब कुछ मीठा ही मीठा होता है।

(३२५) च्यंड् ह् यथ किथकञ ज़न बेह्निश्चल
चि़त प्रतिभा गांह् त्राविय निर्मल ।।

सन्तोष का आसरा लेकर तू सर्वथा निश्चल होकर बैठ। तब तुम्हारी चित् प्रतिभा अपने निर्मल प्रकाश को बाहर छिटकेगी।

(३२६) पूरिय बाह् यान्तर आनन्दी ।
पूरिथ युथ गन्धादिक गन्धी ।।

बाहर और भीतर सर्वत्र आनन्द से भर देगी; उसी तरह से जिस तरह कस्तूरी आदि गन्ध द्रव्य सुगन्ध से भरे रहते हैं।

(३२७) शिवमात्रय चिन्मय आनन्दघन ।
शिवभक्तन अविछिन्न शिवदर्शन ॥

शिव भक्तों को वैसी अवस्था में आनन्दघन और चिन्मात्र शिव के सतत गति से होते रहते हैं।

(३२८) क्युथ दर्शन दृष्यदर्शन निश मुक्त ।
तव दर्शन महिमा क्या वनि उक्त ॥

वह दर्शन कैसा विचित्र होता है। उसमें केवल द्रष्टा ही द्रष्टा विद्यमान रहता है। वह दृश्य और दर्शन से रहित होता है। उस दर्शन की महिमा वाणी कहां तक कह सके।

(३२६) त्रिपुरी हंज़ तति कैंह पाथिन शय ।
यति स्थावर जंगम छुन शिवमय ॥

उस दर्शन में प्रमाता, प्रमाण और प्रमेय की त्रिपुरी के लिए कोई स्थान होता ही नहीं, क्योंकि उसमें सारा स्थावर और जगम ससार एकमात्र शिवमय ही होता है।

(३३०) युथ अनुग्रह यसकरि भैरवनाथ ।
तस गव बाह्यान्तर सन्देह शान्त ।।

ऐसा अनुग्रह शाक्तपात जिस पर भैरवनाथ शिव करें, उस के सभी बाह्य और आन्तर विषयों के सन्देह शान्त हो जाते हैं।

(३३१) अनुग्रह किज योग महिमा प्रावि ।
योगीजन सर्वसन्देह त्रावि ।।

उस अनुग्रह के ही प्रभाव से योगी जन योग की महिमा को पाते हैं और समस्त सन्देहों का परित्याग करते हैं।

३३२) उथ बेठ तस सारय छुय शिवमय ।
निर्बन्धन छुय करि यलि इच्छ क्रय ।।

उसका सारे का सारा व्यवहार शिवमय ही होता है। जब वह ऐसी क्रिया करेगा तो वह बन्धन शून्य हो जाएगा।

(३३३) सुय साक्षात्कार ब्रह्‌मय ज़ान्‌न ।
जीवन्तो शिव अवतार मान्‌न ॥

उसी अवस्था को तू ब्रह्म के साक्षात्कार की अवस्था जान ले। उस योगी को तू शरीर में जीवित रहता हुआ शिव का अवतार मान ले।

(३३४) यस साक्षात्कार बोव सतवीर्यय ।
त्रिजगत छुय तसुन्दुय ऐश्वर्यय ॥

जिस साधक को इस आत्मबल रूपी सच्चे वीर्य के द्वारा आत्मसाक्षात्कार बने, तीनों जगत उसी के ऐश्वर्य रूप हो जाते है।

(३३५) कुस सन्तन हुन्द महिमा गावि ।
कुस प्रखुठुय शिवदर्शन हावि ॥

सन्तों की महिमा को कौन गाए और प्रत्यक्ष शिवदर्शन कौन दिखाए।

(३३६) सुय सन्तन हुन्द महिमा गावि ।
यस प्रखुठ्य शिव दर्शन हावि ।।

सन्तों की महिमा को वही गा सकता है जिसे शिव साक्षात् शिव दर्शन करा देवें अर्थात् जिसे अनुग्रह शक्तिपात के द्वारा शिव आत्म साक्षात्कार करा देवें।

(३३७) चित़ ! प्रखुठ्य छुय योद ईख शरणन ।
शरणय गछ अमृतेश्वर चरणन ।।

हे चित्त, यदि तू शरण में जाएगा तो वह शिव प्रकट ही है, छिपा हुआ नहीं है। इसलिए तू शिव ही के सत्य चरणों की शरण में आ जा।

(३३८) प्रछ़ योदवय पख छुय वुजि वेलय ।
पानसय निश छुय तीर्थुक मेलय ।।

अभी अवसर है यदि चाहता है तो पूछ ले और चल पड़। तीर्थ का मेला तुम्हारे अपने पास ही है। अर्थात् परमेश्वर तुम्हारा अपना आप ही है। उसी को जान ले।

(३३९) संसार छुय दोह पाशि मोज़ान न्यत् ।
देह यात्रा गछ़्वज़ अथि अन सत् ॥

ससार तो चार दिन का है। इसे नित्य ठहरने वाला मत समझ। तेरी शरीर यात्रा भी चलने वाली ही है। अर्थात् शरीर चिरकाल तक ठहरने वाला नहीं है। अतः तू सत्य व तु को ढूढ करके प्राप्त कर

(३४०) पानसय निश छुय चैतन्य शिवयोग।
योग सीवन ज्यन मरनु क चलि रोग ॥

चैतन्य शिवयोग तुम्हारे अपने पास है। योग के अभ्यास से जन्म लेने और मरने का रोग चला जाएगा।

(३४१) शिव सीवुन बु न कैंह सुय पानय ।
छुय पूरित निश स्थानी स्थानय ॥

शिव सेवन इस बात को समझना होता है कि मैं तो हू ही नहीं, केवल वही अपने आप ही है। वह आस-पास, जगह-जगह, व्याप्त होकर विद्यमान है।

(३४२) यस्य स्थानन हुं.जे शोभा लाजिन।
गोपालन तथ पालना पाजिन ॥

जिस ने समस्त स्थानों की शोभा का रूप धारण किया किया है और जिस गोपाल ने उस तरह से पशुओं का पालन किया। अथवा जिस गोपाल ने उस तरह से वस्तुतत्त्व का पालन किय। या उसे निभाया—

(३४३) पालुन ज़ान तहन्दिय सन्निधानय।
देह धारिथ छु.चेतन ज़न पानय ॥

उसी के सतत सन्निधान होने से ही तू यथार्थ स्थिति का ठीक तरह से निभाना जान ले। देह से उत्तीर्ण जो चेतना है, वह तो स्वयं वही है।

(३४४) ज़ानन वालि ज़ान् न इ ज़ानन वोल।
मानन् वालि मान् न इ मानन वोल ॥

हे जानने वाले जीव, तू इस वास्तविक जानने वाले शिव को जान ले। अथवा हे जानने वाले तू जानने वाले

इस अपने आप को यथार्थ रूप में जानले। हे मानने वाले तू इस वास्तविक मानने वाले का ही मानने वाला मान ले। तात्पर्य यह है कि देह आदि से उत्तीर्ण शुद्ध संवित् को ही अपना आप समझ ले।

(३४५) **छुय बोलान महिमा पान पान्य।**
**छुय पनन्‌ुय पान अथि अनन्‌ुय॥**

वह स्वयमेव अपनी महिमा को अपने आप ही कहता है। तुझे भी अपने आप ही अपने आप को प्राप्त करना या पहचानना है।

(३४६) **रथि खारक पान अनखय अथि पान।**
**पान ज़ानन्‌ुय ज़ान्‌ुन शिव निर्वाण॥**

यदि तू अपने आप को पहचान लेगा तो अपने आप को सफल बना देगा। अपने आप को पहचानना ही शिव को पहचानना है और वही निर्वाण अर्थात् मुक्ति है।

(३४७) **ज़ान्‌ुन गव चिन्मय तन्मय भाव।**
**स्थावरस इथ स्थित निश्चल स्वभाव॥**

चिन्मय परमेश्वर के साथ तन्मयता अर्थात् एकरूपता करना ही उसे जानना होता है जिस तरह से वृक्ष आदि स्थावर प्राणियों को अचल स्थिति ही उन का स्थावरता रूपी स्वभाव होता है।

(३४८) **चित बोज़ख़य सीव स्थावरता न्यथ्।**
**चिन्मात्रुक अनुसन्धान सृत्य ह्यथ॥**

हे चित्त, यदि तू मेरी सुनेगा तो नित्य स्थावर अर्थात् एक ही स्वभाव में ठहरने वाले सचित् स्वरूप की निश्चल अवस्था का अभ्यास कर। साथ ही अपने वास्तविक चिन्मात्र स्वरूप का अनुसन्धान भी रखता रह।

(३४९) **मुचख़य, चैतन्य मुच, ब्यथि कैंह न।**
**रूच त्राव, रठ सत्‌रूच ब्यथि कैंह न॥**

यदि तू कुछ शेष रहेगा, तो चिन्मात्र ही शेष रह जा, और कुछ नहीं। अपनी रुचि का परित्याग कर ले। अपने सत्य स्वरूप को ही पकड़ कर रख ले। उससे भिन्न अन्य किसी भी तत्त्व के प्रति रुचि मत रख।

(३५०) **चित् योदवय इछ़ स्थित अथि आये ।**

**शिव पानस निश गंगा द्राये ॥**

हे मेरे चित्त, यदि तुम्हें ऐसी स्थिति हाथ में आए, तो समझ ले कि शिव तुम्हारे पास है और तुम्हें अपने घर में से ही गङ्गा का प्रवाह निकल पड़ा। गङ्गा से यहां परा शक्ति अभिप्रेत है।

(३५१) **क्या जयवञ विमर्शन गंगा ।**

**क्या जयवुन शिव निर्वाण थुङ्ग ॥**

वह शुद्ध असीम और परिपूर्ण विमर्शात्मक पराशक्ति रूपिणी गङ्गा कैसी जयशाल अर्थात् सर्वोत्कर्षमयी मोक्षपवत का शिखर जैसा कैसा ही परम उत्कर्षशील है। इस विषय में क्या ही कहना।

(३५२) **वया जयवुन त प्रयवुन विमर्शन ।**

**शिवदर्शन ब्रह्मर्षण देवर्यषन ॥**

उस स्थिति का विमर्श ही कैसा उत्कर्ष शील और

हृदय को अच्छा लगने वाला होता है । ऐसा शिवदर्शन ब्रह्मर्षियों और देवर्षियों को प्रायः होता है । अतः इस प्रकार के शिवदर्शन से साधक ब्रह्मर्षितुल्य बन जाता है।

(३५३) **भाग्यवानन भगवान निशि वनि आव।**
**भाग्यहीनन निशि आसित पत्यचाव॥**

भाग्यवान साधकों को अपने पास ही भगवान की पहचान आ गई । भाग्यहीन लोगों के लिए पास होता हुआ भी वह छिप गया । यहां भाग्यवान से अनुग्रह पात्र और भाग्यहीन से निग्रहपात्र अभिप्रेत है । यहां भाग्य को कर्मफल रूप दैव नहीं समझना चाहिए ।

(३५४) **भाग्यवान छिय सन्मुख चित सूर्यस।**
**भाग्यवान छिय मीलित सत् वीर्यस॥**

भाग्यवान जीव चित्-सूर्य के सन्मुख आ जाते हैं, अर्थात् उन्हें चित्-सूर्य का अपरोक्ष साक्षात्कार हो जाता है भाग्यवान ही सत्वीर्य के साथ अर्थात् शिव की परमेश्वरता के साथ मिले हुए हैं । उन्हें उसकी साक्षात् अनुभूति होती

रहती है।

(३५५) यस युथ छु अनुभव तस त्युथ जन ।
शिवभक्तन छुय जय विमर्शय ॥

जिस को जैसी अनुभूति हो, उसका वैसा ही उत्कर्ष होता है। शिव भक्तों का परम उत्कर्ष उनकी अपनी शिवता का विमर्श ही होता है।

(११)

(३५६) चित ! बोजखय ब वनय शिव निर्वाण ।
शिव जानुन निश छुय जानी जान ।

हे मेरे चित्त, यदि तू सुनेगा तो मैं शिव निर्वाण आपको बता दूंगा। आप स्वय शिव को अच्छी तरह से जान लीजिए। वह सदा आप के समीप ही है और आप की जान पहचान में ही है।

(३५७) छुय प्रकाश तहुन्दुय त्रिन भवनन ।
त्रिभवन व्ययि त्रिपुटी त इन्द्रियगण ।

तीनों भुवनों में उसी का प्रकाश चमकता है। त्रिभुवनों के अतिरिक्त प्रमाता, प्रमाण और प्रमेय की त्रिपुटी में भी तथा इन्द्रिय समूह में भी उसी का प्रकाश चमक रहा है।

(३५८) **गोपालस छि सेवान सयि देवगण ।**
**गोपाल तुलि किसि प्यठ गोवर्धन ॥**

उस गोपाल की अर्थात् पशुपति की सेवा सारे के सारे देवगण करते रहते हैं। वह गोपाल कनिष्ठिका नामक अगुली पर गोवर्धन पर्वत को उठा सकता है।

(३५९) **गोवर्धन भार गास कचि तुलनाव ।**
**स्वर्नस तल इथ हिमालुत द्राव ॥**

गोवर्धन पर्वत का भार वह उस तरह से उठाता है कि मानो वह घास का एक तिनका जैसा हो।

(३६०) **देहेन्द्रियगण तिथस पाठि स्वात्मस ।**
**इथ आकाश बसि प्यठ आकाशस ॥**

देह और इन्द्रियगण आत्मा पर उसी तरह से आरोपित हैं जिस तरह से कल्पित घटा काश आदि महा-आकाश पर आरोपित होते हैं

(३६१) **युस अनु भव बाह् यान्तर ज़ीवन ।**
**युस अनु भव बल ज़ीवन त दीवन ॥**

जो अनुभव बाह्य क्षेत्र में तथा अ.तः क्षेत्र में जीवों को होता है, और जिस अनुभव का बल सभी जीवों और देवगणों को है—

(३६२) **सुय अनु भव स्वविचार शोज़रावुन ।**
**चितच्य चंच़लता विहनावुज ॥**

उसी अनुभव को तू अपने विचार से शुद्ध कर ले और चित्त की चञ्चलता को शान्त कर ले। तात्पर्य यह है कि अपने अनुभव से ही तू प्रत्येक विषय को सचमुच शिवात्मक ही समझने का अभ्यास कर।

(३६३) **नावुन मन विमर्श गंगाये ।**
**विमर्शन शशिकल प्रकट द्राये ॥**

विमर्श रूपी गङ्गा में मन को शुद्ध कर ले। विमर्श करने से ही शशिकला प्रकट हो जाती है। विमर्श से यहां स्वात्मशिवता का विमर्श अभिप्रेत है। उसी को शुद्ध विमर्श कहते हैं।

(३६४) **बिहखय चित ! स्थितिमान अमृत चख**
**अमृत चयत मर मर निश मुकलख ॥**

हे चित्त, यदि तू बैठ जाएगा, अर्थात् निवातदीप की तरह निश्चल हो जाएगा, तो तू अमृत का पान करेगा। अमृत को पीकर तू बार-बार मरने के संकट से छुटकारा पाएगा।

(३६५) **अमृतीष्वर भैरव मुचि एकान्त ।**
**तद्विष्णु परपद शान्य वेदान्त ॥**

फिर एकमात्र अमृतेश्वर भैरवनाथ ही शेष रहेगा। वह वेदान्त में कहा हुआ "तद् विष्णोः परम् पदम्" व्यापक परमशिव का परम पद है।

(१२)

(३६६) **स्वामिन् वेदान्तच मर्यादा अनुभवहा**

**युस सन्तन मुक्तिदा सुय ज़ानहा ।।**

प्रश्न] हे स्वामी, मैं वेदान्त की उस मर्यादा का अनुभव करना चाहता हूं जो सन्तों के लिए मुक्तिप्रद होती है। उसी को मैं जान लेना चाहता हूं।

(३६७) **ब वनय सतगुर शब्द सत मानुन ।**

**वेदान्त केवल वेदुक ज़ानुन ।।**

मैं कहूंगा—तू सद्गुरू के उपदेश को सत्य मान ले और तू एकमात्र संवित् स्वरूप शुद्ध प्रमाता को ही वेदान्त स्वरूप जान ले।

(३६८) **वैराग्याभ्यास पूर्वक शुद्ध मन ।**

**स्वस्वरूपानुसन्धानी सत् जन ।।**

वैराग्य और अभ्यास के द्वारा शुद्ध बना हुआ मन ही अपने आत्म स्वरूप का अनुसन्धान कर सकता है और उसी

से साधक सत्-जन अर्थात् सिद्ध-जन बन सकता है।

(३६९) **नित्योदित अभ्यास अन उदयस ।**
**प्राणन मुचि चित् त प्राण गाछि प्रल्यस**

तू नित्य प्रति सतत उदित अभ्यास का उदय कर दे। उससे प्राणों में से केवल चेतना ही शेष रहेगी और वह प्राणों को अपने में विलीन कर लेगी।

(३७०) **केंह नव रटि केंछा न ज़ि त्रावि ।**
**चित्तव्रत शोमरित सोऽहं गावि ॥**

वह चेतना नहीं किसी विषय का ग्रहण ही करेगी और न किसी का परित्याग ही करेगी। चित्त की समस्त वृत्तियों को शान्त करके सोऽहं का गीत गाएगी।

(३७१) **शब्दातीय तत शब्दार्थ ज़ानित ।**
**सोऽहं ततसन परमार्थ मानित ॥**

शब्दों के अर्थ को जानकर भी वह चेतना शब्दातीत ही बनी रहेगी। वह "सोऽह तत्सत्" अर्थात् 'जो वह सत्य

वह आनन्दी उस स्वात्म विमर्श पर खूब आरूढ़ हो जाएगा। वह गूढ़ और अगूढ संशयों का परित्याग करके सन्देह शून्य हो जाएगा।

(३८४) प्रकाशय प्रकाश अनुभावि।
वेद्य वेदन विकल्पन त्रावि॥

वह निर्विकल्प दशा पर ठहरा हुआ साधक प्रकाश के ही अनुभव करता रहेगा और वेद्यों के ज्ञान को तथा विकल्पों को शान्त कर देगा।

(३८५) क्षण क्षण सत् समाज हुन्द सीवक।
आनन्दी परम अमृत पीवक॥

वह क्षण क्षण में सच्ची समाधि का सेवन करने वाला साधक आनन्दमय बना रहता है और परम अमृत का पान करता रहता है।

(३८६) व्योममय व्योमस्थो व्योम व्योमात्मा।
स्वप्रकाशघन शिव सूर्य सोमात्मा॥

वह आकाश के भीतर आकाशमय बन कर सर्वात्मक आकाश रूप में ही ठहरता है। वह अपने चित् प्रकाश का घनीभूत स्वरूप जैसा बना हुआ सूर्य चन्द्रात्मा अर्थात् प्राण और अदान को एकरूपता में ले आकर ठहरने वाला शिव बना रहना है।

(३८७) **स्वात्मा शिव युस साक्षात भावि ।**
**ज्यन मरनच छाय तस पत्य चायि ॥**

जो सबके आत्मस्वरूप शिव की साक्षात भावना करे, उससे जीने और मरने की छाया निवृत्त होती है, अर्थात् संसृति की छाया उस पर नहीं पड़ती।

(३८८) **युस इछ वृत न्यत् घर करि हृदयस ।**
**तस यियि परमानन्द बोध उदयस ॥**

जो साधक अपने चित्त में इस प्रकार की वृत्ति को स्थिर बनाएगा, उसको परम-आनन्द का बोध उदय को प्राप्त होगा।

(३८९) **चैतन्य आनन्द-बोधुक भागी ।**

अन्यथा भाव-भेद बोधुक त्यागी ॥

चैतन्य ही आनन्द के बोध का उपभोगी होता है। वह अन्यस्वरूप वाले भावभेदों के बोध का परित्याग करने वाला होता है।

(३९०) निष्क्रिय सर्वक्रियान्तर मध्ये।
निष्कल चैतन्य आनन्द बधे ॥

वह समस्त क्रियाओं के बीच में भी, अर्थात् समस्त क्रियाओं को करता हुआ भी, निष्क्रिय ही बना रहता है। चैतन्य के आनन्द से बंधा हुआ वह निष्कल अर्थात् सर्वथा अद्वैतात्मक एकरूप ही बना रहता है।

(३९१) निर्वैरो निस्नेह सर्वत्र।
स्वानन्दी निष्कल अन्तर ॥

वह सर्वत्र वैरहीन और स्नेहहीन अर्थात् रागद्वेष से रहित बना रहता है। वह निष्कल बना रहता है और भीतर से ही अपने स्वरूपभूत आनन्द के चमत्कार को प्राप्त करता रहता है।

(३६०) **सर्वतो शिवदर्शन तृप्तात्मा ।
स्वान्तर्भूत जन सुषुप्त्यात्मा ॥**

वह समस्त विषयों में सर्वत शिवदर्शन से ही तृप्त होता रहता है। वह मानो अपने में ही समाया रहता है और सुषुप्त जैसा बना रहता है।

(३६३) **चैतन्य आत्मा सुषुप्तिमूर्ति ।
बाह्यान्तर चैतन्य स्फूर्ति ॥**

वह सुषुप्त भाव में ठहरा हुआ चैतन्य मात्र ही होता है। उसे बाह्य और अन्तर सर्वत्र एकमात्र चैतन्य को ही स्फूर्ति होती रहती है।

(३६४) **विश्वात्मा विश्वोतीर्ण आतुय ।
ननि नोन वलिथन् विष्वसद्धोतुय ॥**

वह विष्वरूप भी है और विश्वोत्तीर्ण भी है वह सर्वव्यापक है। प्रकट से भी प्रकट है और गूढ़ से भी गूढ़ है तथा समस्त विश्व का एक घन संघातस्वरूप है।

परमशिव है वही मैं हू' ऐसा परमार्थ जान लेगो।

(३७२) सन्देहस जाह नजि गछि कोऽहमं ।
नाथाना नाथ चैतन्योऽहम् ॥

"कोऽहं" अर्थात् "मैं कौन हूं," इस प्रकार के सन्देह को ओर वह चेतना कभी नहीं जाएगो । उसे निश्चय हो जाएगा कि मैं वही नाथों का नाथ अर्थात् ईश्वरों का ईश्वर हूं।

(३७३) ज्ञाता सर्वात्म वेदक वेदान्त ।
सिद्धान्त परमात्मा शिव शान्त ॥

वह चेतना यह कर कि वह सब का आत्मस्वरूप साक्षी बना हुआ वेदान्तसार भूत परमात्मा है जो प्रशान्त और शिवरूप है, सिद्धान्त को निश्चित करेगी।

(३७४) सर्वातीत सर्वसूक्ष्मात् परतर ।
परमानन्दघन चैतन्य अति थ्यर ॥

वह चित सब से उत्तीर्ण, समस्त सूक्ष्म पदार्थों से भी सूक्ष्मतर, अतीव स्थिर रहने वाला परम आनन्दघन चैतन्य ही होती है।

(३७५) **सर्वसामान्य सर्वम सर्वात्मा ।**

**सर्वशंका शान्त वेदान्त स्वात्मा ॥**

वह चित् सब सामान्य (सब के लिए एक जैसी) है। वह सब कुछ है और सभी की आत्मा है। वह समस्त शङ्काओं से शून्य स्वात्मरूप शान्त वेदान्त तत्त्व है।

(३७६) **परमाकशि मूर्ति संकल्प शून्य ।**

**आनन्दी प्रकाशि विमर्श किञ ॥**

वह सङ्कल्प-विकल्प रहित परम आकाश स्वरूप है और प्रकाश और विमर्श की महिमा से आनन्दमय है।

(३७७) **केवल अनुभवमात्रात्मा शिव ।**

**स्वप्रकाशघन हृदयाकाशुक रब ॥**

वह केवल अनुभव मात्रस्वरूप शिव है जो स्वप्रकाश घन है, अर्थात् सर्वतः, सर्वथा और सर्वदा स्वय प्रकाशरूप ही है, तथा हृदय रूपी आकाश में रहने वाला नादात्मक शब्द है

(३७८) **सन्यासी शिवभक्त शिवगोत्री ।**
**ब्रह्मज्ञो ब्राह्मण अग्निहोत्री ॥**

सब कुछ का सन्यास करने वाला, अपने को शिवात्मक कहने वाला शिवभक्त ही ब्रह्म जानने वाला अग्नि होत्री ब्राह्मण होता है ।

(३७९) **चितअग्नस आनन्दुक दियि अन ।**
**अग्निहोत्रस आहुत दियि ब्राह्मण ॥**

वह चित् रूपी अग्नि को आनन्द की आहुति देगा । वही ब्राह्मण इस अग्नि होत्र में समुचित आहुति देगा ।

(३८०) **स्वप्रकाशि अग्नस अनुभावि ।**
**सर्वेन्द्रिय वृत आहुत थावि ॥**

वह स्वप्रकाशात्मक अग्नि की अनुभूति को प्राप्त करेगा और इस अग्नि होत्र में समस्त इन्द्रियों की वृत्तियों को ही आहुति के रूप में अर्पण करेगा।

(३८१) हं विमर्श बलवाल सपदित क्यथ।
चित् अग्नस क्षण क्षण दियि आछत ॥

वह शुद्ध अहं विमर्श द्वारा बलवान् बन कर चिदग्नि में क्षण क्षण में आहुति देता रहेगा।

(३८२) भेदाभेद भ्रम पत्य चानि सोरुय।
निर्विकल्पस छुय आनन्द लोरुय ॥

वह भेद और अभेद के सारे भ्रम को शान्त करेगा। निर्विकल्प चेतना के ही साथ तो आनन्द चिपटा रहता है।

(३८३) आनन्दी अति विमर्शारूढ़।
निःसन्देह वर्जित गूढा गूढ ॥

(३६५) बिनि विधि प्रथाभास फुलनानि ।

वेद्य वेदान्तर एकान्तावि ॥

वह बिना विधि के ही एक बार ही सदा के लिए प्रकाशमान होते रहने वाले उस शुद्ध प्रकाश को चमका देता है जो समस्त आभासों के प्रारम्भ में नियमपूर्वक चमका करता है। वह किसी एक वेद्य विषय को और उससे भिन्न अन्य सभी वेद्य विषयों को एक कर देता है।

(३६६) एकोऽनेकैव सर्वात्मा ।

एकानेकभ्रम शून्य परमात्मा ॥

वह एकरूप और अनेकरूप बनता हुआ ही सर्वात्मस्वरूप है और ऐसा होता हुआ भी एकता और अनेकता के भ्रम से शून्य परमेश्वर ही है।

(३६७) परमानन्द बोधघन बालक जन ।

भेदाभेद हुन्द पालक जन ॥

वह मानो एक अबोध बालक जैसा है जो परम आनन्द

मय बोध का एकधन-स्वरूप है। वह मानो समस्त भेदों और अभेदों का पालक है।

(३६८) कुनि पण्डिता ज़न वेद भाषावि ।
अज्ञान गटि भान ज़न गाशावि ॥

कहीं तो वह पडिण्त जैसा बन कर वेदादि शास्त्रों को पढ़ाता है। कहीं अज्ञान की काली घटा में सूर्य की तरह प्रकाश डालता है।

(३६६) कुनि मूर्खा ह्यू वर्णित् अबली ।
कुनि योगीन्द्रो सिंहवत् स्वबली ॥

कहीं मूर्ख जैसा और निर्बल जंसा वर्णन में आता है और कहीं शेर की तरह खूब बलवान योगीन्द्र के रूप में प्रकट होता है।

(४००) हिहिस ह्यू व्यवहार वर्तावि ।
सार्यनय सतिन मैत्री थावि ॥

जो जैसा हो, उससे वैसा ही व्यवहार करता है। सब के साथ मित्रता को निभाता है।

(४०१) **कुनि चेतन कुनि ज़न आसि थामो।**
**कुनि ज़न दास कुनि ज़न आसि स्वामी॥**

कहीं चलने फिरने वाला चेतन जीव होता है और कहीं स्थावर होता है। कहीं दास जैसा और कहीं स्वामी जैसा प्रकट होता है।

(४०२) **कुनि पानय पानस निश चटि सोरुय।**
**योगीन्द्रन पाथिन केंह लोरुय॥**

कहीं तो स्वयमेव हर एक पदार्थ को अपने से काट डालता है अर्थात् अपने आप को समस्त प्रपञ्च से उत्तीर्ण भाव में ठहरा कर देखता है। उस अवस्था में वह योगीन्द्रों के रूप में प्रकट हो जाता है। उन्हें किसी भी प्रकार से किसी भी भाव का लेप नहीं लगता है। वे कमलपत्र की तरह सर्वथा निर्लेप ही रहते हैं।

(४०३) **योगीश्वर महिमा कुस मानि।**

भाग्यवानन विन योग कुस जानि ।।

कौन योगेश्वर उसकी महिमा को भांप सके। भाग्यवान पात्र के बिना योग को कौम जान सके।

(४०४) भाग्यवान छिय सत्योगस सन्मुख ।
भाग्यवानव मोनमुत छु योगय सुख ।।

अनुग्रह पात्र ही उत्तम और सच्चे योग के प्रति उन्मुख हो जाते हैं। उन भाग्यवान् अनुग्रह पात्रों ने योग को ही सुख माना है।

(४०५) सतगुर छुय योग सामर्थ्य दाता ।
सतगुर छुय योगामृत दाता ।।

सद्गुरू ही योग के सामर्थ्य का देने वाला होता है। सद्गुरू ही योग रूपी अमृत का देने वाला होता है।

(१३)

(४०६) स्वामिन, सत्योग वार वखनाव्यतोम ।

**सत्यसत् संक्षेप योगवृत भावयतोम ॥**

प्रश्न] हे स्वामी, मुझे उत्तम योग का व्याख्यान अच्छी तरह से कीजिए। जो योगवृत्ति सर्वथा सत्य है उसी को संक्षेप से मुझे बता दीजिए।

(४०७) **योग ज्ञान जीवात्मैक्यानुसन्धान।**

**जीवात्मैक्यानुसन्धान एव ज्ञान ॥**

उत्तर] जीव और परमेश्वर की परस्पर एकता के अनुसन्धान को तू योग समझ ले। जीव और परमेश्वर की उस परस्पर एकता का अनुसन्धान ही सच्चा ज्ञान है।

(४०८) **ज़ीवात्मानुसन्धानी ज्ञानी ।**

**स्वज्ञानानन्दमय विज्ञानी ॥**

जीव और परमेश्वर की एकता का अनुसन्धान करने वाला ही ज्ञानी होता है। वह आनन्दात्मक आत्म ज्ञान से और विज्ञान से युक्त होता है।

(४०९) **पूरित बुद्धि शिवस्वात्मा बाह्यान्तर।**

निष्कल आनन्दो विक्षेप शान्त ॥

वही ज्ञानी समस्त बाह्य प्रपञ्च और आन्तर प्रपञ्च को स्वात्मस्वरूप शिव से ही परिपूर्ण भरा हुआ देख लेता है। वह आनन्दघन और परिपूर्ण शिव ही होता है और उसके समस्त विक्षेप शान्त हो जाते हैं।

(४१०) वेदान्त आत्मा सिद्धान्ती शिव ।
स्वप्रकाशानन्दघन राचरोस रव ॥

उस का स्वरूप वही होता है जिसे वेदान्त में आत्मा और शैव सिद्धान्त में शिव कहा गया है। वह स्वप्रकाशरूप और आनन्दघन स्वरूप मानो ऐसा सूर्य होता है जिसके लिए रात्रि कहीं होती ही नहीं। अर्थात् उसके लिए सदा दिन ही रहता है।

(४११) वनि यस आव तस चज़ गट सारय।
वनि यस न आव तस छय गट लारय ॥

जिस को अपने उस वास्तविक स्वरूप की पहचान आ गई, उससे सारा अन्धकार दूर हट गया। जिसे उस स्वरूप

की पहचान नहीं आ गई, उसे अज्ञान रूपी अन्धकार घेर कर ही रखता है।

(१४)

(४१२) **स्वामिन् योगस त ज्ञानस क्या छेद।**
**शास्त्रीय छा किन वाणी हुन्द भेद॥**

प्रश्न] हे स्वामी योग और ज्ञान में परस्पर भेद क्या है। क्या शास्त्रानुसार इनके स्वरूप में कोई भेद है भी या केवल दो शब्दों अर्थात् नामों के प्रयोग से ही भेद का मात्र होता है।

(४१३) **श्रद्धालु बुद्धिमान अनुभावै।**
**ज्ञानुक त योगुक अन्तर हावै॥**

उत्तर] हे श्रद्धालु, और बुद्धिमान् शिष्य, मैं तुम्हें अनुभव करा दूंगा और योग में जो परस्पर अन्तर अर्थात् भेद है, उसे तुम्हें दिखा दूंगा।

(४१४) **ज्ञानय गव योग योगय गव ज्ञान।**
**ज्ञान-योगियन ज्ञानयोगय गव ध्यान॥**

ज्ञान ही योग होता है और योग ही ज्ञान होता है। ज्ञानयोगियों के लिए ज्ञान योग ही ध्यान का अर्थात् योग का अभ्यास बनता है।

(४१५) **योगय गव ज्ञान, ज्ञानय गव योग।**
**ज्ञान योगियन छुन ज्यन मरनु क रोग**

योग ही ज्ञान होता है और ज्ञान ही योग होता है। ज्ञानयोगियों को जीने मरने का रोग लगता ही नहीं।

(४१६) **दुशवय पद एकार्थय गावन।**
**भाग्यवान जन दुशवय एकावन ॥**

"ज्ञान" और "योग" ये दोनों ही शब्द एक ही अर्थ को गाते हैं, अर्थात् अभिव्यक्त करते हैं। भाग्यवान साधक दोनों को एक कर देते हैं।

(४१७) **योग ज़ान ज़ीव परमस मिलनावुन।**
**न्यतु नित्योदित अभ्यास थावुन ॥**

तू यह समझ ले कि जीव को परमेश्वर के साथ एक कर देना योग होता है। उसी एकता की भावना के सतोदित अभ्यास को लगातार करते रहना योग होता है।

(४१८) **संकल्पव निश शोज़रावुन मन ।**

**अभ्यास किञ मन त प्राण बनि अर्पण ॥**

तू अपने मन को सङ्कल्पों से शुद्ध कर ले अर्थात् मन को सकल्प-विकल्प-हीन बना ले। अभ्यास के द्वारा मन और प्राण दोनों आत्म ज्योति में अर्पण हो जाएंगे अर्थात् मन भी और प्राण भी आत्मप्रकाश के भीतर विलीन हो जाएगा।

(४१९) **चि़त प्राण शान्त यान्य तान्य वृति क्षोभान्त ।**

**स्वप्रकाशानन्दघन उदि हृत भ्रान्त ॥**

ज्यों ही चित्त और प्राण शान्त हो जाएगे, त्यों ही अज्ञान की आवृति क्षुब्ध होकर समाप्त हो जाएगी। फिर

भ्रांति शून्य स्वय प्रकाशमान् और आनन्दघन आत्मप्रकाश का उदय हो जाएगा।

(४२०) बाह्यान्तर पूरि आनन्द सोख्य।
चैतन्य आनन्दघन तेज़ लोख्य॥

बाह्य प्रपञ्च और आन्तर प्रपञ्च सारे का सारा आनन्द से परिपूर्ण हो जाएगा। सब कुछ चेतन्य के आनन्दघन तेज में समा जाएगा।

(४२१) प्रकाशय प्रकाश आनन्दघन।
स्व-स्वभावय ज़ीव बनि ब्रह्मापर्ण॥

उस अवस्था में केवल आनन्दघन प्रकाश ही प्रकाश विद्यमान रहेगा। जीव अपने स्वभाव से ही बिना ही यत्न के स्वयमेव पर ब्रह्म में विलीन हो जाएगा।

(४२२) पत्य अचि ज़ीवत च कल्पन सारय।
ब्रह्मयोगस छय ब्रह्मगत लारय॥

जोवभाव की सारो की सारी कल्पना हट जाएगी।

इस ब्रह्मयोग के साथ ब्रह्मगति चिपटी हुई है। अर्थात् ब्रह्मयोग का अभ्यासी ब्रह्मभाव का अनुभव करने लग जाता है

(४२३) **गुर संकेत युस हृदि सत् मानि ।**
**योगबल युस चित़वृत पत्य चा़नि ॥**

जो शिष्य गुरू के इशारे को हृदय से सर्वथा सत्य मान लेवे और जो योग के अभ्यास के बल से चित्त को समस्त वृत्तियों को शान्त कर देवे—

(४२४) **योगाभ्यास तस छुय फलदाता ।**
**तस रछि योग इथ पुत्रस माता ॥**

उसी को योग का अभ्यास फलदायक बन जाता है। योग उसी तरह से उसकी रक्षा करता है जिस तरह पुत्र की रक्षा माता करती है।

(४२५) **क्षण क्षण जा़नि जी़वन योग सीवन ।**
**जी़वब्रह् यैक्ययोग मानि संजी़वन ॥**

वह साधक क्षण क्षण में यह जान लेगा कि योग का अभ्यास ही वास्तविक जीवन है और जीव तथा ब्रह्म की एकता के योग को ही वह संजीवन मान लेवेगा ।

(४२६) **सत् श्रद्धावान योद सत् बुद्ध छय ।**
**जीवब्रह् यैक्यज़ान योगुक निर्णय ।।**

हे सच्ची श्रद्धा वाले शिष्य, यदि तुम्हारे पास सद्बुद्धि है तो तू यह जान ले कि जीव और ब्रह्म की परस्पर एकता ही योग के स्वरूप का निर्णय है ।

(४२७) **चित-प्रकाश बल अन्तकरणन ।**
**चित-प्रकाशन वुज़न वि प्राण मन ।।**

चित् अर्थात् चैतन्य का प्रकाश ही अन्तःकरणों का बल है, अर्थात उसी के आश्रय से वे अपने अपने व्यवहार करते रहते हैं चित्-प्रकाश ने ही प्राणों को और मन को जगाया है, अर्थात प्राण और मन भी अपना अपना व्यापार चित् प्रकाश के सामर्थ्य से ही कर सकते हैं

(४२८) **चेतनावुन जड़ प्रकृति आकाश ।**

**यु स जड़ चेतनावि सुय सु प्रकाश ।**

चित् प्रकाश ने ही आकाश तुल्य शून्यात्मक जड़ पुरुष तत्त्व को चेतन बनाया है । जो जड़ को भी चेतन बना सके, उसी को चित् प्रकाश कहा जा सकता है ।

(४२९) **चैतनयन यलि दारय जगतच प्रय ।**

**चैतन्यस निशि द्राय सर्व इन्द्रिय ।।**

जब चेतन परमेश्वर ने जगत के साथ प्यार किया अर्थात् जब उसका अनुसन्धान जड़ जगत की ओर लग गया, तभी उस चैतन्यात्मक परमशिव से समस्त इंद्रिय आदि तत्त्वों की सृष्टि हो गई ।

(४३०) **चैतन् देह नगरी हुन्द राजा ।**

**सर्वज्ञा मुनिवर भरद्वाजा ।।**

देह रूपी नगरी का राजा चैतन्य रूपी आत्मा है । वह सर्वज्ञ है, भरद्वाज मुनिवर है । अर्थात् वह सदा शुद्ध प्रकाशरूप होता हुआ ऋषितुल्य है ।

(४३१) देह नगरी हुन्द सर्वाज्ञाकार सुय ।
जड़ चेतनाई हुन्द सर्वाधार सुय ॥

देह रूपी नगरी में अपने आदेश को चलाने वाला वह आत्मा ही है । समस्त जड़ता और समस्त चेतनता, इन दोनों का आधार वही है।

(४३२) चमि कन कव ज़ानि है शब्द बोज़ुन ।
प्रकाश नय ह्यायि बोजनि रो.जुन ॥

जड़ चमड़ी का बना हुआ कान शब्द कैसे सुन सकता यदि प्रकाशरूप रूप आत्मा उसे स्वयं सुनने न लग जाता। अर्थात् कान यदि सुनता है तो चित् प्रकाश के ही बल से सुनता है।

(४३३) नेत्र किथ रूपादिक पर्जनाविहे ।
चयत-प्रकाश नय तथ् गाश थाविहे ॥

नेत्र रूपी इन्द्रिय रूप आदि विषयों को कैसे पहचान सकता, यदि चित् - प्रकाश वहां उजाला नहीं कर देता ।

अर्थात् आंख भी चित्-प्रकाश के ही बल से रूप आदि विषयों का ग्रहण कर सकती है।

(४३४) गन्धन कति करिहे नस अनुभव ।
प्रकाश नय करिहे नीत चितरव ।।

नाक सुगन्ध और दुर्गन्ध का अनुभव कहां करती, यदि प्रकाशरूप आत्मा ही वहां चेतना का नाद नहीं करता।

(४३५) कव ज़ानिहै रसना रसमेछ़र ।
प्रकाश नय चेनिहे रसआष्चर ।।

जीभ रसों के आस्वाद को कहां जान सकती, यदि चित् प्रकाश ही रसों के चमत्कार का अनुभव नहीं करता

(४३६) फ़र्यशर त कोमलता कव ज़ानि हय चम
चित प्रकाश चेनिनय, रोजिहय सम ।।

त्वचा कोमलता को या खुरदरेपन को कैसे जान लेती यदि चित् प्रकाश ही उनका अनुभव नहीं करता और समभाव से सभी इन्द्रियों का आधार बना नहीं रहता।

(४३७) यति तति छुय चैतन्युक महिमा ।
यति तति प्रकटाविथ छुय कति क्या ॥

जहां तहां चैतन्य की महिमा विद्यमान है। जहां तहां जो कुछ है, उसे चैतन्य ही प्रकट करता रहता है

(४३८) ठहरोवमुत छुय तम्य जड चेतन ।
चिन्मात्रक मूर्ति वनि अन्तन ॥

यह जड़ है और यह चेतन है, इस व्यवस्था को उसी ने ठहराया है। अन्त में सब कुछ एकरूप चिन्मात्र ही हो जाएगा।

(४३९) चित ! तस वालाग्रुक ब्यन्यर नाव ।
चेतन चेनुन चोनय स्वभाव ॥

हे चित्त, बाल के अग्र भाग की भिन्नता उसका नाम है। अर्थात् वह इतना सूक्ष्म है जितना सूक्ष्म बाल के अग्रभाग को छिन्न भिन्न करने पर कल्पना से सिद्ध होने वाले उसके सूक्ष्माति सूक्ष्म भाग हों। उस सूक्ष्मतम चैतन्य को स्वय अनुभव करना तुम्हारा ही स्वभाव है।

(४४०) **चित ! रोजुन जानखय चेननव रोस्त**
**चैतन्य देव उछहन आनन्दसोरत ॥**

हे चित्त, यदि तू विषयों की अनुभूतियों से शून्य होकर ठहर सकेगा, तो तू आनन्दमय चैतन्य देव को लगातार देख ले। अर्थात् विषयोन्मुख सकल्पों और विकल्पों से शून्य होकर ठहरने से आत्मप्रकाश की अनुभूति स्वयमेव होने लग जाती है।

(४४१) **ब्ययि कांह छुन जा़ञ वोल अथनगरि।**
**इथ ब्योन ब्योन जा़ञवोल प्रथनगरि ॥**

उस नगरी में और कोई भी जानने वाला नहीं है। जिस तरह से प्रत्येक शरीरादि नगरी में भिन्न भिन्न जानने वाला जीव होता है, उस तरह से इस चित् प्रकाश की नगरी में कोई भो और प्रमाता नहीं। अर्थात् उस अवस्था में एकमात्र शिव ही प्रमाता है और उसी को उसका अनुभव होता रहता है। जीव भी वहां शिव ही बना रहता है।

(४४२) **केवल जा़ननवोल चैतन्यदेव ।**

**भ्रम किञ तस छुय नाव प्योमुत ज़ीव ॥**

वहां एकमात्र चैतन्य देव ही अकेला जानने वाला प्रमाता होता है। भ्रम के ही कारण उसे "जीव" ऐसा नाम पड़ गया है। वस्तुतः वह जीव न होकर चैतन्य रूप शिव ही है।

(४४३) **नगरियि हुन्द राज्य छुय वर्तावान ।**
**यति युथ पजि तति त्युथ नाव थावान ॥**

वह इस नगरी के राज्य के व्यापारों को चलाता रहता है। जहां जैसा होता है, वहां अपना नाम वैसा ही रखता है। अर्थात् सारा प्रपञ्च वही है। वही भिन्न भिन्न नामों और रूपों को धारण करता हुआ प्रपञ्च के रूप में प्रकट होता रहता है।

(४४४) **स्वातन्त्र्य शक्तिमत यति तति ईश्वर ।**
**नाव सोस्त छुय विश्वरूप विश्वेश्वर ॥**

जहां तहां स्वातन्त्र्य शक्ति से सम्पन्न स्वय परमेश्वर ही भिन्न भिन्न नामों को धारण करके विश्वात्मक बना सा

है वही विश्व को धारण करने वाला है।

(४४५) यति पनन ु य महिमा प्रकटोवुन ।
तति कारण पानस नाव थोवुन ॥

जहां उसने अपनी ही महिमा को प्रकट किया, वहां उसने अपना नाम कारण रूप अर्थात् जगत् कारण रूप परमशिव रखा।

(४४६) यति उदयस आयि महिमा लहरी ।
तति थोवुन पानस नाव ऐश्वरी ॥

जिस अवस्था में उसकी परमेश्वरतात्मक स्वभाव की महिमा की लहर ही उदय को प्राप्त हो गई, उस अवस्था में उसने अपने आप को ईश्वरी अर्थात् शक्ति ऐसा नाम दिया।

(४४७) शिवादि जीवादि क्षितिपर्यन्त ।
स्वातन्त्र्य शक्तिमत् अनाद्यानन्त ॥

शिव तत्त्व से लेकर जीव आदि पृथ्वी तत्त्व तक जो कुछ

है उसके स्वरूप में वह स्वातन्त्र्य शक्ति वाला अनादि और अनन्त परमशिव ही विद्यमान है।

(४४८) **यति इथि महिमा सोस्त रूप दोरुन।**
**तति तमि तमि रुप नाव अनु सोरुन॥**

जहां जहां जिस जिस प्रकार की महिमा वाले रूप को उसने धारण किया, वहां वहां उसी उसी रूप के अनुसार उसने अपना नाम भी रख लिया

(४४९) **सन्त रुप छुय कुनि शायि आनन्दी।**
**ज्ञानी तसन्द्यन चरणन वन्दी॥**

किसी जगह वह आनन्द का आस्वाद लेने वाले ज्ञानवान् सन्त के रूप में ठहरा है। उसी के चरणों को हमारा नमस्कार हो।

(४५०) **कुनि शायि छुय गुर रुप विद्वानमुख।**
**शिष्य रुप कुनि योगी कुनि आरुरुख॥**

किसी जगह विद्वान गुरू के आकार को धारण करके उसी रूप में ठहरा है और कहीं शिष्य के रूप में । कहीं तो योगारूढ़ सिद्ध योगी के रूप में ठहरा है और कहीं योग भूमि का पर आरोहण करने की इच्छा वाले साधक के रूप में ठहरा है।

(४५१) **कुनि पण्डिता विद्या परनावान ।**
**विद्यार्थी कुनि कांसि ह् यछनावान ।।**

कहीं पण्डित के रूप को धारण करके विद्या पढ़ाती है, कहीं विद्यार्थी बना है और कहीं किसी को कुछ सिखाता रहता है।

(४५२) **कुनि तपवान व्रतधारी रिषिरूप ।**
**मंत्री न्यत प्रज़लाविथ दीप धूप ।।**

कहीं व्रत को धारण करने वाले तपस्वी ऋषि के रूप में ठहरा है और कहीं नित्य दीप और धूप को जला कर मन्त्रोपासना करता हुआ ठहरा है।

(४५३) **देव प्रतिमा कुनि शायि पूज़ावि ।**

पूजावोल पानस नाव थावि ॥

किसी जगह जब देवताओं की प्रतिमाओं की पूजा करवाता है, तो वहां अपना नाम पूजा को ग्रहण करने वाला देवता ही रखता है।

(४५४) कुनि बाह्ये कर्मुक सन्यासी ।
अन्तर्मुख योगुक अभ्यासी ॥

कहीं तो बाह्य कर्मों का परित्याग करने वाले और अंतर्मुख योग का अभ्यास करने वाले साधक के रूप में ठहरता है।

(४५५) चित प्राण इन्द्रिय करि अन्तर्मुख ।
स्वस्वरूप निष्ठावान भोगियि सुख ॥

वहां वह चित्त को, प्राणों को और इन्द्रियों को अन्तर्मुख कर देता है और निष्ठावान् बन कर तथा अपने वास्तविक स्वरूप में ठहर कर आत्मसुख का उपभोग करता है।

(४५६) बाह्यान्तर कल्पन यति त्रावुन ।

योगीश्वर पानस नाव थोवुन ॥

जहां तो उसने वाह्य और आन्तर कल्पना का परित्याग किया, वहां उसने अपना नाम योगीश्वर रखा।

(४५७) कुनि योगी बाह् यान्तर रटि रोस्त।
योगीन्द्रो भैरव आनन्द सोस्त ॥

कहीं पर वह बाह्य और आन्तर बन्धनों से रहित योगीश्वर के रूप में ठहरता हुआ आनन्द के अनुभव से युक्त भैरव-स्वरूप योगीन्द्र कहलाता है

(४५८) कुनि शायि सत्संगच मर्यादा।
वादियन सत्य वर्तावित् वादा ॥

कहीं तो वाद विवाद करने वालों के साथ शास्त्रार्थों का व्यापार चलाता हुआ सत्सङ्ग की मर्यादा के रूप में ठहरता है।

(४५९) थावि पानस नाव तति सत्संगी।
मशरावित छुय भय, मृतभङ्गी ॥

वहां वह अपना नाम सत्सङ्गी रखता है। मृत्यु को समाप्त करके और भय को बुला डाल कर वहां उस रूप में ठहरता है।

(४६०) **कुनि शायि छुय व्यवहारस सन्मुख।**
**व्यवहारुक दुःख छुय मानित सुख॥**

किसी जगह तो लोक व्यवहार के प्रति सदैव उन्मुख बन कर ठहरता हुआ लोक व्यवहार में होने वाले दुःख को भी सुख मान कर ही उस अवस्था में ठहरता है।

(४६१) **यति युथ सुख दुःख रूप व्यवहारि।**
**तति पानस लोकबोड अनुसारि।**

जहां जहां जितने जितने सुख दुःख आदि के भोग का व्यापार करता है, वहां वहां अपने आप को उतना उतना ही छोटा या बड़ा प्रकट करता है।

(४६२) **यति युथ युथ व्यवहार अनुसोरुन।**
**तति त्युथ त्युथ ह्यू नाव रूप धोरुन॥**

जहां जहां जिस जिस प्रकार के व्यवहार का उसने अनुसरण किया, वहां वहां उसी उसी के अनुरूप नाम और रूप को उसने धारण दिया।

(४६३) **यमि तमि रूप च्यत् देव क्रीडाशील।**
**माया मुख धारित तलुक तील॥**

जिस किसी भी रूप में वह क्रीडनशील चैतन्य स्वरूप परमेश्वर ही माया के मुख को उस तरह से धारण करके ठहरा है, जिस तरह से तिलों का तेल द्रवरूप को धारण करके ठहरा है। तात्पर्य यह है कि तिलों के भीतर घनरूप को धारण करके ठहरने वाला तेल ही पिसे जाने पर द्रवरूप को भी धारण करने लग जाता है। वैसे ही शिव ही जगत् के रूप में ठहरा है।

(४६४) **चित-प्रकाश द्रामुत प्रत द्वारय।**
**तमि-तमि व्यवहारकि अनुसारय॥**

उस उस दर्शन, स्पर्शन, गमन, ग्रहण आदि व्यवहार के अनुसार चित्प्रकाश ही इन्द्रियों के प्रत्येक द्वार से बाहर हुआ है।

(४६५) केवल चित्प्रकाश चमकानी ।
पानय थान पाज़ पानय थानी ॥

एकमात्र चित्प्रकाश ही सर्वत्र चमक रहा है । वही स्थान अर्थात् आधार है और वही अपने आप ही स्थानी अर्थात् आधार में ठहरने वाला है ।

(४६६) सत्पुरुषव शास्त्रार्थ ईय ज़ोनु़य ।
योगीन्द्रव ईय अनु़सन्धानु़य ॥

सज्जनों ने शास्त्रों का यही तात्पर्य निर्णय जान लिया । योगीश्वरों ने भी इसी परमार्थ सत्य का अनुसन्धान योग के अभ्यास से किया ।

(४६७) अनु़सन्धोन्मुत छु़य सत्पुरुषव ।
चि़त ! बोज़खय तत प्यठ दर स्थित थव

सत्पुरुषों ने इसी बात का अनुसन्धानात्मक निर्णय किया है । हे चित्त, यदि तू मान लेगा, तो इसी निश्चय पर स्थिरता से ठहर जा ।

# (१५) अथ पंचदशः समुल्लासः

(४६८) स्वामिन प्रकाश भेदा भेद छा।
प्रकाशस जड़ ़चेतन छेद क्या ॥

प्रश्न] हे स्वामी, प्रकाश तत्त्व भेद रूप है या अभेदात्मक है। प्रकाश के भीतर जड़ और चेतन का क्या कोई अन्तर है। अर्थात् क्या जड़ का प्रकाश चेतन के प्रकाश से भिन्न है।

(४६६ ब वनय हृदयिकि कन योद बोज़क।
एकाग्र चित़ बोज़नि रोज़क ॥

उत्तर] यदि तू हृदय के कानों से सुनेगा और यदि तू एकाग्रचित्त से सुनता रहेगा तो मैं कह दूंगा—

(४७०) प्रकाश त्रिशवज गाशन हुन्द गाश।
यति तति ज़ीवन ़चैतन्य प्रकाश ॥

प्रकाश सो तीनों ही जाग्रत, स्वप्न और (सुषुप्ति) का आभास करने वाला है। जहां तहां भा समस्त जीवों का चैतन्य प्रकाश ही है।

(४७१) ब्रह्‌मस त आकाशस छुन कैंह भेद।
आकाश ज़ड ब्रह्‌म छुय चैतन्य वेद॥

ब्रह्म में और आकाश में परस्पर कोई भेद नहीं है। पर इतना जाव ले कि आकाश जड़ है और ब्रह्म चैतन्य है।

(४७२) ज़ड़भूत सर्वव्यापी यिथ आकाश।
तिथ ज़ड़भूत छुय सोरुय प्रकाश॥

जिस तरह से जड़भूत आकाश सर्वत्र विद्यमान हाता हुआ सर्वव्यापक है, उसी तरह से प्रकाश ही समस्त जड़ विश्व है।

(४७३) आकाश ज़ड़भूत विमर्श रोस्तुय।
चैतन्य प्रकाश विमर्श सोस्तुय॥

परन्तु आकाश जड़भूत है, क्योंकि वह विमर्श शक्ति से रहित है। इसके विपरीत प्रकाश चैतन्य है, क्योंकि वह विमर्श शक्ति से युक्त है।

(४७४) **चित प्रकाश सत् चैतन्यात्मा।**
**आनन्दघन सर्वात्मा खात्मा॥**

चित् प्रकाश सत्य है, चैतन्यात्मक है, आनन्दघन है, सर्वात्मक है और आकाशतुल्य है। अर्थात् आकाशावत् व्यापक और विश्वोत्तीर्ण है।

(४७५) **जड़ चेतन भाव होव चैतन्यन।**
**जड़ चेतन नाव थोव चैतन्यन॥**

यह वस्तु जड़ है और यह चेतन है, इस प्रकार का जड़भाव और चेतनभाव स्वयं चैतन्य ने ही प्रकट किया। इन दो को जड़ और चेतन ये दो नाम भी चैतन्य ने ही दे दिए।

(४७६) **सर्वार्थिन चेनरावनय चेनि।**
**आकाशस मेनरावनय मेनि॥**

वह समस्त विषयों को जानते बिना ही उनका अनुभव करता है। वह आकाश को मापे बिना ही उसे माद लेता है।

(४७७) **जड़रुपस यति तति शोभरावि ।**
**यति युथ पजि़ तति त्युथ नाव थावि ।।**

वहां जहां तहां जड़ रूपों को शोभायमान बना देता है। जहां जहां जैसा उचित हो, वहां वहां वैसा नाम ठहराता है।

(४७८) **चैतन्य महिमा आदि अन्त रोस्तुय ।**
**सर्वात्मा चैतन्य तीज़ सोस्तुय ।।**

चैतन्य की महिमा आदि रहित और अन्त रहित है। चैतन्य प्रकाशमान है और सभी का स्वरूप है।

(४७६) **विमर्शन पूर्मु त छुय प्रेकाश ।**
**प्रकाशन पूर विमर्शाकाश ।।**

विमर्श ने प्रकाश को अपने से भर कर रखा है।

तात्पर्य यह है कि प्रकाश सर्वत्र विमर्श से परिपूर्ण होकर ही रहता है। इसी तरह से प्रकाश ने भी विमर्श के स्वरूप को अपने से भर कर रखा है। भाव यह है कि विमर्श सर्वत्र प्रकाश से पूर्ण हो रहता है।

(४८०) **चैतन्य प्रकाश विमर्शात्मा ।**
**सत् चित आनन्दी हर्शात्मा ।।**

चैतन्य का प्रकाश विमर्शात्मक होता है वह सत् है, चित् है, आनन्द है और ऐसा होता हुआ सदा प्रसन्न रहता है। तात्पर्य यह है कि अहरुप आत्म प्रकाश हो विमर्शात्मक होता हुआ आनन्दस्वरूप होता है। जड़प्रकाश ऐसा नहीं होता।

(४८१) **जड़ प्रकाश कुनि कैंह मा चेनि ।**
**जड़ प्रकाश मा छोट ज्यूठ मेनि ।।**

जड़प्रकाश अर्थात् घट आदि विषय प्रकाश अथवा प्रकाशात्मक घट आदि जड़ पदार्थ कहीं भी कुछ भी अनुभव नहीं करता। वह जड़ प्रकाश छोटे और बड़े को माप नहीं सकता

(४८२) **जड़ प्रकाश कुनि कथिमा तुलि स्वाद।**
**जड़ प्रकाश कुनि कथिमा करि वाद॥**

जड़ प्रकाश कहीं भी किसी भी विषय का आस्वाद नहीं ले सकता। वह जड़प्रकाश कहीं भी किसी भी बात के विषय में विरोध भी नहीं कर सकता।

(४८३) **जड़ प्रकाश छियोट श्रूच मा करि भुन।**
**जड़ प्रकाश कुनि कथि मा थावि वोन॥**

जड़ प्रकाश शुद्ध और अशुद्ध (शुचि और अशुचि) में परस्पर विवेक नहीं कर सकता है। जड़प्रकाश किसी बात की पहचान को धारन नहीं कर सकता।

(४८४) **जड़ प्रकाश मा न ोन स्योन जानि।**
**जड़ प्रकाश मा टयोठ म्यूठ मानि॥**

जड़ प्रकाश यह नहीं जान सकता कि कौन सी वस्तु स्वाद रहित है और कौन सी स्वाद वाली है। जड़प्रकाश किसी वस्तु को कड़वा और किसी को मीठा नहीं मान सकता।

(४८५) **जड़ प्रकाश मा जानि छयुत क्रहुन् य ।**

**जड़ मा जानि कुनि शुहुल त उहोनय ॥**

जड़ प्रकाश यह नहीं जान सकता कि श्वेत क्या होता है और काला क्या होता है जड़ यह कहीं नहीं जान सकता कि गर्म क्या होता है और ठण्ड क्या होता है।

(४८६) **जड़ छुय यमि तमि रप मून जन जड़ ।**

**मायारुप वा चैतन्य च्यून जड़ ॥**

जड़ पदार्थ जिस किसी भी रूप में ऊन क तरह जड़ ही होता है । चैतन्य ही जब माया के रूप से विशिष्ट होता है, तो उसी को जड़ अनुभव किया जाता है। तात्पर्य यह है कि चेतन पशु के शरीर का अङ्ग बना हुई भी उसकी ऊन जड़ ही होती है। उसी तरह से जड़ पदाथ भी शिवात्मक होते हुए भी जड़ ही जाने जाते हैं।

(४८७) **सर्वज्ञनाथ शिव चैतन्यात्मा ।**

**सर्वाद्यान्त सर्वात्मा खात्मा ॥**

सब कुछ जानने वाले स्वामी शिव चैतन्य स्वरूप है। वे सब के आदि और अन्त हैं, सर्वात्मक हैं. अर्थात् सब कुछ वे ही हैं और फिर भी आकाशवत् प्रपञ्चशून्य हैं।

(४८८) चैतन्य प्रकाश रूप रंग रोस्तुय ।
सर्वरूप उलसावित ज़यसोस्तुय ॥

चैतन्य का प्रकाश आकार-शून्य होता है। वह समस्त आकारों को उत्पन्न करके भी निराकार हो है। अतः वही सर्वोत्कृष्ट होता हुआ जयशील है।

(४८९) स्वातन्त्र्य किञ विषयन वोलसाविय ।
सर्वविषयन ब्योन ब्योन नाव थाविय् ॥

वह अपने स्वातन्त्र्य से ही विषयों को उत्पन्न करता है और समस्त विषयों को पृथक् पृथक् नाम दे देता है।

(४९०) युय उदयस यलि ति़लि तत भोक्ता ।
यलि युस कथ तिलि तमिकुय वुक्ता ॥

वह उस उस विषय का उपभोग करने वाला बनता है जो जो विषय जब कभी भी उदय को प्राप्त होता है जब भी जो भी बात उठती है, तब उसी का कहने वाला बनता है

(४६१) **यस छुय यिथि प्रकाशुक विमर्श ।**
**सुय छुय तिथि प्रकाशुक आदर्श ।।**

जिस पिण्ड को जिस प्रकार के प्रकाश का विमर्म होता है, वही पिण्ड उस प्रकार के प्रकाश को ग्रहण करने वाला दर्पण बन जाता है

(४६२) **निर्मल आदर्श प्रतिबिम्ब ग्राही ।**
**दर्पणस प्रतिबिम्ब ग्रहणय आही ।।**

निर्मल आदर्श ही प्रतिबिम्ब को ग्रहण कर सकता है। प्रतिबिम्ब ग्रहण करने के कारण से ही दर्पण की प्रशंसा की जाती है।

(४६३) **प्रतिबिम्ब रटवुन दर्पण छुय तोट् ।**
**तीलिथ त मीलिथ पार्चस जन पोट ।।**

प्रकाश के प्रतिबिम्ब को ग्रहण करने वाला दर्पण तुटि है। दर्पण में प्रतिबिम्ब उस तरह से ओत प्रोत होकर रहता है जिस तरह ज़रीकपड़े में रेशम ओत प्रोत होकर रहता है।

(४६४) **निर्मल बोज़ छुय निर्मल अनुभव ।**
**निर्मल आदर्शस प्यठ इथ रव ।।**

तू सुन ले कि निर्मल अनुभव ही वह निर्मल आदर्श है। जिस तरह से स्वच्छ दर्पण के भीतर सूर्य का प्रकाश ठीक तरह से प्रतिबिम्बित होता है, उसी तरह से निर्मल अनुभव के भीतर प्रकाश भी अपने शुद्ध रूप में प्रतिबिम्बित होता है।

(४६५) **चित-प्रकाश द्राव बोज़ हंदि द्वारय ।**
**सद्विमर्श फुलनोवुन वारय ।।**

चेतना का प्रकाश बुद्धि के द्वार से जब बाहर निकला तो उसने सद्विमर्श को पूरी तरह से विकास में लाया। तात्पर्य यह है कि आत्मप्रकाश के विमर्श का पूरा विकास बुद्धि के ही द्वारा हो जाता है।

(४६६) भाग्यवान युथ विमर्शय फुलवक ।
स्वान् भव बोध युथ रतनय मुलवक ॥

तू तभी भाग्यवान बनेगा जब इस प्रकार के विमर्श को विकास में लाएगा और जब स्वानुभवरूपी ज्ञान से इस प्रकार का मूल्य जान लेगा।

(४६७) गाशवोल इथि रतन् क ज़ानन वोल ।
भय रोस्त त्रयलोकी हुन्द मांज मोल ॥

इस प्रकार के रत्न को जानने वाला ही सच्चो दृष्टि वाला है, शेष अन्धे हैं)। अथवा यथार्थ दृष्टि वाला महानुभाव ही इस रत्न को जान सकता है। वह निर्भय होता है और त्रिलोकी का वही माता पिता है।

(४६८) अपरोक्षान् भव सोस्त सुज्ञानी ।
बाह्यान्तर भ्रमरोस्त विज्ञानी ॥

जिसे आत्मा की अपरोक्ष अनुभूति हुई हो वही यथार्थ ज्ञानवान होता है। उसे बाह्य जगत तथा आन्तर जगत में

कहीं भी भ्रान्ति नहीं होता है। वही विज्ञानवान् भी होता है।

(४९९) यच्छ़ मायारूपलीला दर्शित ।
छुय आनन्दमय स्थित हृत हर्षित ॥

अपनी इच्छाशक्ति की परमेश्वरतात्मक माया की लीला के दर्शन के हो जाने पर ही साधक का हृदय हर्ष युक्त हो जाता है और वह स्वयं आनन्दमयी अवस्था में ठहरने लगता है।

(५००) बोज़खय चित़ गुरचरनय सीवन ।
सत्गुर पाद सीव ज़ान संजी़वन ॥

हे चित्त, तू मान जाएगा तो गुरू चरणों की पूरी सेवा कर। तू सद्गुरू की पाद सेवा को सञ्जीवनी समझ ले

(५०१) संजी़वन ज़ान सुज्ञान स्फार ।
सुज्ञानस्फार ज़त शिव अवतार ॥

सच्चे ज्ञान के विकास को भी तू सञ्जीवनी जान ले और उस ज्ञान के विकास को ही शिव का अवतार जान ले।

तात्पर्य यह है कि जिसमें सच्चे ज्ञान का विकास हुआ हो उसको शरीर धारी शिव ही समझना चाहिए।

(५०२) संवित ज्ञानी ज़न यति आसि ।
सर्वशक्तिमान शिव तति अव भासि ।

जहां कोई संवित् स्वरूप निष्ठ ज्ञानवान् सिद्ध जन होगा, वहां तुम्हें सर्वशक्तिमान् शिव का ही दर्शन होगा।

(५०३) त्रासि मोहमल दर्शन मात्रय ।
कासि घटकार हर्षन मात्रय ।

उस ज्ञान वान् के दर्शन मात्र से मोहमल डर जाएगा। यदि वह तुझपर प्रसन्न हो जाएगा तो उस प्रसन्नता मात्र से (अर्थात एक अनुग्रह के एक दृष्टिमात्र से) तुम्हारे अज्ञान रूपी अन्धकार को दूर हटा देगा।

(५०४) श्रद्धावाननय छुय नित प्रखुटुय ।
भाग्यवान छुय बुद्धिमान सत् भोक्तुय ।।

श्रद्धावान साधकों के लिए वह शिव नित्य प्रकट ही रहता है। बुद्धिमान् सद् भक्त ही वस्तुतः भाग्यवान् है।

## अथ षोड़शः समुल्लासः (१५)

(५०५) भक्त छ़िय उपायान्तर नेरि।
भक्तियि निश भक्तिजन मा फेरी॥

(५०६) भक्तिज़न योद केंह उछनि नेरि।
नीरित त फीरिथ छुय निश नेरि॥

(५०७) निरिर नित्योदित स्वात्मदर्शन ।
निरिर नित्योदित विमर्शन ॥

(५०८) निरिर तिथ यिथ सूर्यस प्रकाश ।
निरिर तिथ यिथ दुर्नें नें त्वन गाश ॥

(५०९) प्रकाशस मज़ यिथ सूर्यस वास ।
तिथय सन्तन नित्योदित अभ्यास ।

जिस तरह से सूर्य के प्रकाश के भीतर स्वयं सूर्य निवास करता है, अर्थात् सूर्य का प्रकाश सूर्यात्मक ही होता है, उसी तरह से सन्त लोगों का अभ्यास नित्योदित होता है। तात्पर्य

यह है कि सन्त महानुभाव व्यवहार में ठहरतेहुए भी अहोरात्र शिव भाव के साक्षात्कार के अभ्यास में ही होते हैं।

(५१०) विमर्शारूढ़ छुय रटिरोस्तुय ।
नित नित्योदित सत् बोध सोस्तुय ॥

जो आत्म विमर्श पर आरूढ़ हो गया हो, वह बन्धन शून्य होता है, अर्थात् जीवन्मुक्त होता है। वह नित्योदित यथार्थ ज्ञान से युक्त होता है।

(५११) सुज्ञानन्द मन्द छिन्योमुत ।
बोध प्रभाव गिन्तियि निश प्योमुत ॥

वह सत्य ज्ञान के आनन्द की मस्ती से मस्त हुआ होता है और बोध अर्थात् सत्य ज्ञान के प्रभाव से गिनती से छूटा हुआ होता है।

(५१२) सर्वान्तर ज़ीवन एकैव ।
सर्वात्मा संज़ीवन सैव ॥

सब की अन्तरात्मा एक ही होती है। वही सर्वात्मक है और समस्त जीवधारियों का जीवन वही है। वह अन्तरात्मा वही सत्य ज्ञान वाला सिद्ध जन होता है।

(५१३) **चिच्चमत्कार आनन्दुक भागी ।**
**स्वज्ञान सुफार बोधुक रागी ॥**

वह सत्न ज्ञान वाला योगी चित् तत्त्व के चमत्कार के आनन्द का सेवन करता रहता है वह अपने सच्चे ज्ञान के विकास के बोध मे ही राज रखता है अर्थात् उसी में उसकी रुचि रहती है।

(५१४) **इथ तिथ यति तति छुय आनन्दी ।**
**सत्पुरुषस नित करणन वन्दी ॥**

वह जहां कहीं भी हो और जिस किसी भी स्थिति में हो, फिर भी आनन्द का हा अनुभव करता रहता है ऐसे सज्जन के चरणों में नित्य नमस्कार हो

(५१५) **चि़त सत्पुरुषस च़रणय सीवक ।**
**शुद्ध भरवच किञ चरणतल ज़ीवक ॥**

हे चित्त, यदि तू ऐसे सत्पुरुष के चरणों की सेवा करेगा तो शुद्ध ... ... ... तू उनके चरणों के नीचे जीवित रहेगा।

(५१६) शुद्ध भक्त स्वज्ञान स्फारार्थी ।
सर्वसंकल्पादिक संहाशथी ॥

सच्चा भक्त केवल आत्म ज्ञान के विकास का ही अभिलाषी होता है। वह समस्त सङ्कल्प विकल्प आदि के सहार का इच्छुक होता है।

(५१७) रागी सर्वा भिलाषिक त्यागी ।
त्यागी स्वज्ञान सुफार रागी ॥

वह रागी अर्थात प्रेमी होता हुआ भी समस्त अभिलाषाओं का त्यागी होता है। त्यागी होता हुआ भी आत्म ज्ञान के स्फार के प्रति रागी होता है।

(५१८) यरि परिलोक वासनायि निश गोमुत ।
स्वज्ञानस्फार यत्नस प्योमुत ॥

वह परलोक-सुख की वासना से मुक्त हुआ होता है और आत्मज्ञान की प्रथा के प्रति यत्न में लगा रहता है।

(५१९) **अर्पित मन बुद्ध आसि सीवाकार ।**
**निष्काम पद सीवक बारंबार ॥**

वह मन और बुद्धि को आत्म ज्ञान में ही अर्पित करके अपने उपास्य की सेवा में लगा रहता है। वह पुनः पुनः निष्काम पद का सेवन करता रहता है।

(५२०) **संकल्पव निश मन पत्य चानिथ ।**
**निष्कल चि़त निष्माम पद थानिथ ॥**

वह अपने मन को सङ्कल्पों से निवृत्त करके और चित्त को निष्कल तथा निष्काम पद पर ठहरा कर—

(५२१) **"चैतन्य आत्मा" सत् ज़ानि ।**
**स्वात्मामर्शत सीवन मानि ॥**

इसी बात को सत्य जानता है कि शुद्ध चैतन्य ही आत्मा है और अपने स्वरूप का पुनः पुनः विमर्शन करने को ही अपने उपास्य देव की सेवा करना मान लेता है।

(५२२) अभ्यासान्तर स्थिर बनि थामी ।
पूरि तस हृदयस आनन्दस्वामी ॥

अभ्यास के भीतर जब वह स्थिरता पूर्वक अपना स्थान बना लेता है तो उस के हृदय की अभिलाषाओं को आनन्द स्वामी परमेश्वर स्वय पूरा कर देता है ।

## इति षोडशः समुल्लासः (१६)

## अथ सप्तदशः - समुल्लासः ॥

(५२) चित् ब् वनय योदवै म्योन बोज़क ।
कल मशराविथ निष्कल रोज़क ॥

हे चित्त यदि तू मेरी बात को मान लेगा और रागात्मक वासना को भूल कर निर्वासिन होकर ठहरेगा तो मैं तुझे उपदेश करूगा।

(५७४) कल वासना बाह्यातच त्रावि ।
निष्कल चित् बाह्यान्तर थावि ॥

जो बाह्य तथा अन्तर विषयों के राग को और उनकी वासना को छोड़ देवे और अपने चित्त को बाह्य और आन्तर व्यवहार में रागरहित बना कर रखे।

(५७५) स्वात्मस्थो श्रद्धालु योगी ।
निष्काम निर्वासिन निरोगी ॥

वह अपने स्वरूप पर ठहरा हुआ श्रद्धावान् योगी बन जाता है वह कामना रहित, वासना रहित और रोगरहित हो जाता है।

(५२६) निष्कामी छलछागरि रोस्तुय ।
भोगी भोग चिंतनांगरि रोस्तुय ॥

वह कामनाहीन और उथल पुथल से रहित होकर आत्मज्ञान का उपयोग करता है। विषयभोग के प्रति उसका चित्त पुनः पुनः मांग करना छोड़ देता है।

(५२७) टयोठ म्यूठ अशनन यद्वा तद्वा ।
त्युत ब्रोंठ आसि प्युथ वलि वुरि वासा

जो कुछ भी मीठा-कड़ुआ मिले उसे खाता हुआ जैसा तंसा भी जए कुछ उपस्थित हो जाए उसे और पहनता, लपेटता और ओड़ लेता है।

(५२८) देहस्थो जीवनमात्रात्मा ।
स्वात्मैव स्वात्मस्थो स्वात्मा ॥

वह शरीर में ठहरता है हुआ भी केवल जीवन शक्तिस्वरूप ही होता है । अपने स्वरूप में स्थिति को प्राप्त करके टक मात्र स्वात्मा ही होता है, अर्थात् देह आदि से उत्तीर्ण शुद्ध चैतन्य को ही अपना उभप समझता रहता है।

(५२९) सर्वकलना मध्ये निष्कल रूप ।
सकल निष्कल मध्ये बलरूप ॥

समस्त व्यवहारों के बीच में ठहरा हुआ भी वह निष्फल स्वरूप ही बना है। समस्त सकल और निष्कल अवस्थाओं में बल डालने वाला अर्थात् उन्हें सत्ता प्रदान करने वाला वही होता हैं ।

(५३०) ऊर्धस्थो साक्षी प्यन् रोस्तुय ।
प्रकाशानन्दघन जय सोस्तुय ॥

वह सर्वोपरि ठहरा हुआ साक्षी है और कभी वहां से गिरता नहीं है। वह प्रकाशानन्द धन स्वरूप होता है। अर्थात् सर्वदा, सर्वत और सर्वथा प्रकाशात्मक आनन्द स्वरूप ही होता है वही जयशील होता है, अर्थात् सब से उत्कृष्ट होता है।

(५३१ शत्रव रोस्त जयवुन जन राजा ।
विमर्श विज्ञान सोस्त गुर भरद्वाजा ॥

मानो कि वह शत्रुओं से रहित और सर्वत्र विजयशील सम्राट होता है। वह चिद्विमर्श और शुद्धविज्ञान से युक्त गुरुमूर्ति होता है, अर्थात् वही योग्य पात्र का सद्गुरु बन सकता है।

(५३२) बाह्यन्तर आनन्दी आनन्द ।
जीवन्तो शान्त मुक्तो निर्बन्ध ॥

वह बाहिर से और भीतर से आनन्द युक्त होता हुआ आनन्द-दायक ही होता है। वह शरीर में ठहरता हुआ ही जीवनामुक्त शान्त और बन्धन रहित होता है।

(५३३) संकल्प रोस्त यति तति आनन्दी ।
(ग) आंश्रित न् कुनि संकल्प च बिंदी

वह जहां तहां भी संकल्पहीन आनन्दघन होता है वह किसी पर भी आश्रित होकर नहीं ठहरता है और न ही सकल्पों के बन्धन में ही पड़ता है।

(५३४) असवुन आनन्द चिद्विमर्शय ।
कुनि विच्न आसिन हृद्हर्षय ॥

वह सदा हसता हुआ अपने चैतन्य के विमर्श से आनन्दमय बना रहता है और हृदय के प्रहर्ष से कहीं फूला नहीं समाता है।

(५३५) आश्चर्य रूप पुरुषन हंज चर्या ।
सर्वावस्थासु छय तुर्या ॥

ऐसे महापुरुषों का सभी अवस्थाओं में होने वाला व्यवहार सारे का सारा तुर्या रूप ही होता है यह एक बड़े आश्चर्य की बात है । अथवा उनका यह सारा व्यवहार ही आश्चर्यमयी तुर्या ही होता है ।

(५३६) बोज़खय चित पुरुषन हंज़े चर्या ।
इथ् तिथ् अनुभवरित हचन् तुर्या ॥

हे चित्त यदि तू इन महापुरुषों के व्यवहार को सुनेगा तो मैं कहूंगा कि जिस किसी भी प्रकार से भी अनुभव करते हुए भी वे तुर्या में ही ठहरे रहते हैं।

(५३७) बोज़खय सत् नित रोज़ संकल्प शून्य ।
जीवन्तो प्रकाश विमर्श किञ ॥

यदि तू सच्चा उपदेश मान लेगा तो सदैव संकल्प से शून्य बना रह और प्रकाश और विमर्श से ही जीवित रह ।

(५३८) गाश्य गोशरावान छुय गाशन् ।
युस गाश सर्व गाशन अनप्राशन् ॥

जो चित्-प्रकाश समस्त अन्य प्रकाशों अर्थात् चित्त, बुद्धि, मन, प्राण, इन्द्रिय आदि के प्रकाशों को जीवन दान देता है वह प्रकाश ही इन सभी प्रकाशों को चमकाता है।

(५३९) यमि गाशुक दुन नेत्रन प्रकाश ।
येम्य शब्दोव जड़भूतो आकाश ॥

जिस प्रकाश की ज्योति दोनो नेत्रों को प्रकाश देती है; जिसने जड़भूतात्मक आकाश को शब्दायमान बना दिया।

(५४०) श्रोत्र द्वारय शब्द यम्य पर्जनावुन ।
यम्य गाशन जड़ वाव नादोवुन ॥

श्रोत्र के द्वारा जिसने शब्द को पहचान लिया; जिस प्रकाश ने जडवायु को शब्दायमान बना दिया।

(५४१) घ्राणेन्द्रिय यम्य गन्ध ज़ोन्यरोवुन ।
टिठि मेठयुक स्वाद यम्य पर्ज़ नोवुन ॥

जिस प्रकाश ने जड़ घ्राण-इन्द्रिय को गन्ध का ज्ञान करा दिया ; जिसने जीभ को कड़वे और मीठे का ज्ञान करा दिया।

(५४२) येम्य च़मि ज़ाजरोव फुहर त़ कोमल ।
योस गाश बल, पंच कर्मेन्द्रिय छल ॥

जिसने त्वचा को कठोर और कोमल स्पर्श का अनुभव करा दिया ; जिस प्रकाश ने पांचों कर्मेन्द्रियों के व्यवहार को बल दिया है।

(५४३) जड़ भूतस यम्य दिच़ चैतन्यता ।
जड़ चेतन ोवुन चैतन्य महिमा ॥

जिसने जड़भूतात्मक शरीर को चैतन्य दे दिया है, जिस ने जडवस्तु (शरीर) को भी चैतन्य की महिमा का अनुभव करा दिया।

(५४४) यस निश् प्राणादि प्रकट सपदिय ।
एकैव पंचात्मा उपदिय ॥

जिसमें से प्राण-आदि प्रकट हो गए ; जिस एक में से ही पांच भूत (या पांच प्राण) उत्पन्न हुए ।

(५४५) युस छुय प्रेरक अन्तःकरणन ।
युस साक्षी सुरनन त् विस्मरनन् ॥

जो अन्तःकरणों को प्रेरणा देने वाला है ; जो स्मृतियों और विस्मृतियों का साक्षी है ।

(५४६) यस्य दिच् चैतन्यता सर्वत्र ।
बलवान निरपेक्षा अन्यत्र ॥

जिसने सर्वत्र चेतना दे रखी है, जो अपने बल से ही बलवान् है ; जिस किसी अन्य को कभी अपेक्षा नहीं होता है, अर्थात् जो निरपेक्ष होता हुआ वस्तुतः स्वतन्त्र है ।

(५४७) तस विन छुन जानन वोल व्यथि कांह
देह द्वारस घरवोल छुन व्यथि कांह ।

उसके बिना और कोई भी जानने वाला प्रमाता नहीं है । देहरूपी घर का उसके बिना और कोई भी घर वाला नहीं है । तात्पर्य यह है कि वास्तविक आत्मा वही है, देह, प्राण आदि नहीं हैं ।

(५४८) तस व्यथि कांह छुन उत्पत्तिकर्त्ता ।
सृष्टा भर्ता वा संहर्त्ता ॥

उसकी उत्पत्ति को करने वाला कोई और नहीं है । उसका न कोई सृष्टि करने वाला है, न भरण-पोषण करने वाला है अ न ही सहार करने वाला ।

(५४९) मुक्तो वा विमुक्त क्रीडाशील ।
हनि हनि वांतिथ तेलस जन तोल ॥

वह मुक्त होता हुआ भी या बन्धन में रहता हुआ भी सर्वत्र क्रीडाशील है अर्थात् बन्धन और मोक्ष दोनों उसकी क्रीडाएं ही हैं वह कण-कण में उस तरह से व्याप्त है जिस तरह तिल में तेल होता है ।

(५५०) सु ज्ञानी प्रकाशनन्दधन ।
अज्ञानी अमरी मर मर मन ॥

वह ज्ञानी है और प्रकाशनन्दघन है अर्थात् सर्वदा, सर्वत और सर्वथा प्रकाशानन्द ही है। अज्ञानो तो यह मन है जो मर मर कर भी अमर ही रहता है।

(५५१) ज़ाञरावतन ज़ाननवोल पानय ।
माञरावतन माननवोल पानय ॥

तू उस जानने वाले आत्मदेव को स्वय जान ले तू स्वयं मानने वाले को मान ले।

(५५२) अमरस छुय गोमुत मर मर भ्रम ।
मर मर त्राव अनुसन्धाव सोऽहम् ॥

तुझ अमर को अर्थात् न मरने वाले तुझ को मरने का भ्रम हो गया है। तू मरने के भय को छोड़कर "सोऽहं" का अनुसंधान कर; अर्थात् अजपा नामक राजयोग के क्रम से तू अपने आप को परमेश्वरस्वरूप ही अनुभव के द्वारा समझ ले।

(५५३) कोऽहं योद्दै सन्देह सपजुय ।
आदिभूमिकायि हुंद अनुग्रह उपजुय

यदि तुझे इस बात पर सन्देहात्मक जिज्ञासा उत्पन्न हुई कि मैं कौन हूं' तो समझ ले कि तुझ पर प्रथम भूमिका का अनुग्रह अर्थात् अनुग्रह शक्तिपात का प्रारम्भ हो गया है ।

(५५४) अनुग्रहवान उधम धार हृदयस ।
सत् प्रतिमान उद्यमय अन उदयस ।।

हे अनुग्रहवान् साधक, तू हृदय में उद्यम को धारण करा । तू सत्य स्वरूप को मापने वाले उस उद्यम को ही उदय में ले आ । यहां उद्यम से "उद्यमो भैरवः" तात्पर्य है ।

(५५५) उद्यमय छुय अन्न म्यचि निश फेरान ।
उद्यमय छुय गांव निश ग्यव नेरान ।।

उद्यम से अर्थात् प्रयत्न से ही मिट्टी से अन्न की उपज होती है और उद्यम से ही गाय में से घी निकलता है ।

(५५६) उद्यमय तेलस निश द्राव तील ब्योन ।
उद्यमय द्राव कनि निश अग्न न्योन ॥

उद्यम से ही तिलों में से तेल अलग होकर निकल आता है; उद्यम से ही चकमक पत्थर में से आग प्रकट हो जाती है; यह तू प्रत्यक्ष देख ले ।

(५५७) उद्यमस छुय महिमा कति कूतुय ।
उद्यम छुय सिद्धिदा यूत त्यूतय ॥

उद्यम की महिमा बहुत बड़ी है, उद्यम ही जितनी उतनी समस्त छोटी बड़ी सिद्धियों का देने वाला होता है ।

(५५८) परमानुग्रह मूर्त ज़ानुन उद्यमय ।
चैतन्य स्फोरुत मानुन उद्यमय ॥

तू उद्यम को ही परम-अनुग्रहरूप जान ले । उद्यम को ही चैतन्य की स्फूर्ति मान ले ।

(५५६) उद्यमय छुय अनुग्रह परमात्मा ।
उद्यमय छुय सर्वतो सिद्धिदाता ॥

उद्यम ही अनुग्रहरूप परमात्मा है। उद्यम ही सभी प्रकार से सिद्धि देने वाला होता है।

(५६०) उद्यमय छुय सत्पुरुषन हंजे विध ।
उद्यमय छुय सर्वधर्मार्थंच सिद्ध ॥

सज्जनों की विधि उद्यम ही है। समस्त धर्म और अर्थ की सिद्धि भी उद्यम ही है।

(५६१) यिथ तिथ कर उधमयहृदयस दोर ।
उद्यमी जन मोहमार्ग निश तोर ॥

जिस किसी भी प्रकार से तू हृदय में उद्यम को चलाता रह। उद्यम ही मानो मोह मार्ग से रोकने वाली अर्गला है।

(५६२) उद्यम ज़ान चिन्मात्रानुष्ठान ।
अनुसन्धान मात्रात्मा पर्ज़ान ॥

उद्यम को चैतन्यमात्र रूपी शिवभाव का अनुष्ठान समझ ले । उद्यम ही अनुसन्सधानात्मक प्रत्यभिज्ञा होती है ।

(५६३) साक्षात्कार भैरव उद्यमस्थो ।
आनन्दी स्वस्थैव स्वस्थो ॥

भैरव-साक्षात्कार, अर्थात् अपने परिपूर्ण और अद्वैत स्वरूप को साक्षात्कार उद्यम में ही ठहरा है उद्यम में ठहरा हुआ वह भैरव रूप अपने वास्तविक चैतन्यात्मक स्वरूप में ही ठहरा रहता है और स्वभाव से आनन्द घन होता है ।

(५६४) सतगुर धारुन् तारक मन्त्र ।
सत् शास्त्रार्थ सत् बोध स्वतन्त्र ॥

तू उसी को अपना सद्‌गुरु बना ले जिसका मन्त्र तुझे भवसागर से पार ले जाए, जो सच्चे शास्त्र के सच्चे अर्थ का बोध करा दे और जो सर्वथा स्वतन्त्र हो ।

(५६५) सेवक बन तसन्धन चरणन हुंद ।
श्रोता बन तसन्धन परनन हुंद ॥

तू उसके चरणों का सेवक बन जा और उसके पठन पाठन का तू सुनने वाला बन जा

(५६६) श्रवणय बनि बुद्धि दर्पण निर्मल ।
श्रवणय चलि रागन् हज़ गांगल ॥

उपदेशों के सुनने से हो बुद्धिरूपी दर्पण निर्मल हो जाएगा। श्रवण से ही राग आदि की बाधाए दूर हो जाएंगी।

(५६७) श्रवणय बनि सत् वैराग्य उदयस ।
श्रवणय श्रद्धा उदयी हृदयस ॥

श्रवण से हो सच्चे वैराग्य का उदय हो जाएगा श्रवण से ही हृदय के भीतर श्रद्धा का उदय हो जाएगा।

(५६८) श्रद्धावानय गव सत्पात्र ।
श्रद्धावानसय व्यपि सत्मात्र ॥

श्रद्धावान् ही उत्तम पात्र होता है श्रद्धावान् को ही सन्मात्र परमेश्वर की व्याप्ति हो जाती है अर्थात् उसे सर्वत्र अपना परमेश्वरभाव प्रथित हो जाता है ।

(५६९) श्रद्धाहृदये गव व्यपनच शय ।
श्रद्धावानसय उदये सत्क्रिय ॥

श्रद्धावान् हृदय ही ऐसा स्थान है जिसमें शिवभाव समा सकता है। श्रद्धावान् की ही सच्ची क्रियाशक्ति का उदय हो जाता है।

(५७०) कोऽहं सन्देह छयनि पाऽपानय ।
सोऽहं शब्दार्थकि विज्ञानय ॥

"मैं कौन हूं" इस संशय का उच्छेद स्वयमेव हो जाएगा। "मैं वह शिव हूं" इस वाक्य के अर्थ के सच्चे ज्ञान से ही उसका उच्छेद स्वयमेव हो जाएगा।

(५७१) सतगुर मुख आज्ञा सत् माञ्जि ।
सत्गुर मुख सत्मात्रय ज़ाञ्जि ॥

सद्गुरु के मुख से निकले हुए आदेश को तू सच मान ले । सद्गुरु के मुख से अर्थात् उनके उपदेश से सन्मात्र को जान ले ।

(५७२) सत शास्त्रार्थ सत्गुर वाक्य छुय कुनुय
आज्ञा हुन्द सीवक गछि बननुय ॥

सच्चे शास्त्र का अर्थ और सच्चे गुरु का वाक्य ये दोनों एक होते हैं; अर्थात् इनका तात्पर्य एक होता है । इसलिए सद्गुरु की आज्ञा का सेवक बन जाना चाहिए ।

(५७३ रत्नस प्यठ दोर कर हृदयुकराग ।
रटनस प्यठ न्यत् रात्र दिन ज़ाग ॥

सद्गुरु के उपदेश को अच्छी तरह से पकड़ लेने के लिए तू हृदय की अभिलाषा को पक्का कर ले तू उसे ग्रहण करने के लिए दिन रात ताक में रहा कर ।

(५७४) सतगुर आज्ञायि प्यठ थ्यत धर कर।
सत आज्ञायि प्यठ श्रद्धा चैर भर ॥

सद्गुरु की आज्ञा के उपर अपनी स्थिति को पक्का कर ले। उसके सच्चे आदेश पर खूब श्रद्धा कर ले।

(५७५) अभ्यास छुय सर्वस्यज़ हुन्द कारण।
भाग्यवान् तिमयिम अभ्यास धारण ॥

समस्त सिद्धि का कारण, अर्थात् उपाय, अभ्यास होता है। जो अभ्यास करते रहते हैं, वे भाग्यवान होते हैं।

(५७६) सर्व संकल्प शून्य न्यत् अभ्यासी।
शुद्ध मुक्ति पदवी हुन्द बनि वासी ॥

नित्य अभ्यास करने वाला समस्त सकल्पों से छुटकारा पाता है। वह शुद्ध मुक्ति दशा में ठहरने वाला बनेगा।

(५७७) शन शन मन त प्राण पत्य चानित क्यथ
परमान् सन्धानय करि धर थ्यथ ॥

धीरे धीरे मन और प्राण का लय करके वह परतत्व के अनुसन्धान से अपनी स्थिति को पक्का कर देगा।

(५७८) आलस्य त जड़ता निद्रा वर्ज़ाव ।
स्वान् सन्धानस प्यठ चित दोर थाव ॥

तू आलस्य को; निद्रा को और जड़ता को छोड़ दे। आत्म-स्वरूप के अनुसन्धान पर अपने चित्त को स्थिरता से जमा ले।

(५७९) कञ ज़न बन चेतनसंकल्प रोस्त ।
स्वप्रकाशानन्दघन महिमा सोस्त ॥

तू चेतन होता हुआ ही संकल्पहीन बन कर एक जड़ पत्थर जैसा बन जा। परन्तु साथ ही स्वप्रकाशरूप, अर्थात् अपने ही आत्मप्रकाश से स्वयमेव चमकता हुआ, आनन्दघन और महा महिमा वाला बन जा।

(५८०) **ज़ागय ह् यथ क्षण क्षण विश्रान्तसीव ।**

**स्वात्मस वेशि याज ताज लय बनि ज़ीव**

तू ताक में रहता हुआ क्षण क्षण में स्वरूपविश्रान्ति का सेवन कर ले । ज्यों ही प्राणी वास्तविक स्वात्मस्वरूप में प्रवेश करता है, त्यों ही उसका जीव भाव विलीन हो जाता है ।

(५८१) **उदयिय सत्स्वप्रकाशानन्दघन ।**

**ज़ीवन-मुक्ति पद सपदिय आसन ।।**

तब तुझे सत्स्वरूप और स्वप्रकाशात्मक आनन्दघन परमा-शिवभाव का उदय हो जाएगा । जीवन्मुक्ति की पदवी तुम्हारा आसन बनेगा, अर्थात् तू जीवन्मुक्ति की अवस्था में ठहरने लगेगा ।

(५८२) **क्या जीवन-मुक्त पद आनन्दशय ।**

**पूरित वाह्यान्तर आनन्दय ।।**

जीवन्मुक्ति की अवस्था आनन्द की क्या ही भूमिका होती है ? अर्थात् वह आनन्द की आश्चर्यजनक भूमिका है वह बाहर से और भीतर से भी परिपूर्णतया आनन्दमयी ही होती है ।

(५८३) एकाग्र चित अनुसन्धानी ।
बाह्यान्तर भ्रम रोस्त विज्ञानी ॥

उस अवस्था का साधक एकाग्र चित्त से आत्मानुसन्धान में ही लगा रहता है। वह बाह्य व्यवहार में तथा मानस व्यवहार में भी भ्रमरहित विज्ञानवान् होता है।

(५८४) उथि बिहि यति तति संकल्पय रोस्त।
पकि वुरि वलि ख्यायि च्ययि आनन्द सोस्त

वह जहां कहीं भी संकल्प शून्य होकर ही उठेगा और बैठेगा। वह यदि चलेगा, यदि कुछ ओढ़ेगा, यदि कुछ लपेट लेगा, यदि खाएगा, यदि पिएगा, तो सब कुछ आनन्दघन होता हुआ ही करेगा। अर्थात् समस्त व्यवहार को करता हुआ भी आनन्दमयता से च्युत नहीं होगा।

(५८५) प्रारब्धकि वेग योर तोर दोरि।
तस जांह नव आध व्याध केहं पोरि॥

वह प्रारब्ध के प्रभाव से इधर उधर विचरण करेगा। उस पर कभी भी कोई आधि या व्याधि प्रभाव नहीं डाल सकेगी।

(५८६) स्वात्मानन्द विश्रान्ती जय़ सोस्त ।
आनन्दी यति तति संकल्प रोस्त ॥

तू आत्म-आनन्द पर बिश्रान्त होकर जयशील बन जा और सकल्पहीन होकर जहां तहां आनन्दमय बन जा ।

(५८७) पाथिय न तस कासि निशि केह् मंगन ुय
स्वात्मामर्श विन वा चि़त रंगन ुय ॥

वह योगी किसी से कुछ भी नहीं मांगता है । वह स्वात्म बिमर्श से ही अपने चित्त को रग लेता है । उसके बिना किसी भी बिषय से वह चित्त को रगता नहीं ।

(५८८) सोरुय केह् वनि बोजि़ निष्काम ।
सोरुय वर्तावि स्वात्मानन्दराम ॥

वह निष्काम भाव से अर्थात् उदासीन भाव से सब कुछ कहेगा और सुनेगा । वह आत्म-आनन्द में रमण करता हुआ ही समन्त व्यवहार करेगा तात्पर्य यह है कि लोक व्यवहार उसके स्वात्मआनन्द में बाधक नहीं बनेगा ।

(५८६) देहान्तरमध्ये प्रकाशघन ।
देहादिक ति छिन तस प्रकाशविन ॥

वह देह के भीतर ठहरता हुआ भी प्रकाश घन ही होता है। शरीर आदि भी उसके लिए प्रकाशात्मक ही होते हैं वे उसे उसके बिना नहीं होते, अर्थात् अप्रकाशरूप नहीं होते हैं।

(५९०) प्रकाशी प्रकाश सर्वात्मा ।
आनन्दी आनन्द पर स्वात्मा ॥

उसके लिए सर्वात्मक प्रकाश ही प्रकाश सर्वत्र होता है। उसकी अपनी आत्मा पर शिवरूपी आनन्दात्मक और आनन्दयुक्त ही होती है।

(५९१) ज़ीवन्तो देहवान प्रत्यक्ष शिव ।
चैतन्य ब्रह्‌म सर्वात्मा भैरव ॥

वह शरीरधारी जीता जागता प्रत्यक्ष शिव होता है वह चैतन्यात्मक परब्रह्म और सर्वात्मक भैरवरूप होता है।

(५६२) प्रणमामि तसन्द्यन दुन पादन ।
प्रकाशानंद चर्यावादन ॥

मैं उसके दो चरणों को प्रणाम करता हूं । उसके वे दो चरण प्रकाशरूप और आनन्दरूप तथा चर्यारूप और वादरूप अर्थात् सिद्धान्तरूप होते हैं ।

(५६३) इथि महिमा सोस्त गव सुज्ञानी ।
तिथि महिमा रोस्त गव अज्ञानी ॥

ऐसी महिमा वाला ही यथार्थतया ज्ञानवान होता है और ऐसी महिमा से हीन व्यक्ति अज्ञानी होता है ।

(५६४) प्रत ज़ीवा ईथि महिमा सोस्तुय ।
अज्ञानचि गटि सृत्य गाशरोस्तुय ॥

वस्तुतः प्रत्येक जीव ऐसी महिमा से युक्त ही होता तो है परन्तु अज्ञान के अन्धकार के कारण वह दर्शनशक्ति से हीन होता है । तात्पर्य यह है कि जीव अज्ञान के अन्धकार के कारण अपनी इस महिमा को जान नहीं पाता ।

(५६५) चित इथ तिथ सुज्ञानय सीवन ।
जीवन ज्ञानाभ्यास सज़ीवन ।

हे चित्त तू जिस किसी भी प्रकार से इस सत्यज्ञान का सेवन कर जीवों के लिए ज्ञान का अभ्यास ही सजीवन होता है।

(५६६) प्रकाश प्रकाशन बाह्यान्तर ।
स्फुरित छुय रटय रोस्त सर्वान्तर ॥

प्रकाश ही बाह्यप्रपंच और अन्तरप्रपञ्च को प्रकाशित करता रहता है। वह सभी के भीतर चमकता रहता है, क्योंकि सभी का प्रकाशन करता हुआ सभी को पकड़ कर रखता है।

(५६७) बोध प्रकाश सतगुर संकेतय ।
अनुसन्धोवुन सत् पर प्रीतय ॥

सद्गुरु के इशारे के अनुसार तू अपने बोधरूपी प्रकाश का अनुसन्धान कर ले। वही सत्य है और वही सबसे प्यारा है।

(५९८) बडि यत्न संकल्प सन्यासी बन ।
बडि योगबल शोभरावुन प्राण मन ॥

बड़ा भारी यत्न करके संकल्पों का परित्याग करने वाला बन बड़े भारी योगबल से तू अपने प्राणों को शोभायमान बना ले ।

(५९९) बोज़नस वेशि बोज़नय रोज़ कुन किञ
रोज़नस वेशि रोज़नय रोज़ मन किञ॥

सुनने के विषय में कान लगा कर ठहरता हुआ भी कुछ भी मत सुन । निवास करने या ठहरने के विषय में ठहरे बिना ही मन से ठहरा रह

(इति सप्तदशः समुल्लासः)

(६००) स्वामिन् नादुक त बिन्दुक निर्णय ।
अनुसन्धाव्यतोम अनुग्रह मात्रय ॥

हे स्वामी आप मुझे नाद और बिन्दु के निर्णय का अनुसन्धान कराने का अनुग्रह करें ।

(६०१) नाद छा बिन्दुक ज़ीवन किन बिन्द ।

नादुक ज़ीवन प्रकाशानन्द ।

क्या नाद बिन्दू कर जीवन है अथवा बिंदु ही जो प्रकाशात्मक आनन्द होता है, वही नाद को जीवन है । तात्पर्य यह है कि इन दो में से आधार कौन है और आधेय कौन है, कारण कौन है और कार्य कौन है ।

(६०२) आनन्दी छा प्रकाशमूर्ति ।

प्रकाश छा आनन्दस्फूर्ति ॥

क्या आनन्द ही प्रकाश का रूप धारण करता है अथवा क्या प्रकाश ही आनन्द की स्फुरत्ता बन जाता है ।

(६०३) बोज़ ब वनय योद छय विमर्शबुद्ध ।

भज़न् य गव बोज़ुन सत् हर्ष विध ॥

यदि तुझे विमर्श करने की बुद्धि है तो सुन ले, मैं तुम्हें कह देता हूं । हर्ष की विधि से भजन या सेवन करना अर्थात् अनुभव करना ही सच्चा सुनना होता है । तात्पर्य यह है कि जो कुछ जो कुछ मैं कहूंगा उसका तू अनुभव कर ले ।

(६०४) शब्दस त अर्थस छा कुनि केह् भेद।
शब्दार्थस मंज़ पाथ्या केह् छेद ॥

क्या शब्द और अर्थ में कहीं परस्पर कोई भेद होता है? क्या शब्द और अर्थ में कहीं परस्पर कोई विच्छेद ठहर सकता है?

(६०५) अर्थय छुय प्रथ शब्दुक ज़ीवन ।
अर्थच सिद्ध केहं पाथिन शब्दविन ॥

अर्थ ही प्रत्येक शब्द का जीवन होता है। शब्द के बिना अर्थ की सिद्धि कभी नहीं हो सकती अर्थात् शब्द सदा अर्थात्मक होता हुआ ही अर्थ को प्रकट करता है और जब कभी अर्थ का विमर्श किसी भी प्रमाण से होता है, वह शब्द के ही माध्यम से होता है।

(६०६) अनुसंधानियव शक्तिनाद जोनुक ।
अनुसंधान शक्तिमान शिव मोनुक ॥

अनुसन्धान करने वालों ने शक्तिरूप नाद को जान लिया है और उन्होंने उस अनुसन्धान को भी शक्तिमान् शिव ही मान लिया है।

(६०७) **शब्दुक त अर्थुक ज़ीवन परमार्थ ।**
**चैतन्य आत्मा शब्दार्थुक गर्थ ॥**

शब्द और अर्थ दोनों को जीवन प्रदान करने वाला परमार्थ-चैतन्यस्वरूप आत्मा ही है । शब्द और अर्थ उसके आकारमात्र हैं ।

(६०८) **ज़ल ज़ीवन इथ केवल ज़लता ।**
**ज़ल महिम वन्त बियि कुनि केह मा ॥**

जिस तरह जल में रहने वाला जलत्व ही जल का जीवन होता है अर्थात् जलत्व की ही महिमा से जल जल होता है, (उसी तरह से उपरोक्त सिद्धांत को समझिए ।) जलत्व को छोड़ कर कहिए कि जल की महिमा कहीं कुछ और वस्तु मत है; अर्थात् है ही नहीं ।

(६०९) **नाद विमर्श शक्तिमान तिथ छुय बिंद**
**भेदाभेद रोस्त इथ छय ज़ल सिंध ॥**

नाद विमर्शशक्ति है और बिन्दु शक्तिमान् है । ये परस्पर भेदरहित भी हैं और अभेदरहित भी हैं; जिस तरह से जल और नदी का पर पर भेद भी नहीं होता और सर्वथा अभेद भी नहीं होता ।

(६१०) ज़ल विन सिंध नाव कांह मा वनिहे ।
ज़ल वित वन्त सिन्ध ज़ांह मा बनिहे ॥

जल के बिना कोई उसे 'नदी' ऐसा नाम मत देगा बताइए कि जल के बिना नदी मत कभी बन सकती है ।

(६११) बिन्द छुय सम्पूर्ण पूरित नादय ।
बिन्द नाद सम्पूर्ण छुय सवादय ॥

बिन्दु पूरी तरह से नाद से ही भरा हुआ है । बिन्दु और नाद मिल कर ही सम्पूर्ण संवाद बनता है . तात्पर्य यह है कि ये दोनों परस्पर अतिना भूत हैं ।

(६१२) अ ह म छुय बिन्दुक ज़ीवन ।
चैतन्य बिंद छुय नाद संज़ीवन ॥

(अ) ह और म ये तीन मातृका के बीज अक्षर बिन्दु के जीवन हैं और चैतन्यात्मक बिन्दु नाद का संजीवन है ।

(६१३) बिन्द छुय महिमाघन नादात्मा ।
नाद बिन्द्वैक्य रूप संवादात्मा ॥

महिमामय बिन्दु स्वय नादात्मक ही है अर्थात् नादात्मकता ही बिन्दु की महिमा है । अभिन्न आत्मस्वरूप तो नाद और बिन्दु का टेका अर्थात् अभेद है ।

(६१४) सूर्यस त प्रकाशस यिथ न अन्यता ।
तिथ आत्मा बिन्द नाद चैतन्यता ॥

जिस तरह से सूर्य और उसके प्रकाश में परस्पर भेद नहीं है, उसी तरह से बिन्दु आत्मा है और नाद उससे अभिन्न चैतन्य है ।

(६१५) चित प्रकाश सद्विमर्श सोस्तुय ।
जड़ प्रकाश न्यथ् विमर्श रोस्तुय ॥

चित् अर्थात् चैतन्य का प्रकाश शुद्ध विमर्श से युक्त ही होता है और जड़ का प्रकाश सदा विमर्शहीन ही होता है । तात्पर्य यह है कि दर्पण आदि जड़ पदार्थों में प्रतिबिम्ब रूप में अर्थों का प्रकाश होता तो है, परन्तु दर्पण आदि को उनका विमर्श नहीं होता है ।

(६१६) सम्पूर्ण वृक्ष छुय ग्यिथ ख्यालिस मंज।
सारिय फल छिय यिथ ब्यालिस मज ॥

जिस तरह से किसी बादाम आदि फल की गिरी के भीतर सारे का सारा वृक्ष विद्यमान रहता है और जिस तरह से समस्त फल अन्न आदि अपने बीज के भीतर सदा रहते हैं। उसी तरह से बिन्दु के भीतर भी नाद विद्यमान रहता है।

(६१७) कुलिस त ब्यालिस वंत केह्मा भेद।
नादबिंदस तिथ कुनि पाथिन छेद ॥

कहिए कि वृक्ष और बीज में मत परस्पर कोई भेद है। उसी तरह से नाद और बिन्दु कभी भी कहीं भी परस्पर विछिन्न हो कर ठहर नहीं सकते।

(६१८) तिथ विमर्शन पूर्मुत प्रकाश।
प्रकाश पूरित विमर्शाकाश ॥

इसी तरह से तो विमर्श ने प्रकाश को भर कर रखा है। अर्थात् प्रकाश सर्वत्र विमर्शरूप ही होता है। उसी तरह से विमर्श का आकाश प्रकाश से पूरी तरह से भरा हुआ है।

(६१६) प्रकाशस नय विमर्श आसिहे ।
पजि़ अपज्युक विस्तार कति बासि हे ॥

यदि प्रकाश के भीतर विमर्श नहीं होता तो सत् और असत् का परस्पर भेद भी कहां आभासित होता; अर्थात् कहीं भी आभासित नहीं होता

(६२०) नाद विमर्श शक्त शिव सुन्द स्वभाव ।
नाद शखच् निश सोरुय वेद प्रखुट द्राव

नादात्मक विमर्शशक्ति शिव का अपना स्वभाव है । नादात्मक शक्ति में से ही सारे वेदादि शास्त्र प्रकट हो गए ।

(६२१) पजि़ अपज्युक विस्तार कोर वेदन ।
वेदन कोर जड़ चे़तन भेदन ॥

क्या सत् है और क्या असत् है, इस बात का विवेक वेद आदि शास्त्रों ने किया । वेद ने ही जड़ और चैतन्य का पर-पर भेद प्रकट किया ।

(६२२) आसियय अनुग्रह परमार्थ मानक ।
नाद बिन्द सुन्द केवल स्वार्थज़ानक ॥

यदि तुझ पर अनुग्रह शक्तिपात हुआ होगा तो तू इस परमार्थ सत्य सिद्धांत को मान जाएगा और तू नाद और बिन्दु के एकमात्र वास्तविक अर्थ को जान लेगा ।

(६२३) वेदक नाद शक्तिमत सुज्ञानी ।
वेदात्मा वेदवित विज्ञानी ॥

जानने वाला प्रमाता नादात्मक और शक्तिमान् सच्चा ज्ञानी है । वही वेद स्वरूप है, वही वेद को जानने वाला विज्ञानी है । तात्पर्य यह है कि जीव रूप प्रमाता भी नाद ही है ।

(६२४) विमर्शादि संकल्प पर्यन्त ।
वेदक देव छुय उलसित निरन्त ॥

शुद्ध विमर्श से ले कर संकल्प तक प्रमाता रूपी देवता निरन्तर उल्लसित हुआ है ।

(६२५) **प्रकाशस छय विमर्श सावय ।**
**प्रकाशानन्दी स्वस्वभावय ॥**

प्रकाश में विमर्श ओतप्रोत होकर रहता है और प्रकाश अपने स्वभाव से ही विमर्शरूपी आनन्द से युक्ता होता है।

(६२६) **नाद बिन्द्वात्मा निश परज़ान्तन ।**
**अन्यथा नाद विद्या वर्ज़न्तन ॥**

या तो नाद-बिन्दु-स्वरूप आत्मदेव शिव को तू अपने पास पहचान ले। अर्थात् वह तुम्हारा अपना आप ही है, इस बात को अच्छी तरह से जान ले। नहीं तो इस नाद को विद्या को छोड़ ही दीजिए, इसे छोड़िए ही मत।

इति अष्टादशः समुल्लासः

(६२७) **चय़ योर तोर तमि तमि रूप भासान ।**
**यति तति चय़ तमि तमि रूप आसान**

हे शिष्य, जिस किसी भी ओर से तू ही भिन्न भिन्न रूपों में अवभासा रहता है। जहां तहां तू ही उन उन रूपों में ठहरा रहता है।

(६२८) पानसय अन्त पननिय पछ पानय ।
चय पूरित पांञ-पान विज्ञानय ॥

तू स्वयमेव अपने में अपने ही ऊपर विश्वास को पक्का कर ले। तू ही स्वयमेव विज्ञान से सर्वथा परिपूर्ण है।

(६२९) चय वन्त कुस छुय ब्याक जाननवोल
चय वन्त कुस छुय ब्याक माननवोल ॥

तू ही कह दे कि तुम्हारा या तुझ को जानने वाला तुम्हारे से भिन्न और कौन है। तू ही कह दे कि तुम्हें मानने वाला तुम्हारे से भिन्न और कौन है।

(६३०) द्वारस मञ बसवुन ब्याक कुस छुय ।
वदवुन वा असवुन ब्याक कुस छुय ।

तुम्हारे द्वार में अर्थात् तुम्हारे घर में तात्पर्य यह है कि तुम्हारे शरीर रूपी घर में रहने वाला तुम्हारे से भिन्न और कौन है। रोता हुआ या हंसता हुआ अर्थात् सुख या दुःख का अनुभव करता हुआ और कौन है।

(६३१) यमि तमि व्यवहारुक चय़ जीवन ।
यमि तमि वासना हुन्द संज़ीवन ॥

जो कोई भी व्यवहार वहां चलता है, उस-उस व्यवहार को जीवन दान देने वाला तू स्वयमेव है। जो कोई भी वासना वहां है, उसे भी जीवित रखने वाला तू स्वयमेव है।

(६३२) चय़ छुख सर्वकर्त्ता अथ नगरे ।
चय विना वन्त बियि कांह क्या सगरे

इस दहे नगरी में तू ही सब कुछ करता है। तू ही बता दे कि वहां तेरे बिना और कौन किसे कैसे सींच सके अर्थात् कौन किस का पालन पोषनया सञ्जीवन करे।

(६३३) हृत् भूमियि प्यठ विमर्श्‌ुक कुल ।
सगरावतन पान वुथ वुज़ि छय सुल ॥

हृदयरूदी भूमि के ऊपर विमर्शरुपी वृक्ष खड़ा है तू उठ खड़ा हो जा अभी अवसर है। तू उस वृक्षको स्वयमेव सींच ले अर्थात् उसे वृद्धि के मार्ग में आगे ले चला

(६३४) अमृतफल तति उपदुन छुय ।
अक्षय फल भोक्ता सपदुन छुय ॥

उसी वृक्ष पर अमृत फल को उत्पन्न होना है। तुझे ही उस क्षय रहित फल का उपभोग करने वाला बन जाना है।

(६३५) अमृतफल छुय ख्योन प्रारनरोस्त ।
अमृत छुय निश अमरी धर्म सोस्त ॥

तुझे बिना प्रतीक्षा विना ही उस अमृत फल को खाना है। अमृत तुम्हारे समीप है। उस अमृत का स्वभाव ही अमरण है।

(६३६) अनुग्रहवान अनुग्रह करत पानस ।
अमृतमय छुय पननु पानस ॥

हे अनुग्रह वाले, तू स्वयं अपने ऊपर अपना अनुग्रह कर। अमृतात्मक तो तुम्हारा अपना आप ही है।

(६३७) **ईश्वरान् ग्रहनय तस मुख होवुय ।**
**यम्य पनन् य पान(सर)पान अन् भोवुय**

उसी साधक को ईश्वर अनुग्रह ने दर्शन दिए जिसने अपने आप ही आप को परख कर उसका साक्षात् अनुभव प्राप्त किया ।

(६३८) **संसारस तारवुन छुय गुरुवर ।**
**श्रीकृष्ण परमात्मा (छुय) सदगुर ॥**

सद्गुरु ही ससार सागर से पार ले जाने वाला है । सद्गुरु ही श्री कृष्ण है । वही परमेश्वर है । अथवा परमात्म-स्वरूप भगवान् कृष्ण ही सद्गुरु है । और उसी का उपदेश ससार से पार ले जा सकता है ।

(६३९) **गीतायि मज़ वोनमुत छु व्यास भगवाञ**
**यमि गीतायि हुंद परमार्थ पज़ाञ ॥**

गीता के वास्तविक और पारमार्थिक तात्पर्य को ठीक तरह से अनुभव में लाने वाले भगवान् व्यास ने बात गीता गीला में इस तरह से कह दी है ।

(६४०) श्रीकृष्ण भगवान छुय त्रिजगतगुरु ।
वासुदीव नारायन हरोहर ॥

श्री कृष्ण भगवान् तीनों लोकों के सद्गुरु हैं वे भगवान् वासुदेव ही नारायण हैं, वे ही विष्णु भी और शिव भी हैं ।

(६४१) क्रीड़ाशील पनने स्वातन्त्र्यय ।
जयवुन अविनाशी सत्मंत्रय ॥

वे अपने स्वातन्त्र्य की ही महिमा से स्वय क्रीड़ाशील हैं। वे अविनाशी हैं। वे ही परमार्थसत्य तत्त्व हैं और सत्यतत्त्व मात्र है अतः वे ही जयशील हैं अर्थात् सबसे उत्कृष्ट हैं।

(६४२) विश्वात्मा विश्वमय विश्वोत्तीर्ण ।
तसन्दिस तुतनस वेशिमन बुद्ध जीर्ण ॥

वे विश्वात्मक हैं ; विश्वमय भी हैं और विश्वोत्तीर्ण भी हैं उनकी स्तुति नन और बुद्धि से पूरी तरह नहीं की जा सकती है मन और बुद्धि उनकी स्तुति करते करते ही समाप्त हो जात हैं और उसे पूरी तरह नहीं कर पाते ।

(६४३) प्रथ जीवा जोन्मुत बियि ज़ानि ।
मोन्मुत प्रथ कैछा बियि मानि ॥

वही प्रत्येक जीव है प्रत्येक प्रमेय पदार्थ भी वही है और प्रत्येक प्रमाता भी वही है। प्रत्येक मानी हुई वस्तु भी वही है और प्रत्येक मानने वाला प्रमाता भी वही है।

(६४४) सर्वज़ीवन हुन्द जीवनदाता ।
सर्वउत्पंच़ हुन्द पिता माता ॥

समस्त जीवों को जीवन दान वाला और समस्त सृष्टि का माता पिता वही है

(६४५ अविनाशी परमात्मा निष्कल ।
सर्वाधार आदिभूत निर्मल ॥

वह निष्फल अर्थात् भेद रहित अविनाशी परमात्मा है वह निर्मल है और समस्त विश्व का आदि कारण तथा सभी का आधार है।

(६४६) चयत् देवृय हृदायान्तर गोंमी ।
चैतन्य त्वत् बाह्यान्तर्यामी ॥

वह चिद्रूप क्रीडनशील परमात्मदेव सभी के हृदयों में अन्तर्यामी बन कर विद्यमान रहता है वह शुद्ध चैतन्य तत्व है और समस्त बाह्य और आन्तर जगत को व्याप्त करके ठहरा है।

(६४७) सर्वज्ञान समुद्र तसृंजेय मूरत ।
स्वातन्त्र्य शक्तिघन चैतन्य स्फूरत ॥

उसका मूर्ति समस्त ज्ञान का समुद्र है अर्थात् उसका स्वरूप परिपूर्ण और असीम तथा शुद्ध ज्ञान है। वह स्वातन्त्र्य शक्ति का एकघन स्वरूप है और चैतन्य की स्फूर्ति से परिपूर्ण है ।

(६४८) कारण आदि सोरय उत्पत्त ।
तसृंदि इच्छामातृच केह कत ॥

पांच कारण आदि अथवा कार्य कारण आदि समस्त सृष्टि उसी को इच्छा मात्र का थोड़ा सा उन्मेष है । तात्पर्य यह है कि केवल उसकी इच्छा मात्र ही के परिस्पन्दन मे यह समस्त विश्व और इस विश्व के समस्त कारण उत्पन्न हुए हैं ।

(६४६) सर्वज्ञानी छुय स्वस्वभावय ।
वनिपरि रोसत बूज़िथ स्वानुभावय ॥

कहने सुनने और पढ़ने पढ़ाने के बिना ही वह अपने स्वभाव से ही सर्वज्ञानवान है वह अपने स्वानुभव के ही आधार पर ऐसा है । उसी से वह सब कुछ समझ कर ऐसा है ।

(६५०) हयच्छनावनय हयच्छथ्य वनिपरिरोस्त ।
सुज्ञानघन सीवुन संकल्प् रोस्त ॥

बिना कहने, सुनने, पढ़ने पढ़ाने के और बिना सिखाए आने के वह सब कुछ सीखा हुआ है । वह संकल्पहीन है और बिना किसी अभ्यास के सेवन के ही वह शुद्ध और सत्यज्ञान का एक घन स्वरूप है ।

(६५१) सर्व विद्या हुंद सुय छुय आधार ।
सर्व वेद छिय तसुन्दुय श्वासस्फार ॥

समस्त विद्याओं का कएमात्र आधार वही है । समस्त वेद आदि शास्त्र उसी के श्वास प्रश्वास की स्फूर्ति हैं ।

(६५२) कारण छिय तसन्दुय ध्यान थावान।
देव ब्रह्मर्षि तसन्ज़्य गीत गावान ॥

ब्रह्मा विष्णु, रुद्र, ईश्वर, और सदाशिव नामक पांच कारण उसी का ध्यान धारणा करते हैं। देवता और ब्रह्मर्षि उसी के गीत गाते रहते हैं।

(६५३) सर्वजीवन तसंजय तत जीवन।
प्रान इन्द्रियघन छिय तस सीवन ॥

समस्त जीवों के भीतर जो जीवनशक्ति है वह उसी का चैतन्य तत्व है। समस्त इन्द्रियसमूह उसी का सेवन करते रहते हैं।

(६५४ युस तस सुरि क्षण क्षण वारंवार।
तस प्रकटिय सर्व सुज्ञानस्फार ॥

जो साधक क्षण क्षण में बार बार उसी का अनुसन्धान करे उसे वह समस्त विज्ञान के विकास के रूप में प्रकट हो जाता है

(६५५) तसूंजूय स्मरण जान सुर फ्रेचर ।
वार पांठय जान योद छुय बोज़ ज़ेछर ॥

उसी का स्मरण करने को तू शुभ कार्य जान ले और सोच समझ ले । तू इस बात को अच्छी तरह से जान ले यदि तुम्हारी बुद्धि विशाल है ।

(६५६) सोर ज़ेछर छ़ोटराव तस वेशि ।
बाह्यान्तर मोटराव तस वेशि ॥

उसके विषय में समस्त विस्तार का तू संक्षेप कर ले उसके विषय में बाह्य और आन्तर प्रपञ्च को भी गाढ़ा करके उस तरह से संक्षिप्त रूप में ले आ जिस तरह से दूध का खोया बनाया जाता है

(६५७) बियि कांह छुन् तसविन मूर्तिमानुय ।
भूत भविष्यत् वर्तमान नोव प्रोणुय ॥

उसको छोड़ कर और कोई भी मूर्तिमान नहीं है अर्थात् समस्त विश्व एक मात्र उसी की मूर्ति है और किसी की नहीं । समस्त भूतभविश्यत् वर्तमान, नवीन और पुरावन एक मात्र उसी का शरीर है ।

(६५८) जीव जानतन तसुन्दुय सत् महिमा ।
विज्ञान विस्तार सोस्थ गुरुमूर्था ॥

समस्त जीव जन्तुओं में उसी की सच्ची महिमा विद्यमान है। विज्ञान के विस्तार से युक्त सद्गुरु उसी का शरीर है। अर्थात् सद्गुरु के रूप में वही प्रकट होता है।

(६५९) तसून्दि चरणन हंदि सीवन् सत्य ।
सत् महिमा ज़ान न च उपज़िय प्रीत ॥

उसी के चरणों की सेवा से सत्य महिमा को जानने के प्रति तझे रुचि उत्पन्न होगी।

(६६०) सत् जन सेवनस छुय अनुग्रह लोर ।
संतुक दाता केवल सत्गोर ॥

सज्जनों की सेवा करने में अनुग्रह का अंश लिपटा रहता है। अर्थात् अनुग्रह ही के उभाव से कोई सद्गुरु की सेवा करता है। सत्य तत्त्व को देने वाला एक मात्र सद्गुरु ही होता है।

(६६१) नत् गुरु छिय घरि् पत घरि् कृतिय ।
प्रथ् विद्यायि गुर छुय सृत्य सृत्यं ॥

नहीं तो ऐसे वैसे गुरु घर घर में बहुत सारे होते हैं। प्रत्येक विद्या के गुरु उसके साथ साथ प्रवाह रूप से विद्यमान होते हैं।

(६६२) सतगुर केवल तारक मंत्र ।
अनुभव ज्योतिस्फार स्वतन्त्र ॥

एक मात्र सद्गुरु ही तारक मन्त्र है। वह अनुभव रूप है स्वतन्त्र है और ज्योति का विकास है। तात्पर्य यह है कि सद्गुरु ही अनुग्रह के रूप में जब शिष्य के हृदय को व्याप्त कर लेता है तभी उसे स्वात्म-अनुभव हो जाता है और उसमें स्वतन्त्र-सवित् स्वरूपता का विस्तार हो जाता है।

(६६३) प्रसन्नवुन तुतनव कीर्तनव सत्य ।
हर्षवुन सन्तोषवुन सुरनव सृत्य ॥

वह स्तुतियों और की कीर्तनों से प्रसन्न हो जाने वाला है और चिन्तन मनन आदि से हर्षान्वित और सन्तुष्ट हो जाने वाला है।

(६६४) चैतन्यदेव योर तोर पान्‍ज पानय ।
सोरुय जानवुन छुय सुज्ञानय ॥

जिधर देखो उधर स्वयं चैतन्य देव ही अपने आप है वह अपने शुद्ध ज्ञान के द्वारा सब कुछ ही जानता रहता है ।

(६६५) सत् श्रद्धावानस करि अनुग्रह ।
फुलव्यस सत् चैतन्य तेजच ब्रेह ॥

वह सच्ची श्रद्धा वाले पर अनुग्रह करता है । वह उसके भीतर सच्चे चैतन्यात्म तेज की ज्वाला को विकास में ले आता है ।

(६६६) अज्ञानच घट गाल्यस सारय ।
प्रकृच हुन्द्य दोष जाल्यस सारिय ॥

वह उसके अन्धकार की (अज्ञान की) सारी की सारी घटा को नष्ट कर देगा । वह उसके समस्त प्राकृतिक) (प्रकृति के साथ सम्बद्ध) दोषों को जला देता है ।

(६६७) **भाग्यवानय आसि हचयि अभ्यासुन ।**
**अभ्यासय हचयि तस सत् भासुन ॥**

जो भाग्यवान होगा, अर्थात् अनुग्रह का पात्र बन चुका होगा, वही अभ्यास करने लगेगा । अभ्यास के द्वारा उसी का सत्य का प्रकाश होने लगेगा ।

(६६८) **भाग्यवानन ब्रह्म बुद्ध ब्रोंठयआये ।**
**भाग्यहीनन सत् बुद्ध पत्य चा़ये ॥**

भाग्यवानों की ही ब्रह्मबुद्धि आगे बढ़ती जाती है । भाग्यहीनों को वह सद्बुद्धि छिप ही जाती है या पीछे ही हटती जाती है ।

(६६९) **भाग्यवानन श्रद्धा दिन् खोत दिन ।**
**भाग्यवान छिन् कुनि क्षण् श्रद्धायिविन**

भाग्यवानों को दिन प्रति दिन श्रद्धा बढ़ती जाती है भाग्यवान कहीं क्षण भर के लिए भी श्रद्धाहीन नहीं होते हैं ।

(६७०) यिम ज़न छिय शुद्ध प्रकृचि बुद्धिमान ।
यिम ज़न छिय तत्सत् श्रद्धावान ॥

जो लोग शुद्ध प्रकृति वाले और बुद्धिमान होते हैं और जो लोग उस सच्ची श्रद्धा से युक्त होते हैं ।

(६७१) नित्योदित तिम ज़न अभ्यासी ।
नित ब्यह्वनि सत्संविद्वासी ॥

वे ही लोग नित्य प्रति अभ्यास करने वाले होते हैं । और वे ही नित्य सच्ची संवित् पर ठहरे रहते हैं ।

(६७२) गुरू-मार्ग सिज़रावुन क्षोभान्त ।
शून्याति-शून्य सर्व इन्द्रिय वृत्ति-शान्त ।

गुरु के बताए हुए मार्ग के अभ्यास के द्वारा तू समस्त क्षोभ को शान्त कर ले तू समस्त इन्द्रियों की वृत्तियों को शान्त बना कर शून्यातिशून्य अवस्था में ठहर ।

(६७३) किछ़ शान्न कुस करि तमिकुय निर्णय ।
कुस जुवि नित शून्य चित् मन प्राणय ।।

वह शान्ति कैसी होती है । इस बात का निर्णय कौन करे । शून्य की चित्त की मन को ओर प्राण को नित्यप्रति जीवन दान कौन देता है ।

(६७४) शून्यमात्र्य चै़तन्य पूर्णैश्वर्यय ।
शून्यमात्र्य सर्वैश्वर्युक वीर्यय् ।।

प्रपञ्चशून्य चैतन्यस्वरूप संवित् मात्र तो पूर्ण ऐश्वर्य से युक्त है । समस्त ऐश्वर्य का वीर्य उस प्रपञ्चशून्य सवित् में ही विद्यमान है ।

(६७५) योत ताज 'ब़' तोत ताज शून्याभाव ।
यलि गलि 'ब़' खुलि चै़तन्य स्वभाव ।।

जहां तक अहङ्कार है वहां तक अभावात्मक शून्य का ही बोल बाला है जब अहङ्कार विलीन हो जाता है । तो तब चैतन्य का वास्ताविक स्वभाव अभिव्यक्त हो जाता है ।

(६७६) बू लय प्रस्फारिय चैतन्य शून्य ।
जयवुन विमर्श प्रकाश किज ॥

अहङ्कार के विलीन हो जाने पर प्रपञ्चशून्य चैतन्य का विकास हो जाता है। वह अपने चैतन्य प्रकाश और विमर्श की महिमा से जयशील बना रहता है।

(६७७) व्योमात्मा शिव चैतन्य आकाश ।
विमर्शानन्दी चित प्रकाश ॥

चैतन्यरूपी आकाश शिव है। वह आकाश की तरह प्रपंचशून्य है। चेतना का प्रकाश ही उसका स्वरूप है और विमर्श का आनन्द उसका नैसर्गिक स्वभाव है।

(६७८) कुस मरणय मरणस करि अभ्यास।
चित् प्राणकिस् क्षोभस् कस करि ग्रास

कौन मरने बिना मृत्यु का अभ्यास करेगा, कौन चित प्राण के विकल्प को ग्रास करेगा।

(६७६) त्रिभवन यम्य चोपमुत हरिहोमूठ ।
आनन्दस उपज़ामुत यम्य लूट ॥

जिसने सारी की सारी त्रिलोकी का ग्रास किया है. जिसने आनन्द की लूट मचा दी है

(६८०) यम्य देवुत वर्तोवुत थोद देव ।
यम्य ज़ीवुत उलसावुन थोद ज़ीव ॥

जिस ऊंचे से भी ऊंचे देवता ने देवतापन के व्यवहार को चलाया है; जिस सर्वोध प्रमाता ने जीवभाव को विकास में लाया है ।

(६८१) यम्य क्षण क्षण थव खिन चन गांगल ।
चितभान यम्य थोव मोहमेघन तल ॥

जिसने जीवों को क्षण क्षण में खाने पाने की बाधा पीछे लगा दी है, जिसने चित् सूर्य को मोहरूपी बादलों के नीचे छिपा दिया है—

(६८२) दीवादि जीवादि क्षिति पर्यन्त ।
यम्य उपजावमुत छुय मोह निरंत ॥

जिसने देवताओं और साधारण जीवों से लेकर पृथ्वी तक सब में लगातार चलते रहने वाले मोह को उत्पन्न कर रखा है।

(६८३) अनुग्रह पात्र करि तमि कुय ज़य ।
ज़यवुन ज़ुवि उलंघित मन प्राणय ॥

अनुग्रह का पात्र बना हुआ प्राणी उसी देवाधिदेव की अवस्था को जीत लेगा। वह जयशील बनता हुआ मन और प्राण से उत्तीर्ण होकर जीवित रहेगा।

(६८४) पांजपानय उद्यम उदयावि ।
सम्मुख गुरु आज्ञा अनुभावि ॥

वह जयशील सिद्ध जन गुरु बनकर स्वयमेव तुम्हारे भीतर भैरवात्मक उद्यम को उपजा देगा और गुरु के उपदेश का साक्षात् अनुभव भी तुझे करा देगा।

(६८५) आज्ञा मानि प्रत्यक्ष राज्ञामूर्त ।
अनुभवरिय सत् चैतन्यस्फूर्त ॥

वह गुरु-आज्ञा को प्रत्यक्ष पराशक्ति रूप मान कर तुझे सच्चे और शुद्ध चैतन्य की स्फुरत्ता का अनुभव करा देगा ।

(६८६) शून्याविय प्राण इंद्रिय क्षोभस ।
त्रावि कल्पन बाह्यांतर लोभस ॥

तुम्हारे प्राणों और इन्द्रियों के क्षोभ को शान्त कर देगा । बाह्य और आन्तर विषयों के लोभ की कल्पना को छुड़ा देगा ।

(६८७) अनि उदयस शन्युत सर्वत्र ।
विमर्शारूढ़ शून्य अन्यत्र ॥

वह सर्वत्र प्रपञ्चशून्यता को उदित करा देगा । प्रपंचशून्य संवित् से अन्यपदार्थों को भी विमर्श पर ही आरूढ़ करा देगा ।

(६८८) नाऽहं नेदं विकल्प रोस्तय ।
विमर्श प्रकाश आनन्द सोस्तुय ॥

मैं अहङ्कार नहीं हूँ, मैं देह आदि भी नहीं हूँ । मैं विकल्प-शून्य हूँ मैं प्रकाश-विमर्श-रूप हूँ और आनन्द से युक्त हूँ ।

(६८९) निश्कल चैतन्य आनन्दुक पल ।
निश्कल शिव परविमर्शुक ज्वल ॥

आनन्द का क्षण निश्कल चैतन्य रूप होता है । परविमर्श का प्रकाश निश्कल शिव होता है ।

(६९०) दीवव तस कोर्मुत जय जय कार ।
नमस्कार तस छुय वारंवार ॥

देवताओं ने उसका जय जयकार किया है । उसी को बार बार नमस्कार हो ।

(६६१) त्युथ जन छुय दुर्लभ जगतस मज।
भाग्यव सोस्त कांछा करि त्युथ सज ॥

वैसा स्वानुभवशील प्राणी जगत् में दुर्लभ होता है। कोई भाग्यशाली सज्जन ही वैसा उद्यम करता है।

(६६२) भाग्यव सोस्त जयवुन भाग्यवानजन।
सत् बूजित संज करि न्यथ् भजनन् ॥

कोई उत्कृष्ट भाग्यों वाला भाग्यवान् सज्जन ही इस बात को सत्य मान कर नित्य उस दशा का सेवन करने के लिए उद्यम करता है।

(६६३) मान अवमान निश गछि पजि इछि सत्य
नाऽहं देहो सतचि पछि सृत्य ॥

"मैं शरीर नहीं हूँ" इस प्रकार के सत्य विश्वास के द्वारा वह मान और अपमान से मुक्त हो जाएगा।

(६६४) सोरुय ज़ानित लागि अनज़ानय ।
सोरुय मानित त्यागि अवमानय ॥

वह सब कुछ जान कर भी अपने आप को अनजान जैसा प्रकट करेगा, वह सब कुछ मान कर भी मान अपमान का त्याग करेगा ।

(६६५) सारिय निश मन बुद्ध पत्य चानिय ।
अनज़ान लागि योद सोरुय ज़ानिय ॥

मन और बुद्धि को प्रत्येक भाव से निवृत्त करके अनजान होने का अभिनय करेगा यद्यदि सब कुछ जानता भी रहेगा ।

(६६६) नित्योदित तत् पद अभ्यासी ।
गुरु आज्ञा मार्ग सत् वासी ॥

नित्य उदय को प्राप्त हुए तत् पद का अर्थात् परमात्मभाव का अभ्यास करता हुआ वह गुरु की आज्ञा के मार्ग पर ही ठहरा रहेगा ।

(६९७) पत्य चानि शन शन बाह्यभाव ।
अभ्यास किञ प्रथ कांछा पत्थचाव ॥

वह धीरे धीरे समस्त बहिर्भाव को शान्त करेगा अर्थात् भेदात्मक प्रमेयता को अभेदात्मक प्रमातृता में लीन करता जाएगा । अभ्यास के द्वारा प्रत्यके साधक बाह्य जगत से निवृत्त होकर शुद्ध चैतन्य में प्रतिष्ट हो जाता है ।

(६९८) अभ्यासहीनन् छ्य कथ करनि ।
बाह्यभूंत केवल कथ घरनि ॥

अभ्यासहीन लोगों को केवल बातें ही करनी होती हैं । वे चैतन्य से बहिर्भूंत हैं अतः उन्हें केवल बातों को ही खड़ा करना है ।

(६९९) निष्काम केवल युस बल होस्तय ।
क्षोभ रोस्त निर अभिमान जय सोस्तुय

जो निश्काम है, केवल है और उद्यम के बल से युक्त है, वही क्षोभरहित है, अभिमान शून्य है और सोत्कर्षशाली है ।

(७००) अभ्यास करि केवल सन्यासस् ।
सन्यास योग बल दियि अभ्योसम् ॥

वह केवल सन्यास का अभ्यास करता है । सन्यास का योग अभ्यास को बल देगा ।

(७०१) सन्यास गव सर्वात्मा शिव ज़ान् न ।
सन्यास गव केवल शिव मान् न ॥

शिव को ही सर्वात्मभाव से जानना सन्यास होता है । केवल शिव की ही सत्ता को सर्वत्र मान लेना सन्यास होता है ।

(७०२) छल छांगर चित्तस करि सन्यास ।
बाह्यान्तर निस्संकल्पाभ्यास ॥

सन्यास मन को डांवाडोल करता है और बाह्यान्तर निसंकल्प अभ्यास करता है ।

(७०३) यलि चित करि आसन शून्यालय ।
आनन्द फल खेयि विमर्श थालय ।।

जब चित्त प्रपंचशून्य संवित् को अपना उगलम्बन बना लगा तब वह विमर्श की थाली में भरे हुए आनन्द के फलों को खाएगा।

(७०४) ऊर्ध्वस्थो निष्कल व्योमाकार ।
वुछि बाह्यान्तर चैतन्यस्फार ।।

सर्वोच्च पद पर ठहर कर वह निष्कल और प्रपंचशून्य संवित्स्वरूप साधक समस्त बाह्य और आन्तर जगत् को चैतन्य के विकास के रूप में ही देख लेगा ।

(७०५) मद जन छिवि आनन्दकि बल सत्य ।
आनन्द ईशस छुय आनन्द प्रीत ।।

आनन्द के बल से वह मानो मदोन्मत्त सा हो जाएगा । आनन्द के स्वामी उस साधक को आनन्द का ही चस्खा लगा रहता है ।

(७०६) क्युथ आनंद तस ज़ाह् नाशनाये ।
क्युथ अन्तर्मुख ज़ामुत न बाहे ॥

उस का वह आनन्द अति विचित्र होता है जो कभी भी अस्त नहीं होता वह ऐसा अन्तर्मुखं हो जाता है कि कभी बहिर्मुखं होता ही नहीं ।

(७०७) बाह् यान्तर तस छुय अन्तर्मुख ।
बाह् यान्तर भोगी सोख्य सुख ॥

उसके लिए बाह्य और आन्तर व्यवहार सारे का सारा अन्तर्मुखभाव ही हो जाता है, वह समस्त बाह्य और आन्तर भोगों का भोग करता हुआ ही अन्तर्मुख ही बना रहता है ।

(७०८) भाग्यवानस यस पज़ पछ आये ।
अभ्यासी न्यथ अभ्यास त्राये ॥

जिस भाग्यवान् साधक को सच्चा विश्वास स्थिर हो जाए वह नित्य अभ्यासी ही बना रहता है और सदा अभ्यास के प्रति ही झुका रहता है ।

(७०६) तस युथ महिमा निश वातिथ गव ।
गुरुसंकेतस युस वातिथ प्यव ॥

जो गुरु के इशारे को पूरी तरह से समझ पाया उसके भीतर ऊपरोक्त महिमा प्रकट हो गई ।

(७१०) तसन्दिस जन्मस छुय नमस्कार ।
तसन्दिस सत्कर्मस नमस्कार ॥

उस महापुरुष के जन्म को नमस्कार हो, उस के सत्कर्मों को नमस्कार हो ।

इति एकोनंविशति समुल्लास अथ विंशति समुल्लास ।

(७११) तात सत बोज़ जेछर छोटरावित् ।
सत्परमार्थ ब् वनय मोटरोवित ॥

हे प्यारे तू विस्तार का सक्षप से ही सच्ची बात सुन ले, मैं सच्चे परामर्श को सार रूप में लाकर तुझे बता दूंगा ।

(७१२) हृदयकि कण् बोज़्खय सत्वाणी ।
बोजनय सांपनख निर्वाणी ॥

यदि तू हृदय के कानों से सच्ची वाणी को सुन लेगा तो तू उसे सुनते ही निर्वाण पद का भागी बन जाएगा ।

(७१३) गन्तव्यं केवलं ब्रह्म ।
मन्तव्यं केवलं ब्रह्म ॥

केवल ब्रह्म ही ऐसा है जिसके पास जाया जाना चाहिए या जिसे जानना चाहिए । केवल ब्रह्म का ही मनन चिन्तन आदि करना चाहिए

(७१४) चिन्तव्यं चिन्मय चिन्मात्र ।
सन्तव्यं केवल सन्मात्र ॥

केवल चैतन्यात्मक चित्तत्त्व का ही चिन्तन करना चाहिए । केवल सत् पदार्थ मात्र को ही अपने ऊपर गहरा अङ्कित करना चाहिए ।

(७१५) तत्त्वज्ञो योगीन्द्र नृसिंहः ।
स्वात्मज्ञो विज्ञो परब्रह्मः ॥

तत्त्व को जानने वाला योगीश्वर ही मनुष्यों में सिंह है और अपने स्वरूप को जानने वाला विज्ञानवान् महापुरुष ही परब्रह्म है ।

(७१६) तस निश ष्यव पानय यमतिनियम ।
पश्यन्तो आत्मानमव्ययम् ॥

उसके सामने तो यम और नियम स्वयमेव गिर जाते हैं, अर्थात् उसे यम-नियम का पालन करना नहीं होता है । वह तो अपने आप को विकार रहित कूटस्थ आत्मस्वरूप ही देखता रहता है ।

(७१७) चैतन्यदेव सार्थकुय चेननवोल ।
चैतन्यदेव सार्यसुय मेननवोल ॥

उस चैतन्यस्वरूप क्रीडनशील आत्मदेव को ही प्रत्येक वस्तु का सवेदन होता है, वह चैतन्यात्मक देव ही प्रत्येक वस्तु का मापने वाला है ।

(७१८ तस विन छुन् कांसि च़ेनन् क स्वभाव
तस विन छुन् कुनि चि़न्मय प्रभाव

संवेदन क्रिया उसको छोड़कर और किसी का भी स्वभाव नहीं होता है। उसे छोड़कर और किसी में भी चेतन्यात्मक प्रभाव नहीं होता है

(७१६) सुय रठतन निश छुय व्यवहारान ।
व्यवहारुच लीला सुय धारान ॥

वह तुम्हारे पास ही समस्त व्यहवारों को करता रहता है। वही समस्त व्यवहार की लीला का अभिनय करता रहता है। अत उसी को तू पकड़ ले अर्थात् उसी को अपना आप जानकर उसी भाव में स्थिर होकर ठहर जा।

(७२०) बाह्यान्तर यलि युथ अनुभावि ।
तमि तमि रूप् तत् तत् उद्‌यावि ॥

जब जब जिस जिस रूप में वह जिस जिस बाह्य या आन्तर वस्तु का अनुभव करता है, तब तब उस रूप में उस उस वस्तु को उदय में लाता है।

(७२१) जीवुति प्यठ् सत् परमार्थस ताज ।
उदयावन वोल ब्रह्मैवनान्ध ।।

जीवभाव से लेकर सर्वोत्तम परमार्थ तक समस्त प्रपंच को उदय में लाने वाला अर्थात् उपजाने वाला एकमात्र ब्रह्म ही है, और कोई नहीं है

(७२२) देहोऽहं बुद्ध यलि वुलसांवन ।
जीवात्मा पानस नाव थोवुन ।।

जब उसने इस विचार को विकास में लाया कि 'मैं शरीर हूं", तब उसने अपने आप को जीवात्मा नाम रख दिया।

(७२३) यलि ब्यथि अनि उदयस कोऽहं भाव ।
सतगुर संकेत् सेवि सोऽहंभाव ।।

जब वह पुनः इस विचार का उदय कराएगा कि, "मैं कौन हूं", तब सतगुरु के इशारे से वह 'सोहंभाव' का अर्थात् "मैं वह ब्रह्म ही हूं", इस विचार का सेवन करेगा।

(७२४) दुशवय शंखच् तसंज़् आज्ञाधीन ।
अख अनि उदयस दोयमिस करि लीन ॥

ये दोनों शक्तियां उसी की आज्ञा के अधीन रहती हैं । जब वह इनमें से एक को उदय में ले आता है तो साथ ही दूसरी का लय कर देता है ।

(७२५) केवल अथ भवनस छु आज्ञाकार ।
दोयमिस कांसि पाथिन आज्ञास्फार ॥

इस आभासन क्रिया के प्रति एकमात्र आज्ञा करने वाला अधिकारी वही एक है इस आज्ञा करने की शक्ति का विकास और किसी के हाथ में नहीं आता ।

(७२६) उदयस अनि यलि सुज्ञान्च थ्यत् ।
तमि ब्रोंठय थोवमुत ज़ानित क्यत् ॥

जब वह उत्तम ज्ञान की स्थिति को उदय में लाता है, तो उससे पहले ही उस ज्ञान के विषय को ठीक तरह से जान कर रखता है ।

(७२७) **यलि यत कुन गछि बलकिञ एकान्त**
**त्यलि तमिकुय पानय जानि पयन्ति ॥**

जब वह अपनी इच्छा के बल से जिस विषय के प्रति निश्चय पूर्वक उन्मुख हो जाता है, तब उसके समस्त तत्त्व को वह स्वयमेव पूरी तरह से जान लेता है ।

(७२८) **मूल ब्रह्मय ब्रह्मस पर्जानि ।**
**आत्मैव स्वात्मस पर मानि ॥**

मुल सिद्धान्त यही ठहरा कि ब्रह्म ही ब्रह्म को पहचान लेता है अर्थात् ब्रह्मरूप आत्मा स्वयमेव अपने ही आप को ब्रह्मरूप में पहचान लेता है । साथ ही आत्मा ही अपने ही आप को पर पराया अर्थात् या अनात्मरूप भी व्यवहार दशा में मानता है अथवा आत्मा ही अपने ही आप को पर-अर्थात् परमात्मा मान लेता है जब वह शुद्ध ज्ञान को उदय में लाता है ।

(७२९) **पंचीकृत आदि पंचीतत्त्व ।**
**कांसि पाथिन सुज्ञानुक सामर्थ ।**

पञ्चभूतों को पञ्चीकरण रूपी कार्य में अर्थात् सृष्टि आदि पच कृतियों में और शुद्ध ज्ञान को उदय में लाने के कर्म में किसी की भी सामर्थ्य नहीं चलती है । वह सामर्थ्य एकमात्र पर ब्रह्म में ही रहती है ।

पांचकृत्य परमेश्वर की परमेश्वरता के पांच ऐश्वर्यमय कर्म होते हैं। वे हैं (१) सृष्टि (२) स्थिति (३) संहार (४) विधान अर्थात् स्वरूप को अज्ञान के द्वारा छिपा देना, और (५) अनुग्रह अर्थात् ज्ञान के द्वारा स्वरूप को प्रकाशित कर देना।

(७३०) **ज़ानन वालि ज़ान् न चोन स्वभाव।**
**स्वं महिमा मान् न चोन प्रभाव॥**

हे जानने वाले प्रमाता, जानना तेरा अपना स्वभाव है, अर्थात् शुद्ध ज्ञान तेरा स्वभाव है, साथ ही अपनी ईश्वरतारूपी महिमा को अपने में मान लेना तेरा अपना सामर्थ्य है। तात्पर्य यह है कि तुझे स्वयमेव अपने को परमेश्वर मान लेना है, अतः अभी से ऐसा मान ले।

(७३१) **केवल उपकार अति गुरुसंकीत।**
**पत ब्रोंठ पक्वञ छि सनातनरीत।**

पीछे से चली आती हुई यह सनातन रीति है कि इस विषय में गुरु के द्वारा किया हुआ इशारा एक उपकार मात्र बन जाता है। तात्पर्य यह है कि अपने को परमेश्वर रूप में पहचान लेना आत्मा का अपना स्वाभाविक सामर्थ्य है, परन्तु अनादि परम्परा के अनुसार गुरु कृपा उसका एक निमित्त कारण बन जाता है।

(७१२) श्रद्धामय चेन् न चोन स्वभाव ।
यलि यमि चिय उदयस त्यलितिय आव

हे श्रद्धात्मक प्राणी, सवेदन तेरा स्वभाव है। जब तुझे जिस वस्तु की श्रद्धा उदित होती है, तब वही वस्तु प्रकट हो जाती है। तात्पर्य यह है कि जीवभाव या शिवभाव दोनों का उदय तुम्हारे ही भीतर तुम्हारी ही श्रद्धा के अनुसार होता रहता है।

(७१३) बियि कांछा छुन अति उपकारी ।
चय आदिभूत चय अधिकारी ॥

तुम्हें छोड़ कर और कोई भी अन्य व्यक्ति उपकार या अनुग्रह करने वाला नहीं है। तू ही आदिभूत शिव है और अनुग्रह और निग्रह का अधिकार तेरे ही हाथ में है।

(७१४) चोन् य बल चितस दोरनावान् ।
चोन् य बल प्राणस थार पावान् ॥

तेरा ही चैतन्यात्मक बल चित्त को अपने व्यापारों में दुड़वाता है। तेरे ही बल से प्राण में शीघ्र-गति आती रहती है। तात्पर्य यह है कि प्राण भी यदि सदैव गति शील बना रहता है तो तेरे ही बल से बना रहता है।

(७३५) चानिय बल मन बुद्ध व्यवहारी ।
चानिय बल अहं अहंकारी ॥

तेरे ही चेतनारूपी बल से मन और बुद्धि अपना अपना सकल्पन का व्यवहार करते रहते हैं । तेरे ही उसी बल से अहङ्कार भी अभिमनन करता रहता है ।

(७३६) कन चानि बल श्रोता अर्थन हुन्द ।
घ्राणेन्द्रिय भोक्ता फूकनन हुन्द ॥

कान तेरे ही बल से सार्थ शब्दों का सुनने वाला बनता है । तेरे ही बल से घ्राणेन्द्रिय अर्थात् नाक गन्धों का भोग करने वाला बनता है

(७३७) चानि बल वुछि सोरुय अक्षेन्द्रिय ।
रसना चानि बल स्वाद चहवजछय ॥

अक्षिनमक इन्द्रिय अथत् आंख तेरे ही बल से सब कुछ देख करती है रसना-इन्द्रिय अर्थात् जीभ मधुर आदि स्वादों का आस्वादन तेरे ही बल से करती रहती है ।

(७३८) तोत तुरुन चेनुन चमि स्वभाव ।
इछु सोरुय चानि बलकुय प्रभाव ॥

त्वचा का जो यह स्वभाव है कि उसे गम ठण्ड आदि स्पर्श का सवेदन होता है, यह सारे का सारा प्रभाव तेरे बल का ही है ।

(७३९) प्रकृत आदि बियि सारिय तत्त्व ।
आसबञ् छय चानि बलचिय उत्पत्त

मूल प्रकृति और शेष सभी तत्त्व जो प्रकट हो जाते है वह तेरे ही बल की उत्पति हुआ करती है । तात्पर्य यह है कि मूल प्रकृति से लेकर पृथ्वी तक के पच्चीसों तत्त्वों की अभिव्यक्ति व तुतः तेरे ही बल की अभिव्यक्ति है।

(७४०) चानि बल चमकित छि सारिय थान
भ्रम किञ छुख पानस निश अनज़ान ॥

तेरे ही बल से सभी स्थान चमके हुए हैं । तू भ्रम के कारण से अपने आप को यथार्थ रूप में नहीं जानता है।

(७४१) बल यलि गछि सन्मुख पानस कुन ।
पनन्य बल पानय उछि ननिन ।न।

जब अपनी ही चेतना का बल अपने आप ही के प्रति अभिमुख हो जाता है, तो वह अपने ही बल को स्वयमेव स्पष्ट देख लेता है।

(७४२) दयालूव दया उपज़ावक ।
करुणाय किञ दया दीप ज़ालुक ॥

नयालु गरुओं ने दया को उत्पन्न किया और उन्होंने करुणा

के बश होकर दया के दीप को जलाया।

(७४३) **नानारूप थोवुक आज्ञाक्रम ॥**
**ज़ानिदेव! बियि भ्रमसोस्त ज़ीव कोऽहं**

हे देवाधिदेव. उपदेशों की आज्ञा के क्रम को नाना रूपों में ठहराया। भ्रम में पड़ा हुआ जीव उस क्रम का अनुसरण करने से इस बात को पुन जान लेता है कि "मैं वस्तुतः कौन हूं।" तात्पर्य यह है कि उन उपासनाक्रमों के द्वारा जीवों को अपनी प्रत्यभिज्ञा पुनः हो जाती है।

(७४४) **यमि यमि गुण य्रस ईच आसि प्रकृत**
**तस तमि रूप हावुक सीवन वृत ॥**

जिस जिस प्राणी की प्रकृति जिस जिस गुण की प्रधानता से जैसी जैसी हुआ करती है, उस उस प्राणी को उन्होंने उस उस प्रकृति के अनुकूल साधना का मार्ग दिखा कर रखा है।

(७४५ **सत् धर्मच योद कांसि प्रकृत छय ।**
**तस् भेद् भ्रम गोलुख सांख्योगय ॥**

यदि किसी को सत्य धर्म की प्रकृति है, तो उसके भेदभ्रम को उन्होने सांख्ययोग के उपदेश से नष्ट कर दिया यहां सांख्य से औपनिषद् सांख्य अभिप्रेत है उस सांख्य का जरा जरा प्रकाश मनुस्मृति, भगवद्गीता, भागवत आदि शास्त्रों में हुआ है।

(७४६) प्रकृच मंज़ यमि कुय यस ग्रासि भाव
पाञपानय तस तस तिय ब्रूंठय ग्राव ॥

अपनी प्रकृति के भीतर जिस जिस में जिस जिस भाव की प्रधानता होती है, उस उस को स्वयमेव वही वही भाव सामने आकर विकसित हो जाता है।

(७४७) तस तस सुय सुय बीज करि उदय ।
यस यस प्रकृत यनि व्यनिरय छय ॥

जिस जिस की प्रकृति जिस जिस व्यक्तिगत भेद से अर्थात् प्रातिस्विक विशेषता से युक्त होती है, उस उस को उसी उसी विशेषता का उदय हो जाता है।

(७४८) दाता छुय केवल परमात्मा ।
मंगि युस यिय तस तिय दियि दाता ।

एकमात्र परमात्मा ही दाता है। जो कोई जिस किसी भाव को (अपनी प्रकृति के अनुसार) उससे मांगता है, उसे वही भाव वह दाता दे देता है।

(७४९) प्रकृत निश द्रायि सारिय छि नेरान।
प्रकृच़ मंज़ सांरिय छिय फेरान ॥

सभी प्रकृति में से ही उत्पन्न हुए। सभी उसी में से उत्पन्न हो भी रहे हैं सभी अन्ततोगत्वा प्रकृति में ही पुनः विलीन हो जाते हैं।

(७५०) **तस तिय दियि यस इय प्रकृच् गोछ।**
**तस तिय पोज़्यसयत प्यठ मन पोच्।**

जिसकी प्रकृति को जो ही चाहिए, उसे वह दाता वही दे देता है। उसके लिए वही सत्य है जिसके मन को जिस पर विश्वास है।

२१

(७५१) **स्वामिन बोज़नस वेशि बुद्धिभ्रम गोम**
**अज्ञान्तर बूज़ित सन्देह प्योम ॥**

हे स्वामी जी, मुझे आप का उपदेश सुनने में कुछ बुद्धिभ्रम हो गया। आप की एक आज्ञा सुन कर मुझे सन्देह पड़ गया।

(७५२) **तुहि वखन विव जीव ब्रह्मैक्य गव योग**
**तव बोज़न चोलमुत छु सन्देहरोग ॥**

आपने यह व्याख्यान किया कि जीव और ब्रह्म की परस्पर एकता ही योग होता है। उस उपदेश के सुनने से तो सन्देह का रोग भाग गया है।

(७५३) ब्रह्मैक्यस वेशि क्या नाना क्रम ।
शास्त्राज्ञा छा किन ब्यथि केह भ्रम ॥

परन्तु ब्रह्म की अद्वैतएकता के विषय में नाना प्रकार के क्रम क्यों बताए गए हैं। क्या यह सब कुछ शास्त्रों की आज्ञा ही है, या पढ़ने पढ़ाने वालों को ही कोई भ्रम हुआ है ।

(७५४) तात बोज़ नानक्रम मर्यादा ।
शास्त्र तुलि प्रत क्रमकुय वादा ॥

हे प्यारे ! तू नाना प्रकार के क्रमों की मर्यादा को सुन ले । शास्त्र तो प्रत्येक क्रम के सिद्धान्तों का उल्लेख करेगा ।

(७५५) कांह क्रम छुन शास्त्रकि वखनन रोस्त
सर्वशास्त्र छुय सारिय क्रम सोस्त ॥

उन में से कोई भी क्रम शास्त्र के उपदेश से रहित नहीं है । समस्त शास्त्र समस्त क्रमों से युक्त हैं।

(७५६) समुद्र छुय पूरित ज़ल सोस्तुय ।
त्रेश क्यथ पाठय च्यथि पात्र रोस्तुय ॥

समुद्र तो जल से भरपूर भरा हुआ है। परन्तु जिसके पास

पात्र न हो वह पानी को कैसे पी सकेगा ।

(७५७) **पात्रवोल प्रत् कांसि त्रेश चावान ।**
**कांसि पात्र कांसि अथ युक्त हावान ॥**

जिसके पास पात्र हो वह प्रत्येक व्यक्ति को पानी पिलाता है । किसी को पात्र से पिलाता है और किसी को हाथ से पीने की युक्ति सिखाता है ।

(७५८) **यस कांसि आसि इच्छा स्नान करनच**
**बल ज़ल मंज़्य कांसि अपोर तरनच ।**

कहीं किसी को स्नान करने की इच्छा हो, कहीं किसी को जल के बीच में से पार उतरने की इच्छा हो

(७५९) **त्रेश आंरचर किज आसि सूदमुत ज़न**
**सूर्य प्रचण्ड सृत्य आसि दोदमुत ज़न ॥**

कोई व्यक्ति प्यास से पीड़ित होने से ही मानो रो पड़ा हो । कोई सूर्य की प्रचण्ड गर्मी से मानो जला हुआ-सा हो ।

(७६०) **यछि मन किज बनि तीर्थुक वासी ।**
**ज़ल छावनुक न्यथ बनि अभ्यासी ॥**

यदि सब कोई अपने मन में इच्छा करेगा तो तीर्थवासी बन जाएगा। नित्य पानी का सेवन करने का वह अभ्यासी बनेगा।

(७६१) **कांछि शीतलनाथस सत्य कर मेल ।**

**ज़ल देवस स्ॅत्य स्ॅतिव करि खेल ॥**

यदि वहां किसी को शीतलनाथ के साथ मेल हो जाए, तो वह जलदेवता के साथ क्रीड़ा करेगा।

(७६२) **रलि तस स्ॅत्य यस आसि गंगावास**

**रलनस थवि नित्योदित अभ्यास ॥**

उस व्यक्ति से उसका मेल जोल हो जाएगा जो गगावासी होगा वह ऐसे व्यक्तियों से मेल जोल रखने का नित्य अभ्यास करेगा।

(७६३) **याज़ तानिय वनि गंगावासी ।**

**मल त्रावि ज़ल छावनु क अभ्यासी ॥**

ज्यों वह ऐसा करेगा त्यों वह स्वयं भी गगावासी बनेगा। जल का सेवन करने का अभ्यासी मल का परित्याग करेगा।

(७६४) **नत यस कांसि आसि यछ योगकरनुय**

**तस क्युथ छुय कर्मयोग किज़ तरनुय ॥**

नहीं तो जिस किसी को इच्छा योग का अभ्यास करना हो, उसके लिए कर्मयोग से पार जाने की कोई आवश्यकता नहीं।

(७६५) **यस कांसि आसि वैराग्याभ्यास कम**

**कर्मयोग छुय फलदा तस नियम यम् ॥**

जिस किसी को वैराग्य का अभ्यास पर्याप्त नहीं होगा, उसके लिए कर्मयोग तथा यम नियम फल देने वाले हैं। (कर्मयोग से यहां क्रियायोग अभिप्रत है)।

(७६६) **शम, दम, प्रत्याहार, धारना क्रम।**

**कर्मयोग योगी बनि स्वात्मस्थम् ॥**

कर्मयोगी अर्थात् क्रिया योग का अभ्यासी शम, दम, प्रत्याहार और धारणा आदि के क्रम से अपने स्वरूप पर स्थित हो जाता है।

(७६७) **युस कांह छांडि यरपरलोक निश तार**

**ज़ीव ब्रह्मैक्ययोग सेवि सारातिसार**

जो कोई इस लोक और परलोक से पार जाना चाहे वह ब्रह्मैक्ययोग नाम वाले उत्कृष्ट से भी उत्कृष्ठ योग का अभ्यास करेगा।

(७६८) नित्योदित न्यथ अभ्यास थावि ।

बिहनस वेशि छलछागर त्रावि ॥

वह नित्योदित अभ्यास को सदैव चालू ही रखेगा । अभ्यास में बैठने के विषय में वह चञ्चलता का परित्याग करेगा ।

(७६९) ब्रह्मयोगस वेशि करि निश्चल मन

ज़ीव ब्रह्मैक्ययोग ज़ानि संज़ीवन ॥

वह ब्रह्मयोग के विषय में अपने मन को निश्चल बना देगा वह इस बात को जान लेगा कि जीव और ब्रह्म की परस्पर एकता का योग ही सञ्जीवन है ।

(७७०) अभ्यास बनि आरुरुक्ष योगारूढ़ ।

तत् प्रांवित पाथिन गूढ़ागूढ़ ॥

योग भूमिकाओं पर चढ़ने की इच्छा वाला अभ्यासी अभ्यास के द्वारा योगारूप हो जाएगा उस अवस्था को प्राप्त कर के वह गूढागूढ अवस्था को प्राप्त नहीं करेगा ।

(७७१) अभ्यासकि बल बनि अन्तर्मुख ।

तन्मयभाव प्रावि अन्तर्मुख सुख ॥

वह अभ्यास के बल से अन्तमुर्ख हो जाएगा । तन्मयता के भाव से वह अर्न्तमुख सुख का प्राप्त करेगा ।

(७७२) "सोहम्" गालिथ मुचि़ स्वभाव ।
सत् स्वभाव युस तस् छुय शिवनाव ॥

वह सोऽहम के नाद को भी जब विलीन कर देगा, तो उसका चैतन्यात्मक स्वभाव शेष रहेगा । जो उसका चैतन्यात्मक वास्तविक स्वभाव है, उसीका नाम शिव है।

(७७३) याञ ताञ गव लय ब्रह्‌मस वेशे ।
सागर बोडमुत त्रावि त्रेशि त्रेशे ॥

ज्यों ही ऐसी दशा आएगी, त्योंही वह ब्रह्म में विलीन हो जाएगा। समुन्द्र में विलीन हो कर घड़ी घड़ी की प्यास से छुटकारा पाएगा

(७७४) ज़ीव ब्रह्‌मस स्‌त्य यलि मिलन ॊवुन ।
सर्वातीत परमस्थान प्रावुन ॥

जब जीव को ब्रह्म के साथ एक कर दिया तब सर्वोत्तीर्ण परमपद को प्राप्त किया ।

(७७५) त्रोवुन भेदाभेद भ्रम सोरुय ।
निष्कम्पस छुय आनन्द लोरुय ॥

भेदा भेद का सारे का सारा भ्रम तब उसने छोड़ दिया। वह निश्चल हो जाएगा। निश्चल ठहरने वाले के साथ ही आनन्द चिपटा रहता है।

(७७६) जलवांसियन छुय जलकुय आकाश ।
प्रकांशियन छुय सर्वतो प्रकाश ॥

जल में रहने वाले जीवों का आकाश भी जलमय ही होता है। प्रकाश तत्त्व के भीतर ठहरे हुए महापुरुषों के लिए सर्वत्र प्रकाश ही प्रकाश है।

(७७७) अन्न तृप्तस निश सारिथ तृप्त छिय ।
गुप्तवासियन निश सारिय गूप्त छिय

अन्न से तृप्त बने हुए महापुरुष के सामने सभी तृप्त ही हैं। गुप्त रहने वालों के सामने सभी गुप्त ही होते हैं।

(७७८) ब्रह्मज्ञस जग छुय ब्रह्माकार ।
जीवगण सारिय तस ब्रह्मअवतार ॥

ब्रह्मज्ञानी के लिए सारे का सारा संसार ब्रह्माकार ही होता है। उसकी दृष्टि में सारे के सारे जीवसमूह भी ब्रह्म के ही अवतार हैं।

(७७९) तस निश छुन तरनय कांह जीवा।
मूदिस निश मरनयन कांह जीवा॥

उसके सामने कोई ऐसा जीव नहीं जो पार नहीं पहुंच गया हो। मरे हुए के पास कोई जीव ऐसा नहीं जो स्वय एक बार मर न गया हो।

(७८०) जयवुन आनन्दी भेदभ्रम रोस्त।
ज्यन मरणकि भ्रमशून्य आनन्द सोस्त

वह आनन्दी परब्रह्म भेद और भ्रम से रहित है, वह सर्वत्र जयशील है। वह जीने और मरने के भ्रम से भी रहित है तथा आनन्दयुक्त है।

(७८१) तस ब्रह्माकार छय सारय वृत्।
ब्रह्मानन्दमय तस सारय कृत्॥

उसकी सारी चित्तवत्ति ब्रह्माकार ही है। उसकी सारी की सारी क्रिया ब्रह्मानन्दमयी है।

(७८२) तसुन्दुय ज़्योन ज़यवुन गव ज़न्मान्त ।
ज़ीवन्तो प्रांवित छुय ब्रह्म शान्त ॥

उसी का जन्म लेना तो जन्मान्तरों को जीतना होता है। वह तो शरीर में जीवित होता हुआ भी शान्त ब्रह्मभाव को प्राप्त करके रहता ही है।

(७८३) तसन्द्यन दुन चरणन वन्देऽहं ।
तसन्दि वन्दनन आनन्दीहं ॥

मैं उसके दो चरणों को प्रणाम कर रहा हूं। उसी को नमस्कार करते रहने से मैं आनन्दघन होता हूं।

२१

(७८४) तुतनय भोव मुक्तिमान मानवशिव ।
युस ज़ीवन्मुक्त पद वांसी गव ॥

जो जीवन्मुक्त पद पर पहुंच जाता है वह मानवशरीर में ठहरता हुआ भी शिव ही है और वह मुक्त ही है।

(७८५) कमि क्रम भोव आरुरुक्ष योगारूढ़ ।
कमि महिमा वर्जुन गूढ़ागूढ़ ॥

आरोहरण करने का इच्छुक साधक किस क्रम का आश्रय ले कर योग की ऊंची भूमि पर आरूढ़ हो जाता है। किस वस्तु की महिमा से वह गूढ़ अर्थात् गुप्त और अगूढ़ अर्थात् स्पष्ट साधनाओं को भी छोड़ सकता है।

(७८६) **कमि आचार आसि मुक्तिधामस्थो।**
**दक्षिनाचारी किन वामस्थो॥**

किस आचार के अभ्यास से साधक मुक्तिधाम पर स्थिर हो जाता है। क्या दक्षिणाचारी साधक शीघ्र मुक्त हो सकता है या वामाचारी ही ?

(७८७) **तन्त्रज्ञ आस्या किन वेदाचार।**
**वेदान्त ज़ानवुन किन सिद्धान्तसार॥**

क्या तन्त्र शास्त्र को जानने वाला या वेदाचार का अनुयायी मुक्तिधाम पर ठहरता है क्या वेदान्त जानने वाला या शैव सिद्धान्त के सार को ग्रहण करने वाला मुक्त हो सकता है।

(७८८) **त्रिकमतिमान किन सर्व आचारी।**
**निर आचार किन कैंह सुविचारी॥**

क्या त्रिक शास्त्र का ज्ञानी या सर्वाचारी, या निराचारी

अथवा सद्विचारशील साधक उस पद पर स्थित हो जाता है ।

७३

(७८९) ब वनय छुन आचारन कैंह गंड् ।
आचारिव पूमुत छुय खण्डाखण्ड ।

मैं तुझे कह देता हूं कि आचारों का कोई नियम नहीं होता है । सभी साधनाक्रम आचारों से भरपूर होते हैं ।

(७९०) तन्त्रस त वेदस छुन कैंछ भीद ।
वेदस त तन्त्रस करि मूर्खा छीद ।।

तन्त्र और वेद में परस्पर कोई भेद नहीं है । कोई मूर्ख ही वेद और तन्त्र को परस्पर भिन्न ठहराएगा ।

(७९१) आचार पाथिन दोषव रोस्त ।
सारिय आचार छिय दोष सोस्त ।।

कोई भी आचार कभी भी दोषरहित नहीं होता है । समस्त ही आचार दोषों से युक्त हो होते हैं ।

(७९२) प्रथ कर्मस छुय आतम अनजांज हुन्द दोष
आत्मस छु स्वात्माज्ञानय बोड कोष ।।

प्रत्येक कर्म में आत्मज्ञान अभाव का दोष होता ही है। तात्पर्य यह है कि आत्मा के वास्तविक स्वरूप को न जानते हुए ही कर्म किए जाते हैं। अतः कर्म में यह दोष आता है। आत्मा का सबसे बड़ा आवरण तो अपने स्वरूप का अज्ञान ही होता है

(७९३) **प्रथ कर्मस दोषच थप चा़ये।**
**प्रथ कर्मा छु जन्ममृतफल दाये॥**

प्रत्येक कर्म को इस दोष की पकड़ आती है। प्रत्येक कर्म जन्ममृत्यु फल देने वाला होता है।

(७९४) **निर्दोषं छुय सुविचा़र मोक्षोपाय।**
**ज्ञान सूर्यस न जन्ममृत मेघच छाय॥**

निर्दोष तो सुविचाररूप मोक्ष का उपाय ही होता है। ज्ञानरूपी सूर्य को जन्ममृत्यु रूपी मेघ की छाया सामने आकर नहीं ठहरती।

(७९५) **ज्ञांनियन सर्वदोष छाय पंत्य चा़ये।**
**ज्ञानयोगय छुय मोक्षोपाये॥**

ज्ञानवानों को समस्त दोषों की छाया निवृत्त हो जाती है। ज्ञान-योग ही ही मोक्ष का उपाय है।

(७६६) प्रत्यभिज्ञानय गव सात्विक धर्म ।
प्रत्यभिज्ञानय गव निष्काम कर्म ॥

अपने स्वरूप की पहचान रूपी प्रत्यभिज्ञा ही सात्विक धर्म है । प्रत्यभिज्ञा ही निष्काम कर्म है । तात्पर्य यह है कि प्रत्यभिज्ञा के ही बल से निष्काम कर्म किए जा सकते हैं ।

(७६७) प्रत्यभिज्ञानवान छिय आनन्दी ।
प्रत्यभिज्ञानवानस छिय निर्बन्धी ॥

प्रत्यभिज्ञा वाला ही आनन्द का भागी होता है । प्रत्यभिज्ञा वाला ही बन्धनरहित होता है ।

(७६८) प्रत्यभिज्ञानय गव सत सुज्ञान ।
प्रत्यभिज्ञानय गव चित विज्ञान ॥

प्रत्यभिज्ञात्मक ज्ञान ही सच्चा और उत्तम ज्ञान होता है । प्रत्यभिज्ञा ही चित्स्वरूप का विज्ञान होता है ।

(७६९) प्रत्यभिज्ञार्थय गय सत् उक्त ।
प्रत्यभिज्ञानवान गव जीवनमुक्त ॥

सदुपदेश वही है जिस का अर्थ प्रत्यभिज्ञा है । प्रत्यभिज्ञा वाला जीवन्मुक्त होता है ।

(८००) विज्ञान देह छुय प्रत्यभिज्ञावानस ।
विज्ञान छुय सिद्ध प्रत्यभिज्ञानस ॥

सद्बुद्धि वाले का स्वरूप शुद्ध विज्ञान और अपने शुद्ध चैतन्य का साक्षात् अनुभव होता है । वह विज्ञान प्रत्यभिज्ञा से ही सिद्ध होता है ।

(८०१) अज्ञानस ह्यः छुन दोषा कांह ।
आत्मस अज्ञान विन न कोषा कांह ॥

अज्ञान के समान कोई और दोष नहीं होता है । आत्मा का भी अज्ञान के समान और कोई भी आवरण नहीं होता है ।

(८०२) प्रत्यक्ष सूर्यस छुय अज्ञान मेघ ।
प्रकाशस प्यठ गय्कारुक वेग ॥

प्रत्यक्ष आत्मा रूपी सूर्य के ऊपर अज्ञान रूपी मेघ छाया है । इस तरह से प्रकाश के ऊपर अन्धकार का प्रकोप पड़ा हुआ है ।

(८०३) अज्ञान छुय सर्वदोषन हुन्द मूल ।
अज्ञान करि सूक्ष्म दोषन स्थूल ॥

अज्ञान समस्त दोषों की जड़ है। अज्ञान सूक्ष्म दोषों को भी स्थूल बना देता है।

(८०४) अज्ञान उपज़ावि सर्व मोहादिक ।
अज्ञान निश द्राय कामक्रोधादिक ॥

अज्ञान समस्त मोह आदि को उत्पन्न कर देता है। अज्ञान में से ही काम, क्रोध आदि दोषों की उत्पत्ति हुई है।

(८०५) अज्ञान सर्वदोषन हुन्द कारण ।
अज्ञानी ज़न सर्व दोष धारन ॥

अज्ञान समस्त दोषों का कारण है। अज्ञानी जीव सभी दोषों को धारण करता है।

(८०६) तस्मात अज्ञानय पत्य चा़नुन ।
मोह गटि सुज्ञान प्रकाश ज़ानुन ॥

इस वास्ते अज्ञान को ही तू दूर हटा दे और मोह रूपी अंधकार को हटाने के लिए शुद्ध ज्ञान को ही प्रकाश मान ले।

(८०७) योस कांह सतगुरु संकेत रोस्तुय ।
कुनि आचा़रकि अभिमान रोस्तुय ॥

जो कोई सद्गुरु के उपदेश से रहित होता है, वह किसी भी आचार का अभिमान नहीं रख सकता अर्थात् वह किसी भी आचार का ठीक ठीक पालन नहीं कर सकता।

(८०८) **कुनि आचरच़ रछ कैंछा ज़ान ।**
**पाज़ पानय पानस ज़ानि विद्वान ॥**

जो किसी भी आचार को ज़रा भर भी जान ले, उसके अभ्यास से वह साधक ज्ञानवान बन कर स्वयमेव अपने आप को जान लेता है।

(८०९) **ज़ानवुन आसि कैंह वा अनज़ानी ।**
**पानय मानि पानस विज्ञानी ॥**

वह चाहे शास्त्र आदि को जानता हो अथवा उससे अनजान ही क्यों न हो, फिर भी वह अपने आप को स्वयमेव विज्ञानवान् मान लेगा

(८१०) **सद्विचार रोस्तुय छुन मुक्तिपद सिद्ध**
**विच़ार रोस्तु छुन मुक्तयाचार विध**

बिना सद्विचार के मुक्तिपद हाथ नहीं आता है मुक्ति का साधन बना हुआ कोई भी आचार बिना विचार के मुक्ति विधायक नहीं बन सकता

(८११) मुक्तिपदवी प्यठ सुय वातिथ गव ।
गुरु संकेतस युस वातिथ प्यव ॥

वही साधक मुक्ति की पदवी पर पहुंच गया जो गुरु के इशारे के मर्म को जान गया।

(८१२) गुरु संकेत छुय शिव हृदयस्फर ।
गुरु संकेत चैतन्य सर्वाचार ॥

गुरु का इशारा ही शिवरूप है और हृदय को विकास में लाने वाला होता है। गुरु का इशारा ही चैतन्यतत्त्व है और वही समस्त आचारों का रहस्य है।

(८१३) सतज़न सुय आचार न्यथ सीवन ।
युस सार्यनय आचारन ज़ीवन ॥

सज्जन पुरुष नित्य उसी आचार का सेवन करता है जो सभी आचारों का जीवन होता है।

(८१४) सर्वज़ीवन ज़ीवन ।पाय युस छुय ।
ज़ीवन मुक्तन हुंद आचार सुय ।

समस्त जीवों के लिए जो जीवन का उपाय है वही जीवन्मुक्त महानुभावों का आचार होता है।

योर तोर ज़ीवध्यानैक निष्ठ ।
योर तोर ज़ीवन सीवन हृत्हृष्ट ॥

वह जीवन्मुक्त प्राणी समस्त व्यवहारों में विलसित होता हुआ भी एक ही तत्त्व के ध्यान में लगा रहता है और समस्त व्यवहारों में जीवनयात्रा का सेवन करता हुआ भी हृदय में प्रहृष्ट ही रहता है। तात्पर्य यह है कि वह समस्त व्यवहारों में भी आत्मानन्द ही का अनुभव करता रहता है।

(८१६) ज़ीवन त देवन छुय सुय ज़ाननु य।
ज्ञानियन वा अज्ञानियन माननु य॥

समस्त जीवों और देवताओं के लिए भी वही ज्ञातव्य बन जाता है। ज्ञानियों और अज्ञानियों के लिए भी वही माननीय बन जाता है।

(८१७) सुय आच़ार सत्पुरुषव धोरुय ।
तमि आच़ार सृत्य पान रथि खोरुय॥

उसी आचार को सत्पुरुषों ने धारण किया । उन्होंने उसी आचार से स्वयं अपना उद्धार किया ।

(८१७) धारित छिय तिम सोरुय आचार ।
विचार विन छुकन केंह जोनमुत सार ।

वे तो समस्त आचार को धारण करते रहते हैं। उन्होंने सद्विचार के बिना और किसी भी वस्तु को सार नहीं माना है।

(८१९) विचार छुय सर्वाधार ज़ीवन ।
ज़ीवन्मुक्त सुविचारस सीवन ॥

सद्विचार ही जीवों का सर्वाधार है। जीवन्मुक्त महानुभाव सद्विचार का ही सेवन करते हैं।

(८२०) सुविचारय बनि सिद्ध आनन्दशय ।
सुविचारय बनि सर्वक्षोभन क्षय ॥

आनन्द का धाम भी सद्विचार से ही सिद्ध हो सकता है। सद्विचार से ही समस्त क्षोभों का क्षय हो जाता है।

(८२१) सर्व इन्द्रिय शान्त बनि सुविचारय ।
क्षोभांत त योगान्त ननि सुविचारय ॥

समस्त इन्द्रियां सद्विचार से ही शान्त बनती हैं । क्षोभ का अन्त और योग का अन्त सद्विचार से ही प्रकट होता है । तात्पर्य यह है कि सद्विचार से क्षोभ परिसमाप्त हो जाते हैं और सद्विचार ही योग की चरमभूमिका है ।

(८२२) **यम्य नाथन उपजोवमुत ज़ीवदेव ।**
**सुविचारय दियि दर्शन, योग सीव ॥**

जिस जगन्नाथ ने जीवरूपी देवता को उत्पन्न किया है वह जगत्स्वामी योग की सेवा से अर्थात् योग के अभ्यास से उदित होने वाले सद्विचार से ही उसे दर्शन भी देता है ।

(८२३) **सुविचारय धारक तारक पान ।**
**सुविचारकि रछरय मारक पान ॥**

यदि तू सद्विचार को धारण करेगा तो तू अपने आपको पार ले जा सकेगा । तू सद्विचार के अभाव से ही अपना विनाश करेगा ।

(८२४) **दिन रात्र सतगुर पाद सीवन ।**
**सतगुर पाद सुविचारुक ज़ीवन ॥**

तू दिन रात सद्गुरु के पादों की सेवा कर । सद्गुरु के

चरणकमल ही सुविचार के जीवन हैं।

(८२५) यस कांसि बनि अनुग्रह किञ शक्तिपात
सुविचारय सेवि गुरुपाद दिन रात ॥

जिस किसी पर शिव के अनुग्रह से शक्तिपात हो जाता है, वह सद्विचार के द्वारा ही दिन रात गुरु के पैरों की सेवा करता रहता है।

(८२६) सुविचारय पानपान रथि खारक ।
विचार विन पानय पान मारक ॥

तू सद्विचार से ही अपने आप का उद्धार कर सकेगा और बिना सद्विचार के अपने आप का घात करेगा, अर्थात् अपने आप को गिरा देगा।

(८२७) विचार छुन कैंह कुनि भोर सारुन ।
विचार छुन पूरि पछिम लारुन ॥

सद्विचार करना कहीं बड़ा भारी भार उठाना नहीं होता है, अर्थात् कष्टसाध्य नही होता है सद्विचार करना पूर्व क्षितिज से पश्चिम क्षितिज तक दौड़ना भी नहीं होता है।

(८२८) विचार छुन रोज़ुन अन्न रोस्तुय ।
विचार वान छुय न्यथ वृत सोस्तुय ॥

सद्विचार करना बिना अन्न के रहते हुए उपवास करना भी नहीं है। सद्विचार वाला तो अन्न आदि का सेवन करता हुआ भी नित्य प्रति व्रतधारी ही होता है।

(८२९) सुय देव छुय प्रत्यक्ष शिवसिह ।
यम्य पज़ेनि "चैतन्य ब्रह्म" ॥

वह देवतुल्य साधक प्रत्यक्ष शिवरूपी शेरि बबर है जिसने इस तथ्य को पहचान लिया हो कि चैतन्य ही ब्रह्म है।

(८३०) नाहं देहो न मे देहः ।
चैतन्यमात्मा किह न सन्देहः ॥

मैं शरीर नहीं हूं, शरीर मेरा नहीं है। मेरी आत्मा तो शुद्ध चैतन्य ही है, इसमें कोई भी सन्देह नहीं।

(८३१) हंसन हंज़ प्रय शय सनमानस ।
कावन हुन्द टाव टाव अन्ज़ानस ॥

सद्विचारी साधक रूपी हसो का प्रिय स्थान उत्तम मानस सरोवर जैसा शुद्ध हृदय है। अर्थात् सद्विचारी हसो की तरह शुद्ध मानस जैसे स्थान में निवास करते हैं परन्तु अज्ञानी कव्वों की तरह टांए टांए करत रहते हैं।

(८३२) **हंस बोलबोश बोज़ चित ! शब्दातीत ।**
**बिन्द नाद रस पूरित सर्वातीत ॥**

हसों के कलख को तू शब्दातीत् चित्शक्ति की विमर्शात्मक वाणी समझ ले। वह वाणी सर्वोत्तीर्ण है और बिन्दु तथा नाद के रस से अर्थात् शिव और शक्ति के सामरयात्मक आनन्द से परिपूरित है।

(८३३) **नाद बिन्द रस यलि पूशवक पान ।**
**मन, प्राण, चित सपीज़य अन्तर्ध्यान ।**

जब तू अपनी आत्मा को उस नाद और बिन्दु के रस से परिपूर्ण भर देगा, तो तुम्हारे मन. प्राण और चित्त आदि सब विलीन हो जाएगे।

(८३४) **अन्तर्भूत सपज़िय बाह्यभाव ।**
**आकाश वृत धारिथ चित् स्वभाव ॥**

सारे का सारा बहिर्भाव तुम्हारा अन्तर्भाव बन जाएगा अर्थात् बाह्य प्रमेय जगत् तुम्हारे प्रमातभाव के भीतर विलीन हो जाएगा। तात्पर्य यह है कि तू समस्त विश्व को अपना आप ही समझ लेगा। तुम्हारी चेतना स्वभाव से ही आकाश की जैसी निर्मलता को धारण करेगी। तात्पर्य यह है कि तू स्वयमेव अपने को विश्वोत्तीर्ण भाव में भी समझ लेगा

(८३५) **शून्य चित आनन्दुक बनि भागी।**
**त्याग आधान रोस्तुय स्वानुरागी॥**

साधक आकाशवत् विषय - शून्य चित्त के द्वारा आनन्द के आस्वाद का सेवन करने वाला बन जाएगा वह विषयों के त्याग से और उनके ग्रहण से शून्य बन कर आत्मस्वरूप का अनुरागी बनेगा।

(८३६) **आनन्दी मद छिव्योमुत जन।**
**आनन्दकि मद मत्योमुत जन॥**

वह इतना आनन्दित होगा कि मानों मद से ही अत्यन्त मस्त बना हो वह आनन्द की मस्ती मे मानों उन्मत्त सा बना रहेगा।

(८३७) **मतिमान विमर्श त प्रकाशय।**
**पूरित वुछि विश्वशिव शिवगाशय॥**

वह सबुद्धि वाला समस्त विश्व को विमर्श और प्रकाश से ही भरा हुआ देखेगा और शिव-प्रकाश से ही ऐसा देखेगा, चित्त के यत्न से नहीं।

(८३८) **रोज़नस मंज रोज़ि रोज़न रोस्तुय।**
**बोज़ि सत नाद बुज़ति आनन्द सोस्तुय**

वह साधक संसार में न रहता हुआ ही उसमें रहेगा अर्थात् व्यवहार दृष्टि से संसार में रहता हुआ ही वह शिवभाव में ही ठहरा रहेगा। इस अवस्था में भी वह आनन्दमय बनता हुआ सत् अनाहत नाद को सुनता रहेगा।

(८३९) **बाह्य नेरि रस सोस्तुय ज़न अन्दरिय**
**शिव सुप्रकाश पूरित ज़न मन्दरिय॥**

उसकी दृष्टि में समस्त बाह्य जगत् मानों रसमय बन कर उसके भीतर से ही निकलता रहेगा, मानों यह सारा विश्व शिव के शुद्ध प्रकाश से ही भरपूर रहेगा मानों सारा विश्व शिव मन्दिर ही बना रहेगा। तात्पर्य यह है कि उसे समस्त विश्व शिवमय ही दीखेगा।

(८४०) **युस इछि वृच्छ छुय थ्यर स्वभाव।**
**पुरुषव थोव तस ज़ीवनमुक्त नाव।**

जो साधक ऐसी चित्तवृत्ति पर स्थिरता से ठहरा रहता है उसी को महापुरुषों ने जीवन्मुक्त नाम दिया है ।

(८४१) **बोज़खय चित युथ स्वभाव धारक ।**
**यिथ रोजन स्वत्य पान रथि खारक ॥**

हे चित्त यदि तू मान ले तो ऐसे ही स्वभाव को धारण कर ले । इस स्वभाव में ठहरने से तू अपना उद्धार कर पाएगा ।

(८४२) **त्रावक सारिय निशि छल छागर ।**
**त्यागक सर्व विषयन हंज नांगर ॥**

तू समस्त जगत के प्रति परेशानी का परित्याग करेगा । समस्त विषयों की लालसा को भी तू छोड़ देगा ।

(८४३) **अभ्यासय चित गव सन्मुखभाव ।**
**क्षण क्षण सोवनस प्यव अभ्यासनाव ॥**

हे चित्त, ऐसे अभ्यास से ही सम्मुख भाव अर्थात् शिव के सन्निधान में ठरहना सिद्ध होता है । उस साम्मुख्य के ही क्षण क्षण में सेवन करने का नाम अभ्यास पड़ा है ।

(८४४) आरुरुक्ष बनि योग सीवन होस्त ।
आरुढ़ अभ्यासकि अतिशयसोस्त ।।

योगभूमिकाओं में ऊपर ऊपर आरोहरण करने की इच्छा वाला सतत गति से चलने वाले योग के अभ्यास से हाथी बन जाता है। अभ्यास की तीव्रता से वह योगारूढ़ बन जाता है।

(८४५) कुनि प्राविन तत् यत करि न अभ्यास ।
अभ्यासकि बल किज बनि मूढ़ व्यास ।।

जिस सिद्धि के लिए साधक यह अभ्यास करता है, उसे वह और किसी उपाय से नहीं पा सकता। अभ्यास के बल से मूर्ख भी व्यास जैसा विद्वान बन सकता है।

(८४६) अभ्यास गव क्षण क्षण सन्मुखता ।
पाज पानय पानस बनि वक्ता ।।

क्षण क्षण में शुद्ध चैतन्यता की सम्मुखता ही यह अभ्यास होता है उससे साधक अपने आप ही अपना गुरु बन जाता है।

(८४७) भव भैरव स्वप्रकाश आनन्दघन ।
स्वप्रकाशय पूरित चय हन हन् ॥

तू स्वयम्प्रकाशमान आनन्दघन भैरवरूप शिव है तू सारे का सारा अपने स्वभावभूत प्रकाश से परिपूर्ण है

(८४८) भव भैरव च़थ छुक च़ण्ड भास्कर ।
शिव च़य छुक हनि हनि हुन्द गाशर ॥

तू भैरव रूप परमेश्वर है, तू मानों एक प्रचण्ड चित्सूर्य है। तू ज़रे ज़रे को चमकाने वाला शिव है।

(८४९) भास्कर गव हनि हनि गाश करवुन ।
मोहकिस घटकारस नाश करवुन ॥

चित्सूर्य उसी को कहते हैं जो ज़रे ज़रे को प्रकाशित करता है, जो मोह के अन्धकार का नाश करने वाला है।

(८५०) हृदयाकाश उदयक सुज्ञान रव ।
विज्ञान भैरव आनन्दघन शिव ॥

हृदय के आकाश में तू शुद्ध ज्ञान रूपी सूर्य बन कर उदित हो जाएगा। तू विज्ञान से भैरवरूप आनन्दघन शिव बन जाएगा।

(८५१) **यमि तमि द्वार द्रामुत चोनुय गाश।**
**यमि तमि रुप स्फुरित चोन प्रकाश॥**

जिस किसी इन्द्रिय द्वार से तेरा ही प्रकाश बाहिर निकला हुआ है। जिस किसी भी विषय के रूप में तेरा ही प्रकाश चमका हुआ है।

(८५२) **प्रकाश विन पाथिन कुनि कांह शय।**
**कांह शय छन यति छुन सूर्योदिय॥**

प्रकाश के बिना कहीं भी कोई भी स्थान ठहर नहीं सकता कोई भी स्थान ऐसा नहीं जहां सूर्य का प्रकाश उदित नहीं होता।

(८५३) **ज़लवासियन यिथ छुन त्रेशि त्रेशि।**
**स्वप्रकाश विन कुनि कांह कव क्रेशि॥**

जिस तरह से जल में निवास करने वाले सभी जन्तुओं को प्यास नहीं लगी रहती है, उसी तरह से आत्मप्रकाश के बिना

कहीं भी कोई भी क्यों तड़पे। अर्थात् आत्मप्रकाश सभी को सर्वत्र प्राप्त है। उसका अभाव कहीं भी नहीं है।

(८५४) **विमर्शघन शब्दवुन शब्दातीत।**
**शब्दातीत धारित छु शब्दच रीत॥**

शब्दातीत् अर्थात् शब्द के द्वारा न कहा जा सकने वाला और शब्द से परे ठहरने वाला विमर्शघन होने से परावाणी द्वारा शब्दायमान हा होता रहता है शब्दातीत तत्त्व ही शब्द के व्यवहार को धारण किए हुए ठहरा है।

(८५५) **स्वं महिमा बोलान छु तस ज़ीवन।**
**सुय ज़ीवन ज़ीवन त सर्वदीवन ॥**

उसी की अपनी स्वभावभूत महिमा को ही उसका जीवन कहा जाता है वही समस्त लौकिक प्राणियों का भी और देवगणों का भी जीवन है तात्पर्य यह है कि उसी की चेतना के आधार सभी प्राणी जीवित रहते हैं।

(८५६) **वनि अन्तन वनवुन स्वं महिमा।**
**स्वप्रकाश आनन्दघन विमर्शदा॥**

अपनी महिमा को स्वयमेव प्रकट करते हुए उस परमेश्वर को तू पहचान में ले आ। वह स्वयम्प्रकाश है, विमर्शघन है अर्थात् सर्वत्र सर्वथा और सर्वदा विमर्श ही है; तथा आनन्द देने वाला है।

(८५७) शब्दन पूर्मुत छुय न्यथ आकाश ।
विमर्शन पूर्मुत न्यथ प्रकाश ॥

आकाश को शब्द ने परिपूर्णतया भर कर रखा है उसी तरह से विमर्श ने प्रकाश को भर कर रखा है।

(८५८) प्रकाशस त विमर्शस छुन छोद ।
आकाशस त शून्यतायि यिथ छुन भोद

प्रकाश और विमर्श में परस्पर पृथक्ता तो है ही नहीं, जिस तरह से आकाश और उसकी शून्यता में परस्पर भेद नहीं है।

(८५९) जलस यिथ जलता जीवन छय ।
प्रकाशस वेशि विमर्श अद्वय ॥

जिस तरह से जलत्व अर्थात् जलभाव या जल होना ही जल

का जीवन है, उसी तरह से प्रकाश विमर्श ही है। ये दोनों एक ही अद्वैत तत्त्व हैं।

(८६०) **प्रकाश विमर्श विमर्श प्रकाश ।**
**यिथ प्रकाशुक अर्थ गाशिय गाश ॥**

प्रकाश विमर्श है और विमर्श प्रकाश है; जिस तरह से प्रकाश का अर्थ कश्मीरी भाषा का "गाश" है। अर्थात् जिस तरह प्रकाश और "गाश" दोनों एक होते हैं, उसी तरह से प्रकाश ही विमर्श होता है और विमर्श ही प्रकाश होता है।

(८६१) **यिथ आनन्दय गव अर्थ किज हर्ष ।**
**प्रकाश शब्दस परमार्थ विमर्श ॥**

जिस तरह से आनन्द का ही अर्थ हर्ष होता है, उसी तरह से प्रकाश शब्द का तत्त्व ही विमर्श होता है

(८६२) **विमर्श शक्तिमान छुय शिव प्रकाश ।**
**शिव प्रकाश विमर्शघन आकाश ॥**

शिव - प्रकाश विमर्शात्मक शक्ति से युक्त होता है शिव-प्रकाश सर्वतः, सर्वथा और सर्वदा विमर्शात्मक आकाश (प्रपञ्च शून्य तत्त्व) होता है

(८६३) बुद्धिमान छुय योदवय निर्मल बुद्ध ।
विमर्शघन प्रकाश करतन सिद्ध ॥

हे बुद्धिमान, यदि तेरी बुद्धि निर्मल है, तो तू विमर्शघन प्रकाश को सिद्ध कर ले; अर्थात् उसको अच्छी तरह से हृदयङ्गम बना ले

(८६४) चित्त ! तस भीद पाथिन केशाग्र ।
सिंह शब्दस यिथ छुय अर्थ व्याघ्र ॥

हे चित्त, उस प्रकाश और विमर्श में परस्पर केशाग्र के समान सूक्ष्म भेद भी नहीं है । जिस तरह से सिंह शब्द का अर्थ ही शेर होता है और इनका परस्पर ज़रा भी भेद नहीं होता ।

(८६५) यिथ ज़ल पाथिन कैंह ज़लता विन ।
तिथ पाथिन ज़ीव परमार्थ विन ॥

जिस तरह से जल जलत्व से भिन्न नहीं हो सकता है, उसी तरह से जीव भी पर तत्त्व से भिन्न नहीं हो सकता ।

(८६६) ज़ीव विमर्शघन प्रकाशक गाश ।
सर्व शब्दन हुन्द आधार आकाश ॥

जीव विमर्शघन है, वह प्रकाशता है, वही उसी तरह से सब का आधार है जिस तरह से समस्त शब्दों का आधार आकाश है।

(८६७) **सर्वधार छुय प्रकाश विमर्श ।**
**स्वस्थ शब्दुक अर्थ छुय हरषयहर्ष ॥**

प्रकाश - विमर्श ही सभी का आधार है। स्वस्थ या सुस्थ शब्द का अर्थ हर्ष ही हर्ष होता है। "स्वस्थ" अपने स्वरूप में ठहरे हुए को कहते हैं अपना वास्तविक स्वरूप चिदानन्दघन सवित् है। अतः स्वस्थ चिदानन्द ही है।

(८६८) **स्वपदस्थः स्वस्थः आनन्दी ।**
**विमर्शघन प्रकाशस वन्दी ॥**

अपने पद में ठहरे हुए स्वस्थ आनन्द स्वरूप विमर्शघन प्रकाश को मैं नमस्कार करता हूं।

(८६९) **परमानुग्रह स्वपदार्थ यस वनि आव।**
**दोह खोत दोह हरि तस सतकुय भाव**

परमेश्वर के तीव्र अनुग्रह के प्रभाव से जिसे "स्वपद" का अर्थ अर्थात् आत्मस्वरूप पहचान में आया, उसे दिन प्रतिदिन सत्य पदार्थ का ही भाव बढ़ता जाएगा; अर्थात् वह दिन प्रतिदिन शिवमयता में प्रवेश करता जाएगा।

(८७०) नत तमि निश सारिय छिय विमुख।
विमुखवय जोन्मुत छुय विषयसुख ॥

नहीं तो अर्थात् अनुग्रहहीनता के कारण प्राणी उस आत्म स्वरूप की पहचान से मुख मोड़े हुए रहते हैं। वे मुख मोड़े हुए प्राणी ही विषय सुख को उपादेय मान बैठे हैं।

(८७१) स्वात्मच सन्मुखता सुखदायी।
विषयन हुन्द सुख विमुखतायी ॥

अपने स्वरूप की सन्मुखता वास्तविक सुख को देने वाली होती है। विषयों का सुख तो आत्मस्वरूप से विमुखता ही है।

(८७२) स्वस्था ये अन्यथा भाव त्यागी।
केवल स्वात्मस्थान अनुरागी ॥

स्वस्थ वे ही होते हैं जो भिन्नता के भाव का अर्थात् भेद-दृष्टि का परित्याग करते हैं और जो केवल अपनी शुद्ध आत्मा के ही साथ अनुराग करते रहते हैं

(८७३) **सत शिष्य गुरुसंकेतुक रागी ।**
**सत किअ सुय परमार्थुक भागी ।**

अच्छा शिष्य गुरु के निर्देश के साथ प्रेम रखता है सच्चे तौर पर वही परमार्थ का भागी होता है।

(८७४) **अत कासि छुय परमार्थ सर्वसामान्य ।**
**सन्मुख मानि केवल भागी नान्य**

प्रत्येक प्राणी को परमार्थ तत्त्व सर्वसामान्य रूप में प्राप्त ही है, परन्तु उसका भजन करने वाला ही उसे अपने सम्मुख मान सकता है, और कोई भी नहीं

(८७५) **सत शब्द छुय स्वकाशि निश द्रामुत ।।**
**भाग्यवान बोजि भाग्यहीन पत्य चामुत**

सत् शब्द आत्मारूपी आकाश से उत्पन्न हुआ है । तात्पर्य यह है कि अपने आप की सच्ची विद्यमानता ही के आधार पर

सत्ता का विचार उदित हुआ है। परन्तु उस सत्शब्द को भाग्यवान् ही सुन सकता है। भाग्यहीन के सामने से वह शब्द पीछे हट कर रहता है।

८५

(८७६) स्वामिन किं परावाक उच्यन्ते।
यां ज्ञात्वा मोहात् मुच्यन्ते॥

हे स्वामी जी, परा वाणी किसे कहते हैं? जिसे जानकर मोह से मुक्ति मिलती है, वह परावाणी कौन होती है

(८७७) किं पश्यन्ति मध्यमा वैखरी?
संक्षेप वञतोम छम हृदि आतुरी॥

पश्यन्ती मध्यमा और वैखरी वाणी किन्हें कहा जाता है। कृपया मुझे यह बात संक्षेप से बताइए। मेरा हृदय इन बातों को जानने के लिए अतीव आतुर है।

(८७८) बुद्धिमान यस कांसि आसि ज़ाविज बुद्ध
वुज बोजि़ यिथि ज़ाविलि प्रश्नच विध

ये बुद्धिमान शिष्य, जिस किसी जिज्ञासु के पास अतिसूक्ष्म

विचार करने की बुद्धि हो, वह ऐसे सूक्ष्म प्रश्न का समाधान शीघ्र समझ जाएगा।

(८७९) द्वितीयानुभावियन प्रकाश विमर्श।
अद्वैत आनन्दघन हर्षय हर्ष ॥

प्रकाश और विमर्श का जो स्वानुभववेद्य, अद्वैतस्वरूप आनन्दघन तथा एकमात्र परहर्षरूप सामरस्य होता है।

(८८०) सापरा देवी सत् परमानुभव।
शिवशक्ति संगठ स्वानन्द भैरव ॥

वही देवी परा वाणी होती है। उसका स्वरूप पारमार्थिक अनुत्तर स्वानुभव होता है शिव और शक्ति का संघट्ट परावाणी का स्वरूप होता है उसे स्वानन्द-भैरव भी कहा जा सकता है। तात्पर्य यह है कि अपरिमित और परिपूर्ण आनन्दघन शुद्ध विमर्श को परावाणी कहते हैं। परावाणी सर्वथा अभेदमयी वाणी होती है

(८८१) पश्यन्ति सर्वतो शिवदर्शन।
निर्विकल्प अभिन्न स्वात्मानुमर्शन ॥

समस्त विश्व को निर्विकल्प भाव से एकमात्र शिवरूप में देखना और आत्मरूप में ही उसका विमर्श करना पश्यन्ती वाणी होती है । यह वाणी समस्त भेद के भीतर अभेद का विमर्श करने वाली वाणी होती है

(८८२) पश्यन्ती यस करि सत् अनुग्रह ।
अज्ञान घास ज़ालि तस सुज्ञान ब्रिह ॥

जिस साधक पर पश्यन्ती वाणी अनुग्रह करती है, उसके अज्ञान रूपी सूखी घास को वह सत्य ज्ञान की ज्वाला से जला डालती है

(८८३) पश्यन्ती वाक विमर्शात्मा ।
निर्विकल्प थैर वनिन् हर्षात्मा ॥

(८८४) पश्यन्ती बोल परप्रेमस्थो ।
स्वस्थात्मा आनन्दी स्वस्थो ।

पश्यन्ती द्वारा विमर्शशील साधक परा भक्ति की भूमिका

पर ठरहा रहता है। वह अपने वास्तविक स्वरूप में ठहरा रहता है और आनन्द का आस्वादन करता हुआ स्वस्थात्मा बना रहता है।

(८८५) **हर्ष हृदानन्दी नित्योदित ।**
**तस कोंह छुन जीवन छुन कुनि मृत ॥**

उसके हृदय में नित्योदित आनन्द रहता है। अतः वह सदा प्रहृष्ट बना रहता है। उसके लिए न कभी जन्म है और न मृत्यु। अर्थात् वह जन्म मृत्यु के सकट से मुक्त है

(८८६) **आत्मानं केवलं पश्यन् ।**
**त्रिभुवन योदवय सारिय नश्यन् ।**

चाहे तीनों भुवन सारे के सारे नष्ट हो जाए, फिर भी वह पश्यन्ती वाणी से विमर्श करने वाला साधक सर्वत्र एक मात्र अपनी आत्मा को ही देखता रहता है

(८८७) **अविनाशनमात्मामर्शन वोल ।**
**ओं तत्सत संनिहित दर्शन वोल ॥**

वह अविनाशी आत्मा का दर्शन करता रहता है 'ओं तत्सत्' का सदा सामने दर्शन करता रहता है। 'ओं तत्सत्' का अर्थ होता है

कि 'वह ब्रह्म ही सत्य है।' तो पश्यन्ती वाणी वाला सर्वत्र सत्य ब्रह्म को ही देखता रहता है।

(८८८) **अन्धकार उथितस निशि नख सोरुय**
**प्रकाशस छु युथ स्वभाव लोरुय ॥**

प्रकाश का ऐसा स्वभाव ही होता है कि उसके सामने अन्धकार सर्वथा नष्ट ही हो जाता है।

(८८९) **ठहरित छुय बाह्यांतर प्रेकाश।**
**सर्वावस्थासु गाशिय गाश ॥**

बाह्य जगत में तथा आन्तर जगत में सर्वत्र प्रकाश ही फैल कर ठहरा है। प्रकाश सभी अवस्थाओं में एकमात्र प्रकाश ही होता है।

(८९०) **अविनाशी स्मृतिरूप मध्यमा।**
**शब्दस्फार मूर्ता वैखरी सा ॥**

मध्यमा वाणी अविनश्वर स्मृतिरूप वाणी होती है तात्पर्य यह है कि मध्यमा वाणी का उच्चारण मुख से नहीं होता उसका स्वरूप शब्दों का मानस स्मरण ही होता है। स्फुट शब्दों के

विकास रूपी स्फार का मूर्ति वैखरी होती है ।

(८६१) सा परा त्रिशवञ हंज़ जीवन छय ।
विकल्प शून्य स्वानुभवरूप अद्वय ॥

निर्विकल्प स्वानुभवात्मक वह परा वाणी ही इन तीनों पश्यन्ती, मध्यमा और वैखरी नाम की वाणियों का जीवन है

(८६२) विमर्श प्रस्फार गुरुसंकेतय ।
सत योग स्वज्ञान सत् संगीतय ॥

उत्तम योगी उस परा वाणी के आत्म विमर्श के स्फार से और सद्गुरु के निर्देश से अथवा उत्कृष्ट योग से या आत्मज्ञान से अथवा सत् संगति से अनुभव में लाते हैं ।

(८६३) ज़ाननय छिय बुद्धिमान सत्सेवी ।
स्वानुभव भक्तियोग सा परा देवी ॥

उस परा देवी को बुद्धिमान् सत्सगी साधक भक्तियोग की साधना के द्वारा स्वानुभव से ही जान लेते हैं ।

(८६४) या देवी परमानुग्रह मूर्ति ।
आनन्दघन चैतन्यस्फूर्ति ॥

परा वाणी वह देवी है जो परम अनुग्रह मूर्ति है तथा आनन्दघन चैतन्य की स्फुरत्ता है।

(८९५) नत कात्या जन देविभक्त छिय ।
पर विमर्शमान जन अव्यक्त छिय ।।

नहीं तो कितने ही लोग देवी-भक्त होते हैं परन्तु उत्कृष्ट आत्म विमर्श वाले मानों अप्रकट अर्थात् गुप्त हा हैं

(८९६) प्रकृच मंज सुसु अभिलाष धारित ।
देवीय ह्ज्य भक्ति छिय प्रस्फारित ।

भक्तजन प्रायः अपनी प्रकृति में उन उन विविध अभिलाषाओं को रख कर देवी की भक्ति को विकास में लाते रहते हैं ।

(८९७) तम्य तम्य अभिलाषन भ्रमराव्यमत्य ।
अविनाशी स्वानुभवनिशि पाव्यमत्य

उस उस अभिलाषा ने उन्हें भ्रम में डाल कर रखा है। उसने उन्हें अपने अविनाशी आत्म-अनुभव से दूर हटाए रखा है।

(८९८) थाव्यमत्य अभिलाषी रात्र दिन।
अभिमानी चित देवियि भखच बिन॥

उसने उन्हें दिन रात अभिलाषी बना कर रखा है वे अभिमानी बने रहते हैं और चिदात्मिका देवी की भक्ति से शून्य होते हैं।

(८९९) अविनाशाभिलाषी अविनाशी।
अभिलाषी जन छिय नित नाशी॥

अविनाशी आत्म तत्त्व के अभिलाषी अविनाशी बनते हैं। विषयों के अभिलाषी जन नित्य नाशवान् होते हैं।

(९००) अभिलाषन उपजोव बाह्यभाव।
दुर्बीज दुःख वृक्षस अभिलाष नाव।

विषय की अभिलाषा ने बहिर्मुखता को उत्पन्न किया है। दुःख के वृक्ष के दुष्ट बीज का नाम अभिलाषा है।

(९०१) जन्मान्तर उपजोव अभिलाषन।
अविनाशी लोगमुत छुन नाशन्॥

पुनर्जन्म को अभिलाषा ने ही उत्पन्न किया अभिलाषा ने ही अविनाशी आत्मा को मृत्यु का भागी बना दिया है।

(६०२) **अभिलाषुक त्याग करि वैरागी।**
**भाग्यवान योद उदयस छि भागी॥**

वैराग्यवान् साधक अभिलाषा का त्याग करता है यदि वह भाग्यवान अर्थात् अनुग्रह पात्र हो और यदि उसके भाग्यों का अर्थात् अनुग्रह शक्तिपात का उदय हो।

(६०३) **भाग्यवानन भगवाञ अनुग्रह कोर।**
**भाग्यवानन वैराग्याभ्यास चोर॥**

भाग्यवानों पर ही भगवान् ने अनुग्रह किया। भाग्यवान् साधकों ने ही वैराग्य का पर्याप्त अभ्यास किया।

(६०४) **अविनाशाभिलाषय गव शिव दर्शन।**
**अविनाशाभिलाषी शिव-विमर्शन॥**

अविनाशी तत्त्व की अभिलाषा ही शिवदर्शन होता है।

अविनाशी तत्त्व को अभिलाषा वाला साधक शिव का विमर्शन करता है।

(६०५) अभिलाषुक फल छुय बाह्यर्गत ।
अभिलाषच़ क्रत छुय बाह्यवृत ।।

विषयाभिलाषा का फल बहिर्मुखता है । अभिलाषा की क्रिया बहिर्वृत्ति होती है।

(६०६) अनुग्रहपात्रस छुय नित अभिलाष ।
प्रावहन केवल विमर्श प्रकाश ।।

अनुग्रहपात्र साधक को नित्य तत्त्व के ही प्रति अभिलाषा होती है वह केवल विमर्श के प्रकाश को ही प्राप्त करता है।

(६०७) तस तस सुय सुय बीज़ करि उदय ।
यस यस प्रकृत यमि बीज़मय छुय ।।

उस उस व्यक्ति को वही वही बीज अंकुरित होता है जिस जिस व्यक्ति की प्रकृति जिस जिस बीज की बनी होती है

(६०८) तत् तत् अभिलाषस क्या शूभय ।
नाशी संसारुक क्या लूभय ॥

उस उस अभिलाषा की क्या शोभा है अर्थात् कुछ भी शोभा नहीं है । नाशवान् संसार के लिए लोभ ही क्या किया जाए

(६०९) भाग्यवान थवान थ्यत पिठ प्रारब्धस
केवल अभिलाष भरि सत शब्दस ।

भाग्यवान् लोग अपने प्रारब्ध को पकड़े रखते हैं । वे अभिलाषा केवल सन्तों के उपदेश के ही प्रति रखा करते हैं ।

(६१०) नाशवन्ती विषयादि देहान्त ॥
मूढस विन कुस भरि तमिच्चिय भ्रान्त

समस्त विषयों और शरीरों तक के समस्त पदार्थ नश्वर होते हैं । मूढ़ को छोड़ कर उनके विषय में कौन भ्रम में पड़े

(६११) अविनाशी पद ज़ान बियि कैंह न ।
अविनाशी विद्यमान बियि कैंह न ।

अविनाशी पद उसी को जान ले जिसके सामने कोई दूसरी व.तु है ही नहीं । अर्थात् अविनाशी पद अद्वैतपद होता है। अविनाशी तत्त्व के सामने कोई भी दूसरी वस्तु विद्ययमान ही नहीं होत है ।

२) **अविनाशनमात्मा विमर्शन ।**
**नित्योदित सन्निहित शिवदर्शन ।।**

अविनाशो पद आत्म विमर्श ही होता है। वही नित्योदित प्रत्यक्ष शिवदर्शन होता है ।

(६१३) **अविनाशनमात्मा मर्शन वोल ।**
**नित्योदित सन्हित दर्शनवोल ।।**

आतमविमर्शन करने वाला अविनाशो होता है नित्योदित प्रत्यक्ष दर्शन वाला अविनाशी होता है।

(६१४) **युस यिछ वृत नित करि धर हृदयस ।**
**तस यियि परमानन्द बोध उदयस**

जो साधक ऐसी चित्तवृत्ति को नित्य प्रति अपने हृदय में धारण करता है, उसको परमानन्दमय प्रकाश का उदय हो जाता है

(६१५) चैतन्य परित छु स्थावर जंगम ।
चित तीथय स्थित बनि सत् संगम ॥

समस्त स्थावट और जगम प्राणी चंतन्य से भरपूर हैं। चित् तीर्थ पर ठहरने से हा सत् समागम बनता अथवा–चित्तरूपी तीर्थ में ही सत् समागम प्राप्त होता है अर्थात् चित्त से ही जीव को शिव समागम प्राप्त होता है।

(६१६) मो कर चित! छल छांगरि व्यवहार
सत आनन्दमय चित ज्योत अनुसार

हे चित तू परेशानी का व्यवहार मत कर। तू सत्य आनन्द-मय आत्मा की ज्योति का अनुसरण करता रह।

(६१७) चित्! सीवखय मौ सेव सत विन न कैंह
तत्त्वचिन्तन विन छुन सीवुन कैंह॥

हे चित्त यदि तू किसी वस्तु का सेवन करना चाहता है तो सत्य तत्त्व के बिना और किसी भी वस्तु का सेवन मत कर। वास्तविक तत्त्व के चिन्तन के बिना और कोई भी वस्तु सेवन के योग्य नहीं है।

(६१८) वन वन क्या, पोज़ ननि अभ्यासय ।
पोज़ पज़ि योद पान पज्योरअसय ॥

बार बार कहते रहने से क्या लाभ । वास्तविक तत्त्व तो अभ्यास से ही प्रकट हो जाता है । सच्चाई तभी सत्य प्रमाणित हो जाती है, जब कोई स्वयं सत्य का सेवन करने वाला हो ।

२६

(६१६) तात ब वनय योद त्रावक चित़भ्रम ।
शब्दातीत अनुभावक सोऽहं ॥

हे प्यारे, मैं आपसे कह देता हूं कि यदि तू चित्त के भ्रम का परित्याग करेगा, अर्थात् उसको अभ्यास के द्वारा मिटा देगा, तो तू शब्नातीत "सोऽहं" का अनुभव करेगा । शब्दातीत उसे कहते हैं जिसका वर्णन शब्दों के द्वारा नहीं किया जा सके । "सोऽहं" से यहां परम अद्वैत सिद्धान्त समझ लेना चाहिए । अथवा "सोऽहं" से अनाहत नाद भी लिया जा सकता है ।

(६२०) त्रन त्रावित अर्धकि अनुसारय ।
सुर मात्रय शिव प्रदक्षिण हावय ॥

(६२१) योगस गछित सु योग अन् भव छुय ।
यो ज्ञायति सुय साक्षात शिव छुय ॥

योग के भीतर प्रवेश करके वही योग सत्य - अनुभव होता है जो उस शिव का साक्षात् अनुभव कराता है ।

(६२२) स्वस्थानाथ चलत्रि न कदाचित ।
ज़ान अन् ग्रह मूर्ति ज़न का चित ॥

तू जान ले कि अनुग्रह पात्र बने हुए साधक का चित्त अपने स्थान से कभी विचलित नहीं होता है ।

(६२३) सिद्धान्तुक परमार्थ छुय युतुय ।
बियि पक्षि छुय ज़ छर कतिकूतुय ॥

शैव सिद्ध शास्त्र का संक्षिप्त सार बस इतना ही है । दूसरी दृष्टि से उसका विस्तार बहुत ही बड़ा है ।

(६२४) सिद्धान्तय छुय वेदान्तुक अर्थ ।
वेदान्तय छुय सिद्धान्तुक गर्थ ।

वेदान्त का तात्पर्य सिद्धान्त ही है। सिद्धान्त का बाह्य आकार वेदान्त ही है।

(६२५) सर्वस्वातन्त्रय शक्तिमत क्षिति पर्यन्त
शिव स्वप्रकाश चमकित छुय निर अंत

परिपूर्ण स्वातन्त्र्य शक्ति से युक्त शिव अपने स्वभावभूत प्रकाश से पृथ्वी तत्त्व तक के समस्त विश्व में निरन्तर चमकता रहता है।

(६२६) भैरवानुग्रह किज ज़ानखय तातय ।
शिवगाह चमकिय बोध प्रभातय ॥

हे प्यारे, तू भैरवानुग्रह के द्वारा तत्त्व को जान लेगा। शिव के प्रकाश से तुम्हें ज्ञान का प्रभात चमक उठेगा।

(६२७) अज्ञानच गट नाशविय सारय ।
सत् गत छय सत् योगस लारय ॥

तेरे अज्ञान के सारे अन्धकार को वह शिव प्रकाश नष्ट कर देगा। सत्य योग के साथ सत्य गति चिपटी रहती है।

(६२८) यिथ तिथ शिवयोगुक अनुभव कर।
योगस प्यठ यिथ तिथ चित़ कर थ्यर ॥

जिस किसी भी प्रकार से तू शिवयोग का अनुभव कर ले। तू जैसे तैसे शिवयोग पर चित्त को स्थिर कर ले।

(६२९) शिव चित़ वृत शोमरित्त विमर्शन।
विमर्शन निश प्रावक दर्शन ॥

चित्तवृत्ति को शान्त कर के तू शिव भाव का विमर्श कर ले। उस विमर्श के अभ्यास से ही तू आत्मदर्शन प्राप्त करेगा।

२७

(६३०) चित़! गछ बियि शिव तुताये कुन ॥
शिवचरणय क्षण २ अनुभवरुन ॥

हे चित्त, तू शिव की स्तुति में लग जा। तू क्षण क्षण में शिवचरणों का अनुभव कर ले।

(६३१) सर्वरूप सर्वातीत सुय कारण।
स्थूल सूक्ष्मातीत सुय तरण तारन॥

वही सर्वस्वरूप भी है और सर्वोत्तीर्ण भी है। वही सब का मूल कारण है। वह स्थल प्रपञ्च और सूक्ष्म प्रपञ्च से भी उत्तीर्ण है और वही सब का तरण तारण है।

(६३२) च़य विश्व विश्वात्मा विश्वम्भर।
च़य विश्वमय विश्वोतीर्ण विश्वेश्वर

तू ही विश्व भी है, विश्व की आत्मा भी है और विश्व का भरण पोषण करने वाला भी है। तू ही विश्वमय भी है और विश्वोत्तीर्ण भी है तू विश्व का ईश्वर है

(६३३) च़य सृष्टा, भर्ता, संहर्ता।
शिव च़य छुक सर्वात्मा कर्ता॥

तू ही सृष्टि, स्थिति और सहार करने वाला है। तू

हो शिव है तू ही सब को आत्मा है और सर्वकर्ता है।

(६३४) **शिव च़य छुक सर्वगाशन हुन्द तीज़ ।**
**सर्वगाशन सर्वात्मा सत बीज़ ॥**

समस्त प्रकाशों का तेजोरूप शिव तू ही है तू समस्त प्रकाशों की आमा है और तू ही सभी का वास्तविक बीज अर्थात् मूल कारण है।

(६३५) **पनन् य पान पानय वुलसोवुत ।**
**शिव उद्यान पानय फुलनोवुत ॥**

तूने अपने ही आप को स्वयमेव उल्लास में लाया। तूनें ही शिवात्मक बाग को स्वयमेव विकास में लाया।

(६३६) **च़िय प्रत्यक्ष ज़न खटरोवुत पान ।**
**सूक्ष्मातिसूक्ष्म च़िय व्यठरोवुत पान**

तूने ही अपने प्रत्यक्ष स्वरूप को मानों छिपा दिया। तूनें ही अपने सूक्ष्म से भी अतीव सूक्ष्म अपने आप को माना स्थूल

बना दिया ।

(६३७) च़य माता भगिनी च़य भ्राता ।
च़य पिता च़य पितामह दाता ॥

तू ही माता है, तू ही बहन है, तू ही भाई है । तू ही पिता है, तू ही दादा है और तू ही सब कुछ देने वाला है ।

(६३८) ह्‌यछवुन त ह्‌यछनावन वोल शिव चय
मानवुन न मान्यरावनवोल शिव चय

सीखने वाला और सिखाने वाला शिवरूप तू ही है । मानने वाला और मनवाने वाला शिव तू ही है ।

(६३९) चय विद्या च़य वेद विद्यावान ।
चय वेद्य चय वेदक चय निर्वाण ॥

तू ही विद्या है, तू ही विद्या का विषय वेद है और तू ही विद्यावान् है । तू ही जानने के योग्य वेद्य है, तू ही जानने वाला है और तू ही निर्वाण है ।

(६४०) शिष्य रूप चयय धोरुत विद्यार्थी ।
चय गुरु परमात्मा परमार्थी ॥

शिष्य का रूप धारण करता हुआ तू ही विद्यार्थी है । तू ही गुरु है । तू ही परमात्मा है औह तू ही परमार्थ का अभिलाषी है ।

(६४१) चय वनवुन त वननीय चय वाणी ।
चय चुयशीतिलछि मुख वनवानी ॥

तू ही बोलने वाला है, तू ही बोला जाने वाला है और तू ही बोलने का साधन वाणी है । तू ही चौरासी लाख जीव योनियों के मुखों से बोलने वाला है ।

(६४२) चय अछिन आकाशवत व्यापी ।
अजपीश्वर स्वजपा जप जापी ॥

तू ही आकाश की तरह निरन्तरतया सर्वव्यापक है । तू अजपा जाप का ईश्वर है और तू ही स्वय अजपा जाप करने वाला भी है ।

(९४३) **चय साध्य चय साधन त साधनवोल**
**योगाभ्यास चय शिष्य चय गोरमोल**

तू ही साध्य (सिद्धि का विषय) है, तू ही साधन (सिद्धि का उपाय) है और तू ही साधना करने वाला भी है। योग का अभ्यास तू ही है, शिष्य तू ही है और तू ही गुरु रूपी पिता भी है।

(९४४) **चय योग चय योगी च अभ्यासक।**
**चय भास चय भासुव न त चय भासक**

तू ही योग है, तू ही योगी है और तू ही योग का अभ्यास करने वाला भी है। तू ही आभास है, तू ही आभासित होने वाला है और तू ही आभास करने वाला भी है।

(९४५) **चय कर्म चय धर्म चय धर्मात्मा।**
**चय ज़ग चय ज़ीव चय कर्मात्मा॥**

तू ही कर्म है, तू ही धर्म है और तू ही धर्म करने

वाला धर्मात्मा है । तू ही जगत है, तू ही जीव है और तू ही कर्म का स्वरूप है ।

(१४६) **चय ओसुख चय छुख चय आसख ।**
**चय काल चय काली चय ग्रासक ॥**

तू ही था, तू ही है और तू ही होगा । तू ही काल है, तू ही महाकाली है और तू ही सभी का ग्रास करने वाला संहारक भी है ।

(१४७) **चय ज्ञान चय छुक ज्ञेय चय ज्ञानी ।**
**चय बन्ध चय मुक्त चय निर्वाणी ॥**

तू ही ज्ञान है, तू ही ज्ञेय है और तू ही ज्ञानी है। तू ही बन्धन में पड़ा है, तू ही मुक्त है और तू ही निर्वाण का सेवन करने वाला है ।

(१४८) **चय शिव चय भव चय भवानी ।**
**चय चन्द्रम चय भान चय भासानी ॥**

तू ही शिव है, तू ही संसार है और तू ही शक्ति है।

तू ही चन्द्रमा है, तू ही सूर्य है और तू ही भासमान होता रहता है ।

(६४९) **ताराचिह्न आकाशमण्डल धोरुत**
**शून्यस प्यठ जान क्या थर खारथ ॥**

तारों के समूहों के चिह्नों से सुविचित्र बना हुआ आकाशमण्डल का रूप तूने ही धारण किया है शून्य के ऊपर तूने इस आभास रूप प्रपञ्च को क्या ही खड़ा कर दिया है ।

(६५०) **चय मेघ चय वर्षुन चय बुज़मल ।**
**चय भूर्भवः स्वः चय तलातल ॥**

तू ही बादल है, तू ही वर्षा है और तू ही बिजली भी है । तू ही भूः, भुवः और स्वः ये तीन ऊर्ध्व लोक है तथा तू ही अतल, वितल, तलातल आदि पाताल लोक भी है ।

(६५१) **चय मायिनी चय माया छाया ।**
**चय प्राण चय प्राणन चय त्राया ॥**

तू ही माया वाला है, तू ही माया रूपी छाया वाला है, अर्थात् प्रकाश का आवरण रूप माया तू ही है। तू ही प्राण शक्ति है, तू ही प्राणन क्रिया और जीने की क्रिया है और तू ही ... ...

(६५२) चय जाग्रत चय स्वप्नावस्था।
चय सुषुप्त चय तुर्यास्वस्था॥

तू ही जाग्रत है, तू ही स्वप्न की अवस्था है। तू ही सुषुप्ति है और तुर्या अवस्था भी तू ही है।

(६५३) चय पुरुषा प्रकृतिरूप शक्तिमान।
चय पुरुषा सत्वादिक गुणवान॥

तू ही पुरुष तत्त्व है और प्रकृतिरूप भी तू ही है। सत्त्व गुण, रजोगुण और तमोगुण, इन गुणों से युक्त पुरुष भी तू ही है।

(६५४) चयय अन्तःकरणुक रूप धोरुत।
ज्ञानेन्द्रिय रूप चयय व्यवहोरुत॥

तूने ही अन्तःकरणों का अर्थात् मन, बुद्धि, अहंकार और चित्त का रूप धारण किया है । पांच ज्ञानेन्द्रियों के रूप का व्यवहार भी तूने ही चलाया।

(६५५) कर्मेन्द्रिय रूप चय उद्यमवान् ।
उथबेठ तुलन्राव स्यजरथ सुखसान ॥

कर्मेन्द्रियों के रूप में तू ही उद्योगशील है तूने ही उठने बैठने आदान करने, परित्याग करने आदि का व्यवहार अनायास ही खड़ा कर दिया ।

(६५६) तन्मात्र पंचक चयय उदयाविथ
जड़भूत पंचक चयय चेतनाविथ ॥

शब्द स्पर्श, रूप रस और गन्धरूपी पांच तन्मात्र तत्वों की सृष्टि भी तूने ही की । आकाश आदि पांच जड़ भूतों को तूने ही चेतन जैसा बना दिया ।

(६५७) सूर्यकान्तस त सूर्यस दूर्यर कूता ।
चानि महिमाह सूर्यकांतनिशद्रायिज्योत

सूर्यकान्त मणि और सूर्य के बीच तो करोड़ों मीलों की बहुत बड़ी दूरी है परन्तु तुम्हारी ही महिमा से सूर्यकान्त में से सूर्य की ज्योति प्रकट हो गई

(६५८) **अष्टवि शति तत्त्व चयय एकोवुत ।**
**ब्योन स्वभाव पान वज मिलनोवुत ॥**

अठाईस तत्त्वों को तूने ही एक कर दिया उनके पर पर भिन्न भिन्न प्रकार के स्वभावों को तूने आपस में मिला दिया, अर्थात् उन्हें पुन: एक कर दिया ।

(६५६) **वेदान्तन वोन पंच विशतितत्त्व ।**
**श्री भगवाज ग्योव अष्टाविशत् ॥**

वेदान्त ने पच्चीस तत्त्वों का वर्णन किया। श्री भगवान नारायण ने तो अठाईस तत्त्वों का गुणगान गाया।

पच्चीस तत्त्व=५ महाभूत, ५ तन्मात्र, ५ कर्मेन्द्रिय, ५ ज्ञानेन्द्रिय, ४ अन्त:करण, प्रकृति और पुरुष होते हैं इनके साथ ही नारायण और उसकी विद्या तथा अविद्या नाम की दो शक्तियों को मिला देने पर तत्त्व अठाईस बन जाते हैं।

(६६०) **भैरवाम्नायि ग्योव अष्टात्रिशत ।**
**सोरुय सत सारय छि चयज उत्पत ॥**

भैरव शास्त्रों ने, अर्थात् अद्वैत शैव शास्त्रों ने अठत्तीस तत्त्वों को गाया। यह सारा सत्य ही है, क्योंकि इसकी सारी सृष्टि तूने की है।

उपरोक्त पच्चीस तत्त्वों के साथ पांच कञ्चुक तत्त्व, माया, शुद्ध विद्या, ईश्वर, सदाशिव, शक्ति, शिव परमशिव और साक्षितत्त्व इन को जोड़ देने से तत्त्व सख्या ३८ बन जाती है।

(६६१) **चय शास्त्री शास्त्रार्थ शास्त्र विध।**
**चय पालवुन चय पालनीय चय सिद्ध**

तू ही शास्त्र कहने वाला है तू ही शास्त्र का अर्थ है और तू ही शास्त्र की विधि है उस विधि का पालन करने वाला तू ही है पालन करने के योग्य तू ही है और उसके पालन करने से प्राप्य सिद्ध भी तू ही है।

(६६२) **चय आकाश चय वायु चय अग्न।**
**चय ज़ल चय पृथ्वी चय निविघ्न॥**

तू ही आकाश है, तू ही वायु है, तू ही अग्नि है, तू ही जल है, तू ही पृथ्वी है और तू ही बिना बाधा के यह सब कुछ बन गया है।

(९६३) च्यय थोवमुत छुय आकाश युथ छोर ।
चय्य थोवमुत छुय भूधर युथ दोर ।।

तूने ह आकाश को सर्वथा खोखला अर्थात् शून्य बना रखा है और तूने ही पर्वत को इतना ठोस बना कर रखा है तात्पर्य यह है कि आकाश की अत्यन्त सूक्ष्मता को और पृथ्वी की अत्यन्त स्थूलता को तूने ही उत्पन्न किया है।

(९६४) चय्य पृथवी वथरावथ निश्चल ।
चय्य तत् प्यठ थोवुत जग मण्डल ।।

तूने ही पृथ्वी को निश्चल रूप में फैला दिया तूने ही उसके ऊपर जगत को ठहराया

(९६५) पानिस प्यठ पृथ्वी वथरावथ ।
पृथ्विथि प्यठ चय्य जगत् बिहनोवुथ

तूने पानी के ऊपर पृथ्वी को फैला दिया । पृथ्वी के ऊपर तूने ससार को बिठा दिया।

(१६६) ज्योतिष्मान च्यय अग्न वुशन ोवुथ ।

च्यय जल जीवन ोपाय तुरनवुथ ।।

ज्योति से युक्त अग्नि को तूने ही गर्म बना दिया। तूने ही जीवन के यउप भूत जल को ठण्डा बना दिया।

(१६७) वायु च्यय हनि हनि वहारोवुथ ।

होखरावुन तमिस आज्ञा थावथ ।।

तूने ही वायु को जगह जगह पर फैला दिया। वस्तुओं को सुखाते रहने की आज्ञा उसे तूने ही दे रखी।

(१६८) जल तजरोवुथ थोवुथ जीवन ।

जीवुन युथ वाति जीवन त दीवन ।।

पानी को तूने पतला अर्थात् द्रवरूप बना दिया और समस्त सांसारिक जीवों को और देवगणों को जीवित रखने के लिए उसे (जल को) जीवन बना कर रखा। (जल के बिना प्राणी जीवित नहीं रह सकते। अतः जल को 'जीवन' कहा जाता है।

(६६६) पूरथ पृथवी रसरूप गन्धव ।
प्यठ खार्यथस चयय पर्वत पिण्डव ॥

छः रसों, सात रूपों और दो प्रकार के गन्धों से तूने ही पृथ्वी को भर करके रखा । उसको तूने ही पर्वत रूपी पिण्डों के द्वारा स्थिर रख कर उसके ऊपर, अर्थात् जल के ऊपर चढ़ा दिया ।

(६७०) अग्नस छु वुशनेर चानि आज्ञाये ।
ख्योन छोन त अपुन ब्यूयि वाणी त्राये

तेरी ही आज्ञा से आग में गर्मी होती है। तेरी ही आज्ञा से उसका काम खाना, पीना, पचाना आदि बना रहा

(६७१) सारि विपनच शय चय थोवुत आकाश
चन्द्रम त सूर्य रात्र दिन प्रकाश ॥

इस समस्त प्रपञ्च को स्थान देने की जगह के रूप में; तूने ही आकाश को बना रखा । उसी में चन्द्रमा और सूर्य रात को तथा दिन को प्रकाश देते रहते हैं

(९७२) दिनरात्र भीद चयय सिजरोवुथ ।
कालान्तर गिन्ती चयय गज़रावथ ॥

दिन और रात्रि के परापर भेद को भी तूने ही नियम में रख लिया । तूने ही कालक्रम को गणना का परिगणन किया । तात्पर्य यह है कि समस्त कालिक व्यवहार को इस मायीय जगत में तूने ही ठहराया ।

(९७३) च कला चय काष्टा चय मुहूरत ।
च निमेण चय उन्मेष तुर्या तुरत ॥

कला, काष्ठा, मुहूर्त्त आदि काल के समस्त छोटे या बड़े भाग तू ही है । निमेष, उन्मेष आदि सूक्ष्म तर काल-भाग भी तू ही है और ऐसा होता हुआ भी तू तुर्या-स्वरूप ही है ।

(९७४) चय क्षण घर पहर चय दिन रात ।
चय संध्या अर्धरात्र चय प्रात ॥

क्षण घड़ी पहर, अहोरात्र सन्ध्या, अर्धरात्र, प्रातःकाल आदि समस्त कालभाग तू ही है ।

(६७५) **चय मास, चय यंथ, चय वर्ष पानय ।**
**सर्वात्मा चय शिव भगवानय ॥**

तू ही स्वयं मास, ऋतु (दो दो मास=एक एक ऋतु) और वर्ष भी स्वयमेव है । अर्थात् ये सकत आभासमान कालांश तेरे ही भिन्न भिन्न आकार हैं और इन आकारों में तू ही स्वय प्रकट हुआ है तू विश्वात्मक है और तू सभी का आत्मस्वरूप भगवान् शिव ही है ।

(६७६) **चोंन महिमा वन क्या बारंबार ।**
**विश्वरूप छिय धोरमुत छुय अवतार**

तेरी महिमा का मैं बार बार कितना वर्णन करू । तूने ही निचली निचली भूकिकाओं में उतर कर समस्त विश्व के रूप को धारण किया है । अतः समस्त पदार्थ तेरे ही अवतार हैं ।

(६७७) तत्सवित त्रिजगत भर्गात्मा ।
सर्वातीत सर्वमय सर्वज्ञात्मा ॥

तीनों ही लोक उस सृष्टिकर्ता परमेश्वर के तेज से ही निर्मित हुए हैं। अतः ये वह तेज ही हैं जो सर्वोत्तीर्ण भी है और सर्वमय भी है तथा समस्त ज्ञान क्रिया में स्वतन्त्र है।

(६७८) नमस्कार भविनय शिव शक्तिमानय ।
अनन्तैश्वर्य विभवकि बानय ॥

हे शक्तिमान् शिव तुझे हमारा नमस्कार हो तू अनन्त ऐश्वर्य विभूतियों का पात्र है।

(६७९) चितसूर्यात्मा नमस्कार भुविनय ।
सत्वीर्यात्मा नमस्कार भुविनय ॥

हे चित्सूर्य स्वरूप, तुझे हमारा नमस्कार हो। हे सद्वीर्य स्वरूप, अर्थात् हे परमेश्वर्य शक्ति स्वरूप, तुझे हमारा नमस्कार हो

(६८०) कव ज़ान चांज अस्तुत भगवानय ।
सर्वज्ञ नाथ! शिव! सर्वशक्तिमान ॥

हे भगवन्, हे सर्वज्ञ, हे सब के सवामी, हे शक्तिमान्, हे शिव, मैं तुम्हारी स्तुति को वास्तविक ढग से करना कैसे जान सकूं। तात्पर्य यह है कि परमेश्वर की स्तुति को ठीक तरह से और पूरी तरह से कैसे किया जा सके, इस बात को कोई जान ही नहीं सकता।

(६८१) **कव ज़ान चोञ अस्तुत अनज़ानय ।**
**ज़ानक पनन् महिमा पांञपानय ॥**

मैं अनजान हूं। मैं तेरी स्तुति करना कैसे जान लूं। तू तो केवल अपने आप ही अपनी महिमा को जानता है।

(६८२) **सर्वातमा ़चयय नमस्कार भुविनय ।**
**परमात्मा ़चयय नमस्कार भुविनय ॥**

हे सर्वात्मक परमेश्वर, तुझे ही नमस्कार हो। हे परमात्मा तुझे ही नमस्कार हो।

(६८३) **चि़त! कर छुप वन्त कुस गव पारस ।**
**शिव-शक्ति सागरस अपरावारस ॥**

हे चित तू चुप रह, अर्थात् सङ्कल्प विकल्पों को करना छोड़ दे। भला ज़रा बता दे कि आर और पार से रहित शिव शक्तिमय समुद्र के पार कौन जा सका। तात्पर्य यह है कि परमेश्वर की महिमा के समुद्र के उस पार पहुचे बिना उसकी स्तुति की जाटा अत. मौन रहना ही अच्छा है

(६८४) **शिव-शक्ति महिमा सागरापारस ।**
**छुप छय बेड त्वत सारातिसारस ॥**

शिव-शक्ति-महिमा का अपार समुद्र जो समस्त विश्व के सार का भी सार है, उसके विषय में सबसे बड़ा तत्त्व अर्थात् उस ह्‌ यङ्गाम करने का सबसे बड़ा उपाय चुप रहना है। चुप रहने से यहां समस्त अन्तःकरणों और बाह्य करनों का निश्चल रूप में ठहरना अभिडते है

(२८)

(६८५) **शरणय गछ चित्त सतगुर चरणस ।**
**कौत वातक शिव महिमा सुरतस ॥**

हे चित्त, तू सद्गुरु के चरणों की शरण में आजा। तू उसके बिना शिव की महिमा मनन करने में कहां तक पहुंच सकेगा; अर्थात् इस कार्य में पर्याप्त मात्रा में सफल नहीं हो सकेगा

(१८६) **पत लग तसन्द्यन् चरण स्मरणन् ।**

**स्मरणय मुकलक त अद यिख न मरनन्**

उन के चरणों का स्मरण करने के पीछे पड़ जा। उस स्मरण से ही तू मुक्त हो जाएगा और फिर पुनः पुनः मरने के चक्कर में नहीं पड़ेगा।

(१८७) **तरणोपाय तुहुन्दिय चरणारबिन्द ।**

**न्यथ विमर्शु न स्वप्रकाश आनन्द ॥**

उन्हीं के चरण-कमल संसार समुद्र से पार जाने के उपाय हैं। तू स्वयं प्रकाशमान् चिदानन्द के विमर्श का अभ्यास नित्य प्रति किया कर

(१८८) **क्षण क्षण स्मरण आनन्द प्रावक् ।**

**बाह्यान्तर त्रिजगत आनन्दावक ॥**

क्षण क्षण में स्मरण करने से तू आनन्द प्राप्त करेगा। तू बाह्य जगत को, आन्तर जगत् को और तीनों लोकों को आनन्दमय बना देगा अर्थात् तेरे लिए सब कुछ आनन्दमय ही बन जाएगा।

(६८९) **चित! मो रोज़ ब़ोज़ शिव पाज़ पानय।**
**बथ छुस सुय छुय न्यथ वनवानय ॥**

हे चित्त, तू कहीं भी मत रुक जा। तू यह समझ ले कि "मैं ही अपने ही आप शिव हूं। यही नित्य सत्य गीत है।

(६९०) **सुय छुय सर्वात्मा साक्षात्कार।**
**जप़ ओतत्सत् त्वं बारंबार ॥**

सर्वात्मभाव का साक्षात्कार वही है। तू बार बार "ओं तत् सत्" इस मन्त्र का जप किया कर।

(६९१) **ज़ानन कैंह वन क्या चांज़ अस्तुत।**
**छुक च़ आश्चर छि चांनिय शक्त उत्पत्**

मैं कुछ जानता नहीं अतः तेरी स्तुति के विषय में

क्या कहूं तू एक आश्चर्यमय महानुभाव है और तेरी ही शक्ति को उत्पति कहते हैं।

(६६२) ख्योन चोन त शुँगुन ज़ान बिथि केंह न।
दिन रास्त मंगुन ज़ान बिथि केंह न।।

मैं तो खाना, पीना और सोना ही जानता हूं। और कुछ नहीं जानता। मैं कुछ देना नहीं जानता परन्तु दिए बिना मांगना तो जानता हू और कुछ नहीं जानता।

(६६३) ववहा केंह लोनहा द्यव पानय।
मंगन मंदछान छुस भगवानय।।

मैं चाहता हूं कि कुछ स्वय बो डालू, जिससे आगे कोई फसल भी स्वय काटू। हे भगवान, मैं मांगने से शरमाता हूं।

(६६४) कति ज़ानि बोज रोस्त रंगुर रंगित।
कव ज़ानि निष्बोद्ध याचक मंगित।।

बुद्धिहीन रगसाज़ रगने की कला को कहां जाने। बुद्धिहीन मांगने वाला भी मांगना कैसे जाने।

(६६५) बोज़वान र्‌गुर रंगित ज़ानेʼ ।
भाग्यवान बुद्धिमान मंगित जानेʼ ॥

बुद्धिमान् रगसाज़ ही रगाई जानता है भाग्यवान् और बुद्धिमान ही मांगना जानता है ।

(६६६) पाथ्यम न बुद्ध शिव । मत मंदछावतम ।
सन्मात्रस प्यठ संतोष थावतम ॥

हे शिव मेरे पास पर्याप्त बुद्धि तो नहीं है । कृप्या मुझे लज्जित न कराइए । कृप्या सन्मात्र शुद्ध चैतन्य पर ही मुझे सन्तुष्ट बनाकर रखिए ।

(६६७) संगनव निश चान्तन पेत्य चित् न्योन ।
निष्क्रय बिहि चित़ चरणामृत च्योन ॥

मेरे चित्त को याचनाओं से निवृत्त कर दीजिए आपके चरणामृत का पान करने से ही चित्त क्रिया शून्य होकर शान्त भाव में बैठेगा ।

(६६८) भैरव ! छम चानि नावच आशा ।
मोक्षोपाय चानि भावच आशा ॥

हे भैरवनाथ, आपके नाम पर ही मेरी आशा टिकी है। उसी आपके नाम को ही मोक्ष का उपाय बनने से मुझे शिवभाव की प्राप्ति का भी आशा है।

(९९९) **भैरव नाम आशा छम हृदयस।**
**भैरव नाम महिमा यियि उदयस॥**

हे भैरवनाथ, आप के नाम पर ठहरी हुई आशा मेरे हृदय में विद्यमान है। यह भी आशा है कि भैरवनाथ के नाम की महिमा कभी उदय को प्राप्त होगी ही।

(१०००) **सत् शब्दार्थ पांज़ पानय बोज़ि।**
**महिमाद्यन भैरव पान रोज़ि॥**

आशा यही है कि मेरा हृदय अपने आप ही शुद्ध अहं विमर्श रूपी सत्य शब्द के अर्थ को सत्यमेव समझ लेगा। वैसा हो जाने पर परम ऐश्वर्य की महिमा से परिपूर्ण बन कर स्वयमेव भैरवरूपता में ठहरेगा।

(१००१) **भासित स्व जन प्रकट चित् भैरव।**
**बाह्यान्तर भ्रम चटिथ चैतन्य शिव॥**

चिदात्मक भैरव उस तरह से स्वयं प्रकाशित होता रहेगा जिस तरह से सूर्य स्वय चमकता है। शुद्ध चैतन्य रूपी शिव उस समय बाह्य जगत् और आन्तर जगत् के विषय में समस्त भ्रममूलक ज्ञान को काट कर उसे शिव रूप में ही चमका देगा

(१००२) **दाता छुख दातन मंज नामी ।**
**प्रथ् हृदयुक छुख अन्तर्यामी ॥**

तू समस्त दानशील महापुरुषों में अति प्रसिद्ध और कीर्तिमान दाता है तू प्रत्येक हृदय में अन्तर्यामी-भाव मे ठहरा है अर्थात् प्रत्येक हृदय की अभिलाषा को जानता हुआ तदनुकूल फलों को देने वाला है।

(१००३ **दातस छु स्वभाव, द्युन प्रथ कांसि।**
**सूर्यस प्रकाश गाशंरुन प्रथ कांसि॥**

दाता का यह स्वभाव ही होता है कि वह प्रत्येक अभिलाषावान् को उसको अभिलाषा के अनुसार फल देता है सूर्य का यह स्वभाव ही है कि वह प्रत्येक व्यक्ति के लिए विषयों को प्रकाशित करता रहता है।

(१००४) **स्वभाव भूत सत् अनुसार थावतम् ।**

**सन्मुख शिव नामोच्चर थावतम् ॥**

कृप्या मुझे वा तविक स्वभाव बने हुए सन्मात्र को ही स्थिति में ठहराइए। फिर शिव नाम का सतत उच्चारण को भी मेरे सन्मुख ही रखिए। अर्थात् उसे मैं कभी भूल न जाऊ।

(१००५) **शक्ति शब्दार्थ चैतन्य परमस्पन्द ।**

**शिव शब्दार्थ आनन्दी आनन्द ॥**

चतन्य का शुद्ध ज्ञान-क्रियात्मक मूल स्पन्द शक्ति शब्द का अर्थ होता है। शिव शब्द का अर्थ एकमात्र आनन्द ही होता है

(१००६) **आस्तं त कास्तं शिव ! जन्मच हांड ।**

**भास्तं त कास्तं अज्ञानच जांड ॥**

हे शिव सदा मेरे सन्मुख ठहरता हुआ मुझे पुनर्जन्म के संकट से छुटकारा दे दे। मेरे सामने प्रकाशमान होता हुआ मेरे अज्ञान की अन्धेरी को मिटा दे।

(१००७) **चोन च़रणय शरणास्थान ज़ोनम ।**

**शरणस्थान मोक्ष अभिमान मानुम ॥**

तेरे चरण को ही मैंने शरण का स्थान जान लिया उस शरण के स्थान को ही मैंने मोक्ष का अभिमान मान लिया। अर्थात उसी को मोक्षरूप मैंने समझ लिया।

(१००८) **गुरु च़रणय शरणस्थान ज़ोनुम ।**

**शरणस्थान मोक्ष अभिमान मोनुम ॥**

गुरू के चरण को ही मैंने शरण लेने का स्थान जाना। उसे शरण लेने का स्थान मानते हुए उसी को मोक्ष का अभिमान भी मान लिया।

(१००९) **शिव च़रणय शरणस्थान ज़ोनुम् ।**

**शरणस्थान मोक्ष अभिमान मोनुम ॥**

शिव के चरण को मैंने शरण लेने का स्थान जान लिया। उस शरण स्थान को ही मैंने मोक्ष का अभिमान माना।

(१०१०) जय बोंवियत्त गुरुवर परमूर्ति ।
शिव शक्तिमत् चैतन्य स्फूर्ति ॥

हे परमेश्वर मूर्ति गुरुदेव आप की जय जयकार हो। हे शक्तिमान शिव, हे चैतन्य के स्पन्दनात्मक शिव, आप की जय जयकार हो

(१०११) ओं श्री गुरवे शिवाय ओं नमः ।
यछ्खय चित जीवन्मुक्त सांपेमुन ॥
स्थूल मूल निश स्वप्रभा अनुभावुन ।
चित भा उलसावुन, मार्तण्ड उदयावुन

हे मेरे चित्त यदि तू जीवन्मुक्त बनना चाहेगा तो तू इस स्थूल शरीर में से और इसके सूक्ष्म मूल कारणों में से भी अपनी चेतना के प्रकाश का ही अनुभव कर ले वहां चैतन्य के प्रकाश को विकास में ले उस और चैतन्य रूपी मार्तण्ड का उदय करा दे।

(१०१२) स्थूल मूल गव गुरु चरणय सेवुन ।
स्वप्रकाश आनन्दघन विमर्शुन ॥

इस स्थूल संसार के मूल का अनुसन्धान गुरुचरणों का सेवन ही होता है। स्वयं प्रकाशमान् आनन्द धन स्वरूप का विमर्श करना वह अनुसन्धान होता है।

(१०१३) **स्थूल मूल गव गणपत सर्वाकार ।**
**सर्वात्मा चय छुक सर्वाधार ॥**

सर्वाकार तत्त्व गणों का पति परमेश्वर ही इस स्थूल जगत् का मुल कारण है। वह तू ही है। तू ही सर्वात्मा है और सभी का आधार है।

(१०१४) **स्थूल मूल गव शिव शक्त स्वात्मारूप।**
**चमकावुन स्वात्मोदित सत्‌दीप ॥**

शिव और शक्ति का सामरस्य रूपी स्वातमा ही स्थूल विश्व का मूल होता है। इसलिए स्वयमेव सततोदिप स्वात्मरूपी दीपक को ही चमका दे।

(१०१५) **स्थूल मूल गव शब्दातीत रोज़न ।**
**पनन् य पान तति छुय चमकावुन ॥**

स्थूल आदि प्रपञ्चों के मूल कारण पर ठहरना शब्दातीत अवस्था में ठहरना होता है। उस में तो अपनी आत्मा को ही चमकाना होता है।

(१०१६) **ओं आदि गछि सग्गुर हृदि धारण।**
**गुर शब्दस त्यठ पान रथि खारुन॥**

सद्‌गुरु के उपदेश द्वारा ओं आदि शब्दों को अपने हृदय में प्रतिष्ठित करवा देना चाहिए फिर गुरू के उस उपदेश पर ही अर्थात् उसी का सहारा लेकर अपने आप का उद्धार करना चाहिए।

(१०१७) **गुर शब्दुक राग क्षण क्षण धारुण।**
**पननुय पान पानय उच्चारुन॥**

गुरु शब्द के प्रति क्षण क्षण में राग को धारण करना चाहिए। अपने ही आप को अपने ही आप उन्नत बनाना चाहिए

(१०१८) **रात्र दिन गुर-वाक्य शब्दावुन।**
**पानस सूत्य नित उदयावुन॥**

दिन रात गुरु वाणी का जप करना चाहिए। उसे सदैव अपने साथ साथ रखते हुए सततोदित ही रखना चाहिए।

(१०१६) **प्राण अपान यव किञ करहन शान्त।**
**अज़पा हुन्द पानय ज़ान पर्यान्त ॥**

तू उस अजपा जप का रहस्य स्वयमेव जान ले, जिस के द्वारा तू प्राण और अपान को शान्त कर सकेगा।

(१०२०) **अनुग्रह किञ यलि उदय सापनिस।**
**पानय प्यलि हृत्कमल फुलनस ॥**

जब शिव के अनुग्रह से उस अजपा मन्त्र का उदय हो जाएगा, तो हृदय कमल स्वयमेव विकास को प्राप्त होगा।

(१०२१) **अभ्यास कर अविछिन रात-दिन।**
**हृत्कमल विसित छुय निरान्त ॥**

तू दिन रात लगाकर अभ्यास करता रह। उससे तुम्हारी हृदय कमल निरन्तर विकसित होता रहेगा।

(१०२२) शिव-स्वप्रकार चमकावुन चित्भान्त्।
मन-प्राण चित अभ्यास किअ बनि शांत

चिद्भा रूपी अर्थात् चैतन्य की अपनी चमक रूपी स्वयम्प्रकाशमान् शिव प्रकाश को तू चमका दे मन और प्राण चित् शक्ति के अभ्यास से शान्त हो जाएगे।

(१०२३) शब्दस सत्य प्राण अपान करतन लय।
सुषुम्नायि हुन्द पानय बनि जय॥

अनाहत शब्द (नाद) के साथ ही साथ तू प्राण और अपान का भी लय करता जा। उससे सुषुम्ना नाडी का जय स्वयमेव हो जाएगा

(१०२४) यलि तत्पर रोज़क रात्र-दिन।
सुषुम्नायि वेशि करतन अर्पण॥

जब तू दिन रात अभ्यास में लगा रहेगा तो तू अपने चित्त को सुषुम्ना को ही अर्पण कर दे अर्थात् उसे सुषुम्ना में विलीन कर दे।

(१०२५) इडा पिंगला सुषुम्नायि लय ।
गुर अनुग्रह यस, तस बनि युथ जय ॥

अभ्यास से इडा और पिंगला भी सुषुम्ना में ही लीन हो जाती है जिस पर गुरु का अनुग्रह हुआ हो, उसको ऐसी बिजय प्राप्त होती है।

(१०२६) त्रिपुटि भेद पांञ पान चलिय सोरिय।
तति पाथिन अभ्यास कुनि लोरुय ॥

तब प्रमाता, प्रमाण और प्रमेय रूदिणी त्रिपुरी का भेद भी सारे का सारा स्वयमेव बिलीन हो जाता है उस स्थिति में किसी आलम्बन पर टिका हुआ अभ्यास ठहर ही नहीं सकता तात्पर्य यह है कि उस स्थिति में निरालम्बन योग का ही अभ्यास हो सकता है।

(१०२७) गुणातीत तिथ सापनक पानय ।
स्वात्मोदित उदयस यियि पानय ॥

उस से तू उसी प्रकार से अपने आप ही गुणातीत हो जाएगा सततो दत रहने वाला आत्मा स्वरूप तुम्हें स्वयमेव उदय को प्राप्त होगा।

(१०२८) मन प्राण चित रोज़िय न कुनि लारय ।

सुषुम्नायि हज़ पूज़ छय सारय ॥

मन, प्राण और चित्तवृत्ति कहीं भी तेरे साथ चिपटे नहीं रहेंगे । यह सारा प्रक्रिया सुषम्ना की उपासना होती है.

(१०२६) सत्व रज़ तम रुप तति सोख्य लय ।

ब्रह्म नांडी मज़ करि यलि ईश्वर क्रय ॥

वहां सत्व गुण, रजो गुण और तमो गुण के रूप में ठहरा हुआ सब कुछ विलीन हो जाता है यह तब होता है जब ईश्वर ब्रह्मनाडी है अर्थात् सुषुम्ना में सकलीकरण की क्रिया को करता है ।

(१०३०) ज़ाग्रत स्वप्न सुषुप्ता अवस्था ।

त्रन हुन्द अभ्यास तति रोज्यस न ज़ाह

वहां उस स्थिति में जाग्रत्, स्वप्न और सुषुप्ति, इन तीनों अवस्थाओं का अभ्यास आदि व्यवहार कोई कभी भी नहीं ठहरता है, वह व्यवहार विलीन ही हो जाता है ।

(१०३१) **ब्रह्मा रुप जा़ग्रतकुय देवता ।**

**सुय विष्णु रुप छुय स्वप्नावस्था ॥**

जाग्रत् अवस्था के अधिष्ठातृ देवता ब्रह्मा जी हैं वह शिव ही इस रूप में वहां ठहरता है । वही विष्णु रूप में ठहरता हुआ स्वप्नावस्था का अधिष्ठातृ देवता बनता है।

(१०३२) **सुषुप्ता रुप छुय शिव मूर्ति ।**

**त्रिन दुन्द जी़वन च़ूर्यम स्फूर्ति ॥**

वही सुषुप्ति की अवस्था के ऊपर अधिष्ठान करता हुआ रुद्र रूप में ठहरता है इन तीनों अवस्थाओं को जीवन दान देने वाली तुर्या को स्फूर्ति अर्थात् उसकी चैतन्यमयी फड़कन होती है ।

(१०३३) **स्थूल-जा़ग्रत यव किञ सांपनिय लय ।**

**स्वप्रभा शक्त पानय करि उदय ॥**

तुर्या की स्फूर्ति वह होती है जिसकी महिमा से तुझे जाग्रत् दशा के इस सारे स्थूल प्रपञ्च का लय हो जाएगा और स्वप्रभा

अर्थात् स्वयमेव अपनी ही महिमा से प्रकाशमान शक्ति का उदय तुझे स्वयमेव हो जाएगा।

(१०३४) **ब त चय सुय भाव त्यलि चे नि पानय।**
**यलि बनि पननीय पानच ज़ानय ॥**

जब अपने वास्तविक स्वरूप की पहचान उग जाएगी तो तब साधक को अपने आप ही "मैं तू और वह' इन भावों के वास्तविक तत्त्व की सवेदना हो जाएगी।

(१०३५) **ज्ञान ज्ञेय ज्ञाता भीद छुय।**
**स्वविमर्श वैशि प्रावक तमिकुय जय॥**

ज्ञान, ज्ञेय और ज्ञाता ऐसा विचार ही भेद दर्शन होता है उस के ऊपर विजय को तू स्वविमर्श के द्वारा अर्थात अपने वास्तविक स्वरूप के विमर्श के द्वारा प्राप्त करेगा।

(१०३६) **वुछुन त वुछनीय वुछनवोल भीद।**
**स्वविमर्श अभ्यास करि तमिकुय छीद।**

देखना, देखने योग्य विषय और देखने वाला प्रमाता, इस प्रकार की कल्पना को भेद कहते है इस भेद के उच्छेद को आत्मस्वरूप का विमर्श स्वयमेव कर देगा

(१०३७) **सर्व इन्द्रिय व्रत द्वादशान्तस शान्त।**
**मन प्राण चित् व्रत त्रावि तमिचिय**
**भ्रान्त ॥**

द्वादशान्त स्थान में (अर्थात् हृदय में, या नासिका से बाहर नीचे की ओर ठहरे आकाश में, य शिखा के ऊपर ठहरे आकाश में) समस्त इन्द्रियों की वृत्तियां शान्त हो जाएगी. मन, प्राण और चित्तवृति भी उस भेद कल्पना की भ्रान्ति का परित्याग कर देंगे।

(१०३८) **स्वप्रभा संवित पोज पानय ज़ानिय।**
**सर्वात्मा चिन्मय रुप मानिय ॥**

वह स्वयं प्रकाशमान शुद्ध सवित् अपने आप ही अपने आप को जान लेगी। वह अपने सर्वात्मक चैतन्यमात्र को ही अपना स्वरूप मान लेगी।

(१०३६) चिन्मय स्वप्रभा तुर्या शय छय ।
स्वप्रकाश विमर्शघन शिव उदय ।।

चैतन्यमयी, स्वय प्रकाशमान् तुर्या की स्थिति ही स्वप्रकाश और विमर्शघन शिवभाव का उदय है।

(१०४०) स्वप्रभा चिन्मय मूर्ति निष्चल ।
सर्वरुपस छय आसित सुयं बल ।।

स्वय प्रकाशमान् निश्चल चैतन्यमयी मूर्ति ही समस्त रूपों को अभिव्यकत करने वाली स्वातन्त्र्य शक्ति है।

(१०४१) सो ह म मात्रात्मा बनि यलि लय ।
स्वप्रभा संवित् सुचि् पत चि्न्मय ।।

जब "सोहम्" में से 'स ह और म" इन तीनों मात्राओं का लय हो जाएगा तो उसके आनन्तर एकमात्र स्वप्रकाश और चेतन्यात्मक संवित् ही शेष रहेंगी

(१०४२) ब्रम्हाण्ड प्यठ यलि बनि आसन ।
पनन्ु य पान पानय छुय भासन ।।

जब ब्रह्माण्ड के ऊपर प्राणी का आसन बन जाएगा, अर्थात जब उसे सारे ब्रह्माण्ड में ठहरी हुई अपनी व्यापकता की सवेदना हो जाएगी, तो अपना ही आप अपने ही आप प्रकाशमान होता हुआ अनुभव में आएगा।

(१०४३) **स्वप्रकाश संवित छुय विमर्शन।**
**चैतन्यमम शिवरुपुक दर्शन॥**

स्वप्रकाश संवित् का विमर्शन ही चैतन्य-मयी विश्वरूपता का दर्शन होता है।

(१०४४) **द्वादश भान द्वादशान्तस कर लय।**
**मार्तण्ड चित्भान शिव शक्त उदय॥**

बारह सूर्यों का लय तू द्वारशान्त में कर दे फिर चैतन्यात्मक मार्तण्ड नामी तेरहवें सूर्य रूपी शिव की शक्ति का उदय तुम्हें हो जाएगा।

(१०४५) **मन प्राण खस-वस ब्रम्हाण्डस शान्थ।**
**स्वप्रकाश चिन्मय मूर्ति शिवनाथ॥**

तेरा मन भी शान्त हो जाएगा और शरीर रूपी ब्रह्माण्ड में प्राण का उतार चढ़ाव भी शान्त हो जाएगा तू स्वप्रकाश चैतन्यस्वरूप शिवनाथ ही बन याएगा।

(१०४६) चित ब्रत बोज़ हुन्द अभ्यास त्रावक।
सुषुम्नायि मंज़य खस वस थावक॥

तू चित्तवृत्ति का तथा बुद्धिवत्तियों का परित्याग करेगा और सुषुम्न नाडि के बीच में से चढ़ने और उतरने का अभ्यास करता रहेगा।

(१०४७) परा पश्यन्ती स्वप्रकाशमय।
ब्रम्हाण्डस मंज़ करवन छय क्रय॥

पर स्वप्रकाशात्मक परा वाणी और वैसी ही पश्यन्ती वाणी ब्रह्माण्ड को व्याप्त करके ठहरी हैं

(१०४८) मध्यमा बाह्यान्तर फेरान।
वैखरी सार्यकुय व्यवहार छय करान॥

मध्यमावाणी बाह्यान्तर विषयों में विचरण करती है अर्थात् भेदात्मक विषयों का अवभास करती है। वैखरी समस्त विषयों से स्फुट व्यवहार करती है।

(१०४९) **वर्तमान जाग्रत रूपी व्यवहार।**
**भविष्यत स्वप्रस्थानु क छुय आधार॥**

वर्तमान कालिक जाग्रत अवस्था का व्यवहार भविष्यत् में होने वाली स्वप्रदशा के व्यवहार का आधार होता है

(१०५०) **भूत सुषुप्त निष्कल शिव-शक्ति रुप।**
**तुर्या छय चमकित सार्यनय दीप॥**

भूतकाल क सुषुप्तभाव निष्कल शिव-शक्ति रूप होता है। तुर्या दशा दीपक के प्रकाश की तरह इन सभी को प्रकाशित करती रहती है

(१०५१) **तल पदि प्यठ शेर किस अन्तस ताज।**
**स्वप्रकाश चमकित चितभा छय नान्य**

आत्मस्वरूप चिति की आभा पैरों के तलवों से लेकर

सिर के ऊपरी शिखर तक अपने प्रकाश से चमकती रहती है।

(१०५२) **सुय बल छुय चमि तुरुन ज़ानान ।**
**सुय बल छुय तोत वुशुन मानान ॥**

वही (चित् प्रतिभा का) बल त्वचा में है, जिससे वह सर्दी गर्मी आदि का सवेदन भी कराती है और उनकी कल्पना भी उस रूप में कराती है।

(१०५३) **सुय बल नेत्रन छुय गाशा करवुन ।**
**सुय छुय क्रुहन छोत ब्योन सुरवुन ॥**

वही बल नेत्रों में प्रकाश करने वाला है। वही काले, सफेद आदि की अलग-अलग कल्पना करता रहता है।

(१०५४) **सुय छुय नस फूँकवन रात्र दिन ।**
**गन्धादिक पोशन छुय रटवुञ ॥**

वही बल नाक के रूप में दिन रात सूंघता रहता है। और वही फूलों आदि से सुगन्ध आदि का ग्रहण करता रहता है।

(१०५५) सुय कण द्वार छुय शब्द पर्ज़नावान।
छोट ज़्यूठ शब्दुक विस्तार थावान॥

वही बल कानों के द्वारा शब्दों को पहचानता रहता है वही शब्दों की ह्रस्वता, दीर्घता आदि के भेदों की कल्पना कराता रहता है।

(१०५६) सुय छुय ज़्यवि हुन्द स्वाद वुछनवोल।
यिथ पाठय कुल्युक ज़ीवन छुय ब्योल॥

वही बल जिहवा से स्वाद को सवेदना प्राप्त करने वाला है। वही इस व्यवहार का मूलाधार है. जिस तरह से वृक्ष का जीवन उसका बीज होता है।

(१०५७) टेढ़ि मेठयुक विस्तार कोर बल सतिय।
यि छि सौरुय चैतन्य रुपच रीत॥

उसी बल से कड़वेपन और मीठेपन का व्यवहार किया गया है यह समस्त व्यवहार चंतन्य रूपी आत्मदेव का स्वभाव है।

(१०५८) कथ करञ्य छुय सूत्य स्वभाव ।
यि छु सोरुय स्वप्रकाशुक प्रभाव ॥

बात बोलना ही जीव के साथ अर्थात वाणी के साथ बन्धा हुआ उसका स्वभाव है। यह सब कुछ स्वप्रकाश चित् प्रतिमा का ही प्रभाव है।

(१०५९) काम क्रुध ज्यवि हुन्द स्वभाव आसित
चैतन्य देव सार्यसय मज़ भासित ॥

काम क्रोध आदि के रूप में और जीभ के स्वभाव के रूप में ठहरा हुआ चैतन्यात्मक भगवान् ही वस्तुत सभा में भासमान होता रहता है

(१०६०) उठन हज़ तुल त्राव छय बल सत्य ।
क्षेत्रज्ञस मज़ छय सार्यचित प्रीत ॥

ओठों की गति भी चंतन्य के ही बल से चलती है। क्षेत्रज्ञ में अर्थात् जीवात्मा में इन सभी के प्रति प्रीति है अर्थात् उसे इन समस्य व्यवहारों को इन कारणों के द्वारा करवाने की इच्छा है

(१०६१) बबि हुन्द स्वभाव दुध छुस आंसित।

स्वप्रकाश चैतन्य बल छुस भासित॥

स्तन का यह अपना स्वभाव ही है कि उसमें दूध विद्यमान रहता है। उसमें भी स्वप्रकाश चतन्य का स्वभाविक बल व्यापत होकर भासता रहता है।

(१०६२) तमि सत्य जीवन छु वातान जीवन।

संवित बल संजीवन छुय दीवन॥

देवताओं को भी जीवन दान देने वाला सवित् का ही बल होता है और उसी से समस्त जीव भी जीवित रहते हैं।

(१०६३) नरि तुल त्राव बल किज छय करवज।

स्वप्रकाश चिन्मय सार्यसय मजनज॥

बाजू सवित् के बल से ही ऊपर नीचे गति करती है और आदान प्रदान करते हैं। स्वप्रकाश चिन्मय संवित् सभी में प्रकट है।

(१०६४) **लोत गोब अथकुय तुलन्नाव स्वभाव ।**

**यि छु सोरुय चै़तन्युक प्रभाव ।।**

हल्के और भारी वस्तु का उठाना और छोड़ना हाथ का स्वभाव है। परन्तु यह सारा मूलतः चैतन्य का ही प्रभाव है।

(१०६५) **ओंगजन दुन्द स्वभाव अन्न क्षावुन ।**

**ओपरावन वोल चैतन्य ननि नोंन ।।**

अंगुलियों का स्वभाव अन्न को खिलाना अर्थात मुख में पहुंचा देना है, परन्तु उस अन्न को पचाने वाला चैतन्य ही है, सुप्रकट ही है।

(१०६६) **ओंगजन खस वस स्वातमस छयप्रय।**

**यि छि च्यत़ भानच सारय क्रय ।।**

अंगुलियां ऊपर उठती और नीचे उतरती हैं। जीव को खाने में प्रीति है। परन्तु यह सारी की सारी क्रिया मूलतः चिद्भानु की अर्थात् चित्सूर्य की ही है।

(१०६७) नमन हुन्द विषय कशनावुन ।
यि छि बलच सन्मुखता थावञ ॥

नाखनों का विषय खुरचना या खुजलाना है परन्तु यह भी सविद्बल की ही एक प्रकार की सन्मुखता की स्थपना ही होती है।

(१०६८) गुहिस्थान बल किञ मल त्रावान ।
स्वप्रभा रव ग्रति किञ वातनावान ॥

गुग्द्वार सविद्बल से ही मल का उत्सर्ग करता रहता है। स्वप्रभा रूपी सूर्य इधर भी व्याप्त होकर ऐसा कराता है।

(१०६९) लिंगस्थान बल किञ ज़ल त्रावान ।
यि छु प्रभाव बल कुय ब्योन थावान ॥

लिङ्गास्थान भी सवित् के बल से ही मूत्र का परित्याग करता रहता है। यह सब कुछ उस बल का ही पृथक् पृथक् प्रकार का प्रभाव है।

(१०७०) **जंगव सत्य बल छुय दोरनावान ।**
**चैतन्युक महिमा छुय हावान ।।**

टांगों के द्वारा सवित का बल ही प्राणी को दुड़वाता है । वह इस तरह से चैतन्य की महिमा को प्रकट करता रहता है

(१०७१) **पादव किञ बल वुट तुलनावान ।**
**यि छु बलकुय स्वभाव खेलनावान ।।**

सवित् का बल पंरों के द्वारा उछल कूद करवाता है ; वस्तुतः बल का स्वभाव ही इस तरह से खेल कराता रहता है

(१०७२) **ओंगजन हंज वस खस प्रिय वञ तस ।**
**यि छु चित-भावुक उलसून छुय यस ।।**

अगुलियों का ऊपर चढ़ना और नीचे उतरना जोव को प्रिय लगता है । परन्तु ऐसा उसी को होता है जिसे चैतन्य रूपी सूर्य उल्लास में लाता है अर्थात् उसके उल्लास से ही ऐसा होता है ।

(१०७३) ओमय एकाक्षर ब्रह्म ज़ान्‌ न ।

तुर्या परा पश्यन्ति स्वप्रभा मान्‌ न ॥

तू एक अक्षर अँ को ही पर ब्रह्म समझ ले। उसी को तू तुर्यादशा और परावाणी तथा पश्यन्ति वाणी भी मान ले। यह सब कुछ तू उसका अपना प्रभाव मान ले।

(१०७४) ओमय अक्षर वासन देवी ।

सुय चमकान परा पश्यन्ति ॥

अँकार रूपी अक्षर ही वासना देवी है। वही परा और पश्यन्ति के रूप में चमकता है।

(१०७५) ब्रह्माण्डस प्यठ छय तम्यसंज़ शय ।

सर्वता आसुन छय तम्यसंज़ प्रय ॥

ब्रह्माण्ड के ऊपर उसका स्थान है सर्वत्र व्यापक भाव से ठहरना उसकी रूचि है।

(१०७६) ओमय मध्यमा ज्ञानियन हज़ शय ।
वैखरी रुप अनुभावान सुय क्रय ॥

ॲंकार हो मध्यमा वाणी है । वही ज्ञानियों का आधारभूत स्थान है । वही क्रिया के रूप में वैखरी वाणी का अनुभव करा देता है ।

(१०७७) ओमय ज़ाग्रत स्वप्न छुय बल ।
ओमय सुषुप्त तुर्या निर्मल ॥

ॲंकार रूपी संविद्दल ही जाग्रत और स्वप्न भी है । ॲंकार ही सुषुप्ति भी है और निर्मल तुर्या भी है ।

(१०७८) ओमय ब्रह्मा विष्णु शिव रुप ।
ओमय ईश्वर सदाशिव दीप ॥

ॲंकार ही ब्रह्मा, विष्णु और रुद्र का स्वरूप है । ॲंकार ही ईश्वर और सदाशिव रूपी दीपक है ।

(१०७९) ओमय भू भुवः स्वः छुय त्रिभुवन ।

**ओमय क्षेत्रस मंज़ सुय शुभवुन ॥**

अँकार ही भूः, भुवः, स्वः, नाम के तीन भुवन हैं। अँकार ही शरीर के भीतर रहता है। वही अत्यन्त शोभायमान है।

(१०८०) **ओमय 'अ ह म' उलसावन ।**
**ओमय सर्व तत्त्वन चमकावन ॥**

अँकार ही 'अ ह और म्' इन वर्णों को उल्लास में लाता है। अँकार ही सभी तत्त्वों को चमकाने वाला है।

(१०८१) **ओमय "तत्सवितुर्वरेण्यम" छुय ।**
**ओमय 'भर्गात्मा' सर्व इन्द्रिय ॥**

अँकार ही "तत् सवित वरेण्यम्" है। अँकार ही तेजः स्वरूप भर्गात्मा है और वही समस्त इन्द्रियां भी हैं

(१०८२) **ओमय 'देवस्य' चैतन्यमय ।**
**ओमय चोवापोर करवुन ज़य ॥**

अँकार ही उस क्रीडन शील पर ब्रह्म देव का चैतन्यमय स्वरूप है वही चारों ओर से जयशील होता रहता है। अत: उसे ही नमस्कार हो।

(१०८३) **ओमय 'धीमहि' चित प्रकाश ।**
**ओमय त्वन गाशन हुन्द गाश ॥**

अकार-रूपी चित् प्रकाश का ही हम ध्यान करते हैं। अँकार ही सूर्य, चन्द्र और अग्नि रूपि तथा प्रमाण, प्रमेय और प्रमाता रूपी तीन प्रकाशों का भी प्रकाश है, अर्थात् उन को भी प्रकाशता का प्रदान करने वाला है।

(१०८४) **ओमय 'धियो यो न' चिन्मय ।**
**ओमय सर्वतो करवुन छुय उदय ॥**

अँकार ही हमारी बुद्धियों का चिन्मय प्रेरक है। अँकार ही सभी ओर से उदय को प्राप्त होता रहता है

(१०८५) **ओमय 'प्रचोदयात' शिवमय ।**
**ओमय संवित-चैतन्य सुय छुय ॥**

शिवमय अंकार ही हमें अनुग्रहात्मक प्रेरणा करे। वह अ कार ही संविदात्मक चैतन्य है।

(१०८६) **अ ोमय प्राणुक चैतन्य वटवुन ।**
**अ ोमय अपान् क छुय शीत वुन ॥**

अँकार ही चैतन्य है। वह प्राण का उच्चार करने वाला है। अँकार ही अपान को शीतलता देने वाला है।

(१०८७) **अ ोमय व्यान, समान, उदान छुय।**
**अ ोमय सुषुम्नायि हंज़ छय प्रय ॥**

अँकार ही समान, उदान और व्यान नामक प्राण है। सुषुम्ना की प्रियता भी अँकार ही है। तात्पर्य यह है कि अँकार नामक शुद्ध चैतन्य ही की महिमा से सुषुम्ना नाडी साधकों को प्यारी लगती है।

(१०८८) **ओमय पच-तत्व-आत्मा ज़ान् न ।**
**ओमय ज़ीवन सार्यनय मान् न ॥**

अँकार को ही पांच महाभूतों की आत्मा जान लो।

अँकार को ही समस्त प्राणियों का जीवन मान लो

(१०८६) **ओमय पृथ्वी, ओमय छुय जल।**
**ओमय क्षेत्र ओमय छुय बल ॥**

अँकार ही पृथ्वी है, वही जल है। अँकार ही खेत है और अंकार ही बल है।

(१०६०) **ओमय छुय अग्न, ओमय वायु।**
**ओमय चित भान सार्यकुय त्रायु ॥**

अँकार ही अग्नि है और वही वायु है। अँकार ही चित्-सूर्य ह और सभी पदार्थों का आयुष है।

(१०६१) **ओमय चैतन्य आकाश शून्य छुय।**
**ओमय जीवन सर्वस्था नान सुय ॥**

अँकार ही प्रपञ्च से शून्य शुद्ध चैतन्य रूपी आकाश है वह अँकार ही जीवों की ध्वनि में सर्वत्र सभी अवस्थाओं में स्पष्ट तथा प्रकट हो रहा है

(१०६२) अ ोमय बाहयान्तर शून्याकार ।

अ ोमय सर्वतो चि़त भानस्फार ।।

अँकार ही बाहर से और भीतर से प्रपञ्च शून्य आकार वाला है। अँकार ही चारों ओर होने वाला चिद्भानु का सफार है।

(१०६३) अ ोमय शेरस प्यठ पादन तान्य ।

अ ोमय सर्वस्था बि़यि छुन नाञ ।।

सिर से लेकर पैरों तक अँकार ही व्याप्त होकर ठहरा है। सभी अवस्थाओं में अँकार ही ठहरता है, और कोई भी नहीं ठहरता

(१०६४) अ ोमय त्रन पुरन हुन्द गाशर ।

अ ोमय छुय चि़त भान पान ईश्वर ।।

तीन दुरों को अर्थात जाग्रत आदि तीन को प्रकाशमान बना देने वाला अँकार हो है। अँकार ही चित् सूर्य है। वही परमेश्वर है।

(१०९५) अ ोमय अख इन्द्रिय वुछवुन छोय ।
अ ोमय रुपादिक जानवुन सुय ॥

एकमात्र अँकार ही इन्द्रिय रूप में ठहरता हुआ विषयों का ग्रहण करने वाला है। वह अँकार ही रूप आदि विषयों को जानने वाला है।

(१०९६) अ ोमय नित्यो हयोर वुन करुन छुय ।
नित्योदित भूमि मंज़ सुरुन सुय ।

नित्य अँकार ही सब व्यवहार करने वाला है। तू उसी का ध्यान नित्योदित भूमिका में करता रह।

(१०९७) अ ोमय कुण्डलिनी मंज़ छुय फेरान ।
ब्रह्म नाडी किज प्रेकाश न ेरान ॥

कुण्डलिनी के चक्रों में अँकार ही सञ्चरण करता है। वही ब्रह्म नाडी के बीच में से निकलते हुए प्रकाश के रूप में प्रकट होता है।

(१०९८) ओमय सर्व नाडी हुन्द ज़ीवन ।

प्रकाश चित भान पान छुय उलसन ॥

समस्त नाडियों का जीवन ओंकार ही है। वही प्रकाश है और वही चित्सूर्य के रूप में सर्वज्ञ स्वयं उल्लसित होता है।

(१०९९) ओमय शब्दातीत बल ज़ानुन ।

चित भैरव स्वात्मादित्य मानुन ॥

ओंकार को ही शब्दातीत संविद्बल जान ले उसे ही स्वात्मारूपी सूर्य और चिद् भैरव मान ले।

(११००) ओमय चुयि शीति रुप छुय ननि नोन

क्षेत्रस मज़ चमकान छुय सुय कुन ।

ओंकार ही चौरासी लाख प्रकार के प्राणियों के रूप में प्रकट हुआ है उनके शरीर के भीतर वही एक जीवरूपतया चमक रहा है

(११०१) अ ोमय ब्रह्म रुप नाभिकमलुक बल।
केवल चैतन्य स्वप्रकाशुक छल ॥

अँकार ही ब्रह्म स्वरूप है। वही नाभिकमल का बल है वह एक मात्र चैतन्य ही है वह स्वप्रकाश का आन्तर रहस्य है

(११०२) अ ोमय हृदाकाशुक चित रव।
रात्र दिन तत्पर चय कल थव ॥

अँकार ही हृदय रूपी आकाश का चेतन्यात्मक नाद है। तू दिन रात उसी का विमर्श करता हुआ उसी के प्रति उत्सुक बना रह।

(११०३) अ ोमय द्वादशान्तस जीवन छुय।
चैतन्य शिव-शक्त चमकित अद्वय ॥

द्वादशान्त स्थानों को जीवन दान देने वाला अँकार ही है। वह शिव और शक्ति का अद्वैत सामरस्य है और प्रकाशमान चैतन्य है।

(११०४) ओमय ़चूरिमि पादुक बल छुय ।
चिन्मय स्वप्रकाश पान असित सुय ॥

चतुर्थवाद का, अर्थात् तुर्या दशा का बल ओँकार ही है वही अपने आप ही स्वयं प्रकाशमान् चैतन्य के रूप में ठहरा है

(११०५) ओमय तुर्यातीत ़चैतन्य शून्य ।
आनन्दघन संवित् छय रोज़ वञ ॥

ओँकार ही प्रपञ्च शून्य तुर्यातीत चैतन्य है। वही आनन्द घन सवित् है जो सदैव विद्यमान ही रहती है।

(११०६) ओमय सत् शब्दच़ शय ।
सुय प्रथ प्राणच आसवञ सतक्रय ॥

सत् शब्द का स्थान अर्थात् आलम्बन ओँकार ही है। प्राण अपान आदि प्रत्येक प्राण की उत्तम क्रिया ओँकार ही है तात्पर्य यह है कि ओँकार नामक शुद्ध चैतन्य ही समस्त प्राणों की क्रियाओं का स्रोत है।

(११०७) जड़ चीतन फेरवुन सर्वरुपस ।
चित भैरव स्वप्रभा ज्योत छय तस ।।

समस्त जड़ और चेतन पदार्थों के रूप में ॐकार ही ही गतिशील है। वह भैरवात्मक चैतन्य है और स्वय प्रकाश मान चैतन्य ज्योति उसका स्वभाव है।

(११०८) सुय ज़ल छुय जाग्रति रुपन तीज़ ।
सुय ज़ल छुय स्वप्नस थान् क सत बीज़

वही ॐकार रूपी जल जाग्रत अवस्था के रूपों को चमकाने वाला चैतन्य का तेज है। वही जल स्वप्न अवस्था का सच्चा मूल कारण है

(११०९) सुय ज़ल छुय सुषुप्ति शिव अद्वय ।
सुय ज़ल छुय निर्मल चूर्यम शय ।।

वही जल सुषुप्ति है और वही अद्वैत शिव है वही जल निर्मल तुर्या स्थान भी है।

(१११०) सुय ज़ल छुय तुर्यातीत चिन्मय ।
स्वप्रभा चमकित चोवापार्य छुय ॥

वही जल निर्मल तुर्यातीत पद है । उसकी अपना स्वाभाविक चतन्यात्मक भा चारों ओर चमकती रहती है

(११११) सुय ज़ल मन रुप संकल्प करुन ।
ब्रहमा जाग्रति रूपस सुरवुन ॥

मन के रूप में ठहरता हुआ वही जल सकल्प करता रहता है । वही ब्रह्मा और वही जाग्रत अवस्था के रूप का विमर्श करने वाला है ।

(१११२) सुय ज़ल छुय चित व्रति सुखुन नित ।
स्वप्नस्थान्ुक विष्णु छुय चमकित ॥

वही जल चित्तवृत्ति को नित्य सुखी बनाता है । वही स्वप्नस्थान के विष्णु के रूप में चमका हुआ है

(१११३) सुय ज़ल छुय सुषुप्ति थान्ुक बल ।
ईश्वर रुप आसित छुय निर्मल ॥

वह जल सुषुप्त भूमिका का बल है। वह ईश्वर के रूप में ठहरा हुआ है और निर्मल है

(१११४) **सुय जल बोज़ वेशि सुविचार करुवुन।**
**पाज़ पानय पान चित़ भान सरुवुन॥**

वही जल बुद्धि के भीतर सद्विचार करवाता है। अपने आप ही अपने चिद्भानु का स्मरण भी करता रहता है।

(१११५) **सुय जल पुरुषा आदि अन्तस ताज़।**
**निरंजन अव्यय व्यापक नाज़॥**

वही जल आदि से लेकर अन्त तक ठहरने वाला, निर्मल, विकार रहित और व्यापक पुरुष है।

(१११६) **सुय जल प्रकृति उल्लास धारवुन।**
**क्षेत्रस मंज सार्यसय छुय फेरवुन॥**

वही जल प्रकृति के उल्लास के रूप को धारण करके क्षेत्र में अर्थात् शरीर में सर्वत्र व्याप्त होकर रहता है।

(१११०) सुय ज़ल छुय तुर्यातीत चि़नमय ।
स्वप्रभा चमकित चो़वापार्य छुय ।।

वही जल निर्मल तुर्यातीत पद है । उसकी अपना स्वाभाविक चतन्यात्मक भा चारों ओर चमकती रहती है

(११११) सुय ज़ल मन रुप संकल्प करुन ।
ब्रह्मा जाग्रति रूपस सुरवुन ।।

मन के रूप में ठहरता हुआ वही जल सकल्प करता रहता है । वही ब्रह्मा और वही जाग्रत अवस्था के रूप का विमर्श करने वाला है ।

(१११२) सुय ज़ल छुय चि़त व्रति सुखुन नित ।
स्वप्नस्थानुक विष्णु छुय चमकित ।।

वही जल चित्तवृति को नित्य सुखी बनाता है । वही स्वप्नस्थान के विष्णु के रूप में चमका हुआ है

(१११३) सुय ज़ल छुय सुषुप्ति थानुक बल ।
ईश्वर रुप आसित छुय निर्मल ।।

वह जल सुषुप्त भूमिका का बल है। वह ईश्वर के रूप में ठहरा हुआ है और निर्मल है

(१११४) **सुय जल बोज़ वेशि सुविचार करुवुन।**
**पाञ पानय पान चित भान सरुवुन॥**

वही जल बुद्धि के भीतर सद्विचार करवाता है। अपने आप ही अपने चिद्भानु का स्मरण भी करता रहता है।

(१११५) **सुय जल पुरुषा आदि अन्तस ताञ।**
**निरंजन अव्यय व्यापक नाञ॥**

वही जल आदि से लेकर अन्त तक ठहरने वाला, निर्मल, विकार रहित और व्यापक पुरुष है।

(१११६) **सुय जल प्रकृति उल्लास धारवुन।**
**क्षेत्रस मंज सार्यसय छुय फेरवुन॥**

वही जल प्रकृति के उल्लास के रूप को धारण करके क्षेत्र में अर्थात् शरीर में सर्वत्र व्याप्त होकर रहता है।

**(१११७) सत् रुप गव जाग्रत तुर्या शय ।**
**शिव शक्ति मय चित भान गव अव्यय ।**

तुर्या दशा की जाग्रत सद्रूपता का अधिष्ठान होती है ।
शिव-शक्ति का सामरस्य स्वरूप चित्सूर्य अव्यय तत्त्व है

अथवा

जाग्रत प्रपञ्च सद्रूप होता है अर्थात् स्फुट सद्रूपता से आभासित होता है परन्तु उसका अधिष्ठान तुर्या दशा ही है । विकार रहित तथा सदैव टकरूपता में ठहरने वाला तत्त्व तो शिव-शक्ति सामरस्य स्वरूप चित्सूर्य ही होता है ।

**(१११८) चित रुप गव स्वप्नुक बाह्यान्तर ।**
**वामदेव संकर्षण हरि हर ॥**

स्वप्न के बाह्य और आनन्तर चिद्रूप देवता वामदेव और सकर्षण रूपी नारायण और रुद्र हैं ।

अथवा

चिद्रूप परमेश्वर ही स्वप्न का आनन्तर प्रमेयरूप प्रपञ्च होता है । वही वामदेव भी है, सङ्कर्षण भी है, विष्णु भी है और रुद्र भी है ।

**(१११९) आनन्द मय गव सुषुप्ति शिव रुप**
**तुर्यातीत स्वप्रभा चिन्मय दीप ।।**

सुषुप्ति दशम शिवरूपिणी होता है। अतः वह आनन्द-मय होती है। तुर्यातीन तत्त्व ही वह शुद्ध चिन्मय दीपक है जो अपनी ही प्रभा से स्वयमेव चमकता हुआ सभी दशाओं को चमकाता रहता है।

—— ——